वाहनादि बुधैर्ज्ञेयमथोत्क्रान्तिविशेषतः ।
वाहनादिकवस्तूनां संक्रमात्तु विनाशता ॥ २२० ॥

टीका—संक्रान्ति जिस वाहन पर स्थिति हो और जो वस्तु धारण करे उ का नाश होता है ॥ २२० ॥

## मुहूर्त्त ।

संक्रान्ति कितने मुहूर्त होती है उसके नक्षत्र और फल ।

क्रान्तौमौहूर्त्तभेदा हरपवनयमे वारुणे सार्परौद्रे
एषा पञ्चेन्दुसंज्ञा गुरुरविपितृभे चाग्निदस्रे च सौम्ये ।
त्वाष्ट्रे मैत्रे च मूले श्रुतिवसुवपुषा त्रीणि पूर्वाखरामे
ब्राह्मादित्ये द्विदैवे भवति शरकृतादुत्तरात्रीणि ऋक्षम् ॥ २
बाणवेदैः समर्घं स्यान्मध्यस्थं व्योमरामयोः ।
मूर्तौ पञ्चदशे याते दुर्भिक्षं च प्रजायते ॥ २२२ ॥

टीका-आर्द्रा, स्वाती, भरणी, शतभिषा, आश्लेषा, ज्येष्ठा, इन में जो संक्रांति प्रारम्भ हो वह १५ मुहूर्त की होती है और दुर्भिक्ष करने वाली होती है। पुष्य, मघा, कृत्तिका, अश्विनी, मृगशिर, चित्रा, अनुराधा, मूल, श्रवण, धनिष्ठा, रेवती, पूर्वा इन नक्षत्रों की संक्रान्ति ३० मुहूर्त की होती है यह साधारण फलदायक रोहिणी, पुनर्वसु, विशाखा, तीनों उत्तरा इन में संक्रांति प्रारम्भ हो तो ४५ मुहू होती है यह समर्घता की कारण है ॥ २२१-२२२ ॥

दूसरा प्रकार ।

पूर्वसंक्रातिनक्षत्रात्परसंक्रांन्तिऋक्षकम् ।
द्वित्रिसंख्या समर्घा स्याच्चतुः पञ्च महर्घता ॥ २२३

टीका-गत मास दिन, संक्रान्ति तथा नक्षत्र में और प्राप्त संक्रान्ति

तथा नक्षत्र में यदि दो अथवा तीन का अन्तर हो तो सस्ता और ४ वा ५ का अन्तर आवे तो महंगा होता है ॥ २२३ ॥

धान्य विचार ।

संक्रांतिनाड्या तिथिवारऋक्षधान्याक्षरं वन्हिहरेत्तु भागम् ।
संक्रांतिनाडीनवमिश्रिता च सप्ताहता पावकभाजिता च ॥२२४॥
एके समर्घं द्वितये च सौम्यं शून्ये समर्घं मुनयो वदन्ति ।

टीका—एक मत के अनुसार संक्रान्ति की घड़ी, और गत तिथि, वार, नक्षत्र और धान्य के नामाक्षर एकत्र करके तीन का भाग दे। दूसरे मत के अनुसार संक्रान्ति की घड़ियों में ९ मिलाकर ७ से गुणा करे तथा ३ का भाग दे॥ शेष का फल विचारे। एक शेष रहे तो धान्य की समर्घता और दो बचे तो साधारण और निःशेष हो तो महर्घता होती है॥ २२४॥

नक्षत्रों के अनुसार संक्रान्तिपीड़ा ।

संक्रान्त्यधरनक्षत्राद्गणयेज्जन्मभावधि ।
त्रिकं षट्कं त्रिक षट्कं त्रिकं षट्कं पुनः पुनः ॥ २२५ ॥
पन्था भोगो व्यथा वस्त्रं हानिश्च विपुलं धनम् ।

टीका—संक्रान्ति के अधर नक्षत्र से अपने नक्षत्र तक गिने और इस रीति से उसका विचार करे। प्रथम ३ पन्था चलावे, फिर ६ भोग, फिर ३ दुःख, ६ वस्त्रलाभ फिर ३ हानि, और ६ धनप्राप्ति हो ऐसा कहा है॥ २२५॥

जन्मनक्षत्रों का फल ।

यस्य जन्मर्क्षमासाद्य तिथौ संक्रमणं भवेत् ।
तन्मासाभ्यन्तरे तस्यैवरं क्लेशो धनक्षयः ॥ २२६ ॥

टीका—जिसके जन्मनक्षत्र में संक्रांति प्रारम्भ हो उसको किसी से वैर होगा और जिसकी जन्मतिथि में संक्रांति पड़े उसको क्लेश और जिसके जन्ममास में संक्रांति हो उसका धन क्षय होता है॥ २२६॥

संक्रान्ति का स्वरूप ।

षष्ठियोजनविस्तीर्णा संक्रान्तिः पुरुषाकृतिः ।
एकवक्त्रा नवभुजा लम्बोष्ठी दीर्घनासिका ॥ २२७ ॥
पृष्ठे लोका भ्रमन्त्येव गृहीत्वा खर्परं करे ।
एवं संक्रमणे यस्याः फलं प्रोक्तं मनीषिभिः ॥ २२८ ॥

टीका—संक्रांतिका शरीर साठ योजन लम्बा और चौड़ा, पुरुषाकृति एक मुं भुजा, ओठ और नासिका लम्बी और खर्पर हाथों में लिये और पीछे से लोक भ्र करते हैं ॥ २२७—२२८ ॥

चंद्र से संक्रांति का वर्ण और फल ।

मेषालिकर्के च तथैव रक्तं चापे च मीने च तुले च पीतम् ।
श्वेतं वृषे स्त्रीमिथुने च चन्द्रे कृष्णं च नक्रेऽथ घटे च सिंहे ॥ २२
रक्ते फलं भवेद्दुःखं श्वेते चैव सुखं शुभम् ।
पीते श्रीस्तु तथा प्रोक्ता श्यामे मृत्युर्न संशयः ॥ २३०

टीका—मेष, वृश्चिक, कर्क इन राशियों के चन्द्रमा में जो संक्रांति का प्रवेश है उसका रक्त वर्ण जानिये वह दुःखदायक है। और धनु, मीन, तुला के चन्द्रमा संक्रांति का पीतवर्ण ये लक्ष्मीकी प्राप्ति कराती है। और वृष, कन्या मिथुनकी सं का श्वेतवर्ण यह सुख और शुभ प्राप्ति करानेवालीहै। तथा मकर कुम्भ और सिं चन्द्रमा को संक्रांन्ति कृष्णवर्ण है यह मृत्युदायी है ॥ २२९—२३० ॥

राशिके अनुसार चन्द्रमा ।

यादृशेन हिमरश्मिमालिना संक्रमो भवति तिग्मरोचिषा ।
तादृशं फलमवाप्नुयान्नरः साध्वसाध्वपि वशेन शीतगोः ॥२३१

टीका—जैसे चन्द्रमा नष्टस्थानी और उत्तमस्थानी होकर शुभाशुभ फल को है। उसी भांति नष्ट अथवा उत्तम चन्द्रमामें सूर्य की संक्रांन्ति भी चन्द्रमाके अनु फलदायक होती है ॥ २३१ ॥

पुण्यकाल।

पूर्वतोऽपि हि रवेश्च संक्रमात्पुण्यकालघटिकास्तु षोडश।
अर्धरात्रिसमयादनन्तरं संक्रमे परदिनं हि पुण्यदम् ॥ २३२ ॥

टीका—सोलह घटिका पुण्यकाल होता है, जो संक्रान्ति दिन में पड़े तो पूर्व रात्रि के लिये पुण्यकाल उसी दिवस जानना चाहिये और अर्धरात्रि के पीछे पड़े तो पर दिवस पुण्यकाल होगा ॥ २३२ ॥

ग्रहणप्रकार।

चन्द्रग्रहण की प्रवृत्ति।

भानोः पंचदशे ऋक्षे चन्द्रमा यदि तिष्ठति।
पौर्णमास्यां निशाशेषे चन्द्रग्रहणमादिशेत् ॥ २३३ ॥

टीका—सूर्य से पन्द्रहवें नक्षत्र में जो चन्द्रमा स्थित हो तो पूर्णमासी के निशा शेष अर्थात् प्रतिप्रदा की सन्धि में चन्द्रग्रहण होता है ॥ २३३ ॥

सूर्यग्रहण।

विधुना * ग्रस्तनक्षत्रात्षोडशं यदि सूर्यभम्।
अमावास्या दिवाशेषे सूर्यग्रहणमादिशेत् ॥ २३४ ॥

टीका—सपूर्ण महीनों को अमावस्या के दिन सूर्य और चन्द्रमा एक राशि के होते हैं परन्तु अमावस्याके दिन सूर्य नक्षत्र और दिवस नक्षत्र एक हो तो अमावास्या और प्रतिपदा की सन्धि में सूर्यग्रहण होता है, उसदिन सूर्य नक्षत्र से चन्द्रनक्षत्रदेखिये उस में से ११ दिन काट के शेष १६ वा सूर्य नक्षत्र हो तो वही सूर्यग्रहण है ॥ २३४ ॥

राशि के अनुसार शुभाशुभग्रहफल।

त्रिषड्दशायोपगतं नराणां शुभप्रदं स्याद् ग्रहणं रवीन्द्वोः।
द्विसप्तनन्देषु च मध्यमं स्याच्छेषेष्वनिष्टं मुनयो वदन्ति २३५

* माघोनेतिपाठान्तरम्

टीका-सूर्य चन्द्र का ग्रहण अपनी राशि से जिस राशि पर हो उसका शुभा फल विचारिये । तीसरी, छठी और दसवीं ग्यारहवीं राशि पर तो शुभ जानिये दूसरी सातवीं नवमी राशि पर हो तो मध्य और पहिली चौथी पांचवी आठवीं बारहवीं पर हो तो अशुभ है ॥ २३५ ॥

दूसरा पद्य ।

ग्रासात्तृतीयोऽष्टमगश्चार्थस्तथाऽऽयसंस्थः शुभगः स्वराशे ।
ग्रासाद्रविःपञ्चनवर्तुमध्यस्ततोऽधमोक्ताश्च बुधैश्च शेषाः॥२३

टीका-जिस राशि सूर्यग्रहण हो उससे अपनी राशि तक गिते तो यदि ३, ८ वा ११ हो तो उत्तम और ५, ९ वा ६ हो तो मध्यम और यदि १,२,७,१०, वा १२ हो अधम है । जैसी राशि हो वैसेही फल होता है । ग्रहण का विशेष फल जानने के वाराही संहिता या मेघमहोदय देखिये ॥ २३६ ॥

## ऋतुप्रकरण ।

शुभाशुभ फल ।

तिथिरेकगुणा प्रोक्ता नक्षत्रं च चतुर्गुणम् ।
वारः षष्ठगुणो ज्ञेयो मासश्चाष्टगुणः स्मृतः ॥ २३७ ॥
वस्त्रं शतगुणं विद्याद्दर्शनं च ततोऽधिकम् ।

टीका-तिथि एकगुणी, नक्षत्र ४ गुणा, वार ६ गुणा, मास ८ गुणा, वस्त्र गुणा, जो अधिक स्नान होय, उसका गुण सबसे अधिक है परन्तु अच्छा दिवस अच्छा गुण दुष्ट हो तो बुरा जानिये ॥ २३७ ॥

मासफल ।

आर्तवे प्रथमे मैत्रे वैधव्यं जायते ध्रुवम् ॥ २३८ ॥
वैशाखे धनवृद्धिः स्याज्ज्येष्ठे रोगान्विता भवेत् ।
आषाढे मृतवत्सा च श्रावणे धनसंयुता ॥ २३९ ॥
भाद्रे च दुर्भगा नारी आश्विने धनधान्यभाक् ।

कार्तिके निर्द्धना नारी मार्गशीर्षे बहुप्रजा ॥ २४० ॥
पौषे तु पुंश्चली नारी माघे पुत्रवती भवेत् ।
फाल्गुने पुत्रसंपन्ना ज्ञेयं मासफलं बुधैः ॥ २४१ ॥

टीका—यदि चैत्रमास में प्रथम ऋतुदर्शन हो तो विधवा हो, वैशाख में धनवृद्धि, ज्येष्ठ में रोग युक्ता, आषाढ़ में मृत्यु, श्रावण में लक्ष्मी, भाद्रपद में दरिद्रा, आश्विन में धनधान्य, कार्तिक में निर्धन मार्गशीर्ष में बहुप्रजा, पौष में व्यभिचारिणी, माघ में पुत्रवती, और फाल्गुन में भी ऋतुदर्शन होने से पुत्र सम्पन्ना होती है ॥२३८-२४१॥

तिथिफल ।

शुचिर्नारी प्रतिपदि द्वितीयायां तु दुःखिनी ।
तृतीयायां पुत्रवती चतुर्थ्यां विधवा भवेत् ॥ २४२ ॥
पञ्चम्यां चैव सौभाग्यं षष्ठ्यां कार्यविनाशिनी ।
सप्तम्यां सुप्रजा नारी चाष्टम्यां राक्षसी तथा ॥ २४३ ॥
नवम्यां विधवा नारी दशम्यां सौख्यभोगिनी ।
एकादश्यां शुचिर्नारी द्वादश्यां मरणं ध्रुवम् ॥ २४४ ॥
त्रयोदश्यां शुभा प्रोक्ता चतुर्दश्यां परान्विता ।
पौर्णमास्याममायां च शुभं चाशुभमेव च॥ २४५ ॥

टीका—यदि प्रतिपदा में ऋतुदर्शन हो तो शुचि, द्वितीया में दुःखिनी, तृतीया में पुत्रवती, चतुर्थी में विधवा, पञ्चमी में सौभाग्यवती, षष्ठी में कार्यनाशिनी, सप्तमी में उत्तमसन्तति, अष्टमी में राक्षसी, नवमी में विधवा, दशमी में सौख्यभोगिनी, एकादशी में शुचि, द्वादशी में मरण, त्रयोदशी में शुभ, चतुर्दशी में व्यभिचारिणी, पूर्णिमा में शुभ, और अमावास्या में अशुभ ये ऋतुदर्शन के फल हैं ॥ २४२-२४५ ॥

ग्रहण और संक्रान्ति में फल ।

संक्रान्त्यां ग्रहणे चैव वैरिणी च गतालका ।

टीका—संक्रान्ति में प्रथम ऋतुदर्शन हो तो वैरिणी और ग्रहण में हो तो विधवा होती है ॥

वारफल ।

आदित्ये विधवा नारी सोमे चैव मृतप्रजा ।
मंगले आत्मघातः स्याद् बुधे कन्याप्रसूः स्मृता ॥ २४६ ॥
गुरुवारे सुतप्राप्तिः कन्यापुत्रयुता भृगौ ।
मन्दे च पुंश्चली नारी ज्ञेयं वारफलं शुभम् ॥ २४७ ॥

टीका—रविवारको ऋतुदर्शन हो तो स्त्री विधवा होती है । सोमवार को मृत[illegible] भोमवार को आत्मघातिनी, बुधवार को कन्या सन्तति, गुरुवार को पुत्र प्रसुति, [illegible] वारको कन्यापुत्र युता, और शनिवारको होय तो स्त्री व्यभिचारिणी होतीहै २४[illegible]

नक्षत्रफल ।

अश्विन्यां सुभगा नारी भरण्यां विधवा भवेत् ।
कृत्तिकायां च वन्ध्या स्याद्रोहिण्यां चारुभाषिणी ॥२४८॥
मृगे दारिद्र्ययुक्तोक्ता चार्द्रायां क्रोधकारिणी ।
पुनर्वसौ पुत्रवती पुष्ये पुत्रधनेश्वरी ॥ २४९ ॥
आश्लेषायां भवेद्वन्ध्या मघायां चार्थसंयुता ।
पूर्वायां चार्थयुक्ताहि चोत्तरायां सती तथा ॥ २५० ॥
हस्ते पुत्रधनैर्युक्ता चित्रायामनुचारिणी ।
स्वात्यन्यगर्भावयवा विशाखायां तु निष्ठुरा ॥ २५१ ॥
मैत्रे च दुर्भगा नारी ज्येष्ठायां विधवा भवेत् ।
मूले पतिव्रता साध्वी पूर्वा सौभाग्यभोगिनी ॥ २५२ ॥
उत्तराऽर्थवती प्रोक्ता श्रवे सौभाग्यसंपदः ।

धनिष्ठायां शुभा नारी शते भद्रान्विता सदा ॥ २५३ ॥
पूभे चोक्ता कामिनी तु उभे लक्ष्मीयुता शुभा ।
रेवत्यां पतिरिक्ता तु ज्ञेयं भानां फलं बुधैः ॥ २५४ ॥

टीका–अश्विनी नक्षत्रमें जो स्त्री को प्रथम ऋतुदर्शनहो तो शुभ, भरणीमें बिधवा, कृत्तिका में वन्ध्या, रोहिणी में प्रियभाषिणी, मृगशिर में दरिद्रिणी, आर्द्रा में क्रोधिनी, पुनर्वसु में पुत्रवती, पुष्य में पुत्र और धनवती, आश्लेषा में वांझ, मघा में धनवती, पूर्वा में अर्थवती, उत्तरा में पतिव्रता, हस्त में पुत्रवती तथा धनवती, चित्रा मे दासी, स्वाती में अन्यगर्भवती, विशाखा में निष्ठुर, अनुराधा में दुर्भागिनी, ज्येष्ठा में विधवा, मूल में पतिव्रता, पूर्वाषाढा में सौभाग्यवती, उत्तरा में अर्थवती, श्रवण में सौभाग्य व सम्पत्ति, धनिष्ठा में शुभ, शतभिषा में शुभ, पूर्वाभाद्रपदा में उत्तमभोगवती, उत्तर भाद्रपदा में लक्ष्मीवती, और रेवती में पतिरहित होती है ॥२४८–२५४॥

योगफल ।

आद्यतौ विधवा नारी विष्कुम्भे च रजस्वला ।
स्नेहः प्रीत्यां तु दंपत्योरायुष्मांस्तु धनप्रदः ॥ २५५ ॥
सौभाग्ये पुत्रयुक्ता तु शोभने मङ्गलान्विता ।
अतिगण्डे तु विधवा सुकर्माणि तु शोभना ॥ २५६ ॥
धृतौ सम्पत्तियुक्ता च शूले रोगयुता भवेत् ।
गण्डे दुःखान्विता नीरा वृद्धौ पुत्रान्विता भवेत् ॥ २५७ ॥
ध्रुवे तु शोभना नारी व्याघाते भर्तृघातिनी ।
हर्षणे हर्षयुक्ता तु वज्रे चैवानपत्यता ॥ २५८ ॥
सिद्धौ पुत्रान्विता नारी व्यतीपाते विभर्तृका ।
मृतवत्सा वरीयांश्चेत् परिघे चाल्पजीविनी ॥ २५९ ॥
शिवे पुत्रवती नारी सिद्धे शीघ्रफलान्विता ।

साध्ये धर्मपरा नारी शुभे शुभगुणान्विता ॥ २६० ॥
शुक्ले शुभकरा नारी ब्रह्मणि स्वपतौ रता ।
ऐन्द्रे देवररक्ता च वैधव्यं वैधृतौ स्मृतम् ॥ २६१ ॥

टीका–विष्कुम्भ योगमें जो प्रथम ऋतुदर्शन होतो स्त्री विधवा होतीहै। प्रीति में पति से स्नेह, आयुष्मान् में धनप्राप्ति, सौभाग्य में पुत्रवती, शोभन में मङ्गलयुक्त, अतिगण्ड में विधवा, सुकर्मामें शुभ,धृति में संपत्तियुक्त, शूलमें रोगिणी,गंडमें दुःखान्विता,वृद्धिमें पुत्रयुक्ता, ध्रुवमें शुभ,व्याघात में पतिघातिनी, हर्षणमें हर्ष युक्ता,वज्र में वन्ध्या, सिद्धि योग में पुत्रयुक्ता, व्यतीपात में पतिरहित, वरीयान् में मृतपुत्रा, परिघ में अल्पजीविनी, शिव में पुत्रवती, सिद्धि में शीघ्र फलयुक्ता, साध्ययोग में धर्मपरा, शुभयोग में शुभगुणयुक्ता, शुक्लयोग में शुभकर्मपरा, ब्रह्मयोग में निजपतिरता, ऐन्द्र में देवररता, और वैधतियोग में विधवा होती है ॥ २५५—२६१ ॥

करणफल ।

बवे प्रोक्ता तु वन्ध्या स्त्री बालवे पुत्रसंपदः ।
कौलवे पुंश्चली नारी तैतिले चारुभाषिणी ॥ २६२ ॥
गरे च गुणसंपन्ना वणिजे पुत्रिणी स्मृता ।
विष्ठयां मृतवत्सा च शकुनौ कामपीडिता ॥ २६३ ॥
चतुष्पदे शुभा नारी नागे पुत्रवती भवेत् ।
किंस्तुघ्ने व्यभिचारिणी करणानां शुभं फलम् ॥ २६४ ॥

टीका—बव करण में जो स्त्री प्रथम, ऋतुमती हो तो वह वन्ध्या होती है, बालव में पुत्र की प्राप्ति, कौलव में वेश्या, तैतिल में प्रियभाषिणी, गर में गुणसम्पन्न, वणिज में पुत्रिणी, विष्टि में मृतवत्सा, अर्थात् उसके बालक मर जायंगे। शकुनि में कामपीडिता, चतुष्पदमें शुभ,नागमें पुत्रवती और किंस्तुघ्नमें हो तो व्यभिचारिणी होगी॥२६२-२६४॥

राशि फल।

व्यभिचारी तु मेषे स्याद् वृषभे सुखभोगिनी।
मिथुने धनयुक्तोक्ता कर्कटे दुःखिता बुधैः॥ २६५॥
सिंहे पुत्रवती नारी कन्यायां मानिनी शुभा।
तुले विचक्षणा नारी वृश्चिके व्यभिचारिणी॥ २६६॥
धने पतिव्रता ज्ञेया मांसहीना च नक्रके।
कुम्भे धनवती ज्ञेया मीने च चपला बुधैः॥ २६७॥

टीका—मेषराशि में जो ऋतुमती हो तो व्यभिचारिणी, वृष में सुख भोगिनी, मिथुन में धनयुक्ता, कर्क में दुःखी, सिंह में पुत्रवती, कन्या में अभिमानिनी, तुला में कुचाली, वृश्चिक में जारिणी, धन में पतिव्रता, मकर में कृशा, कुम्भ में धनवती, और मीन में चपला होती है॥ २६५-२६७॥

होरा फल।

सूर्ये च व्याधिसंयुक्ता चन्द्रे होरे पतिव्रता।
कुजे होरे तु दौर्भाग्यं बुधे होरे तु पुत्रिणी॥ २६८॥
जीवे सर्वसमृद्धिः स्याद् भृगौ सौभाग्यमेव च।
शनौ सर्वविनाशाय होरकस्य फलं बुधैः॥ २६९॥

| होरा | फल | होरा | फल |
|---|---|---|---|
| रवि का होरा | रोगिणी | गुरु का होरा | सर्व समृद्धि |
| सोम का होरा | पतिव्रता | शुक्र का होरा | सौभाग्य |
| भौम का होरा | दुर्भगा | शनि का होरा | सर्व विनाशिनी |
| बुध का होरा | पुत्रिणी | | |

फल

मेषलग्ने दरिद्रा च वृषभे धनसंयुक्ता।
कामिनी मिथुने लग्ने कर्कटे पतिनाशिका॥ २७०॥

सिंहे पुत्रप्रसूता च पतियुक्ता स्त्रिलग्नके ।
तुले चैवान्ध्यतादायी वृश्चिके दद्रुदुःखिनी ॥ २७१ ॥
धनुर्लग्ने धनैश्वर्यं मकरे कर्कशा भवेत् ।
कुम्भे वंशद्वयघ्नी च मीने सर्वगुणान्विता ॥ २७२ ॥

टीका—मेष लग्न में यदि स्त्री ऋतुमति हो तो दरिद्रा होती है, वृष ... धन युक्ता, मिथुन में कामिनी, कर्क में पतिनाशिनी, सिंह में पुत्रप्रसूता, क... पतिव्रता, तुला में अन्धतादायक, वृश्चिक में दद्रुदूःखिता, धन में धनैश्वर्य... मकर में कर्कशा, कुम्भ में उभय वंश नाशिनी, और मीन में गुण... होती है ॥ २७०—२७२ ॥

ग्रहों का फल ।

लग्ने राहुश्च सौरिश्च रविचन्द्रौ तथैव तु ।
तदासा विधवा नारी सर्वसौभाग्यवर्जिता ॥ २७३ ॥

टीका—जिस लग्न में प्रथम स्त्री रजस्वला हो उसमें यदि राहु, शनि, रवि, ... ये चार ग्रह स्थित हों तो वह स्त्री विधवा होती है ॥ २७३ ॥

रक्त फल ।

शोणितो विन्दुमात्रेण स्वैरिणी चाल्पशोणिता ।
रक्ते रक्ते भवेत्पुत्रः कृष्णे चैव मृतप्रजा ॥ २७४ ॥
पिच्छिले चभवेद्वन्ध्या काकवन्ध्या च पाण्डुरे ।
पीते दुश्चारिणी ज्ञेया सुभगा गुञ्जसदृशे ॥ २७५ ॥
सिन्दूरवर्णे रक्ते तु कन्यासन्ततिरेव च ॥

टीका—प्रथम ऋतु दर्शन के समय रक्त विन्दुमात्र और अल्पवर्ण हो तो ... फल यह है कि स्त्री व्यभिचारिणी हो, और रक्त वर्ण रुधिर हो तो पुत्रवती, का... तो मृतप्रजा पिच्छिल अर्थात् गाढ़ा हो तो बांझ, पाण्डुर वर्ण हो तो काक... पीतवर्ण हो तो दुराचारिणी, गुञ्ज सदृश हो तो सुभागिनी, और सिन्दूर वर्ण... कन्या प्रसूता होती है ॥ २७४—२७५ ॥

कालफल ।

पूर्वाह्णे सुभगा प्रोक्ता मध्याह्ने चैव निर्द्धना ।
अपराह्णे शुभा चैव सायाह्ने सर्वभोगिनी ॥ २७६ ॥
सन्ध्ययोरुभयोर्वेश्या निशीथे विधवा भवेत् ।
पूर्वरात्रे तथा वन्ध्या दुर्भगा सर्वसान्धिषु ॥ २७७ ॥

टीका-जिस स्त्री का प्रथम ऋतु दर्शन प्रातः काल हो तो वह सुभगा होगी, मध्याह्न में हो तो निर्धना, तीसरे पहर हो तो शुभ, सन्ध्या को हो तो सर्व भोगिनी, और दोनों सन्धि में हो तो वेश्या, आधी रात में हो तो विधवा, पूर्व रात्रि में हो तो बांझ और सब संधि में हो तो दुर्भगा होगी ॥ २७६—२७७ ॥

पहिरे हुए वस्त्रों का फल ।

सुभगा श्वेतवस्त्रा च रोगिणी रक्तवस्त्रका ।
नीलाम्बरधरा नारी विधवा पुष्पवन्तिका ॥ २७८ ॥
भोगिनी पीतवस्त्रा च मिश्रवस्त्रा वरप्रिया ।
सूक्ष्मा स्यात्सूक्ष्मवस्त्रा च दृढवस्त्रा पतिव्रता ॥ २७९ ॥
दुर्भगा जीर्णवस्त्रा च सुभगा मध्यवाससा ।
धौतवस्त्रा शुभानारी मलिनी मलिना भवेत् ॥ २८० ॥

टीका—प्रथम ऋतु के समय में यदि स्त्री श्वेत वस्त्र पहिरे हो तो सुभगा, लाल वस्त्र हो तो रोगिणी, नीला वस्त्र हो तो विधवा, पीत हो तो भोगिनी, मिश्र वर्ण वस्त्र हो तो पतिप्रिया, सूक्ष्म वस्त्र हो तो कृशा, मोटे वस्त्रयुता हो तो पतिव्रता, जीर्ण वस्त्र हो तो दुर्भागिनी, मध्यम वस्त्र युता हो तो सुभगा और मलिनवस्त्र पहिने हो तो मलिन होती है ॥ २७८—२८० ॥

## रजस्वलाधर्म ।

आर्तवाभिष्टतां नारीमेकवेश्मनि संश्रयेत् ।
न चान्यजातिसंस्पर्शं कुर्यात्स्पर्शं न च क्वचित् ॥ २८१ ॥
त्रिरात्रं स्वमुखं नैव दर्शयेद्यस्य कस्यचित् ।
स्ववाक्यं श्रावयेन्नैव न कुर्याद्दन्तधावनम् ॥ २८२ ॥
न कुर्यादार्तवे नारी ग्रहाणामीक्षणं तथा ।
अञ्जनाभ्यञ्जनं स्नानं प्रवासं वर्जयेत्तथा ॥ २८४ ॥
नखादिकृन्तनं रज्जुतालपत्रादिबन्धनम् ।
नवे शरावे भुञ्जीत तोयं चाञ्जलिना पिबेत् ॥ २८४ ॥

टीका—प्रथम ऋतुमती को एक घर में रहना, अन्य जाति से स्पर्श न करना, [illegible] जाति में भी स्पर्श न करना, तीन रात्रि अपना मुख किसी को न दिखाना, अपनी [illegible] किसी को न सुनाना, दातुन नहीं करना, नक्षत्रों का अवलोकन न [illegible] काजल, तेल, स्नान, रास्ता चलना, डोरी का स्पर्श, ताल पत्र का बन्धन, [illegible] कर्म न करना, नवीन मृत्तिका के पात्र में भोजन करना, और अंजुली से जल [illegible] कहा है ॥ २८१–२८४ ॥

## गर्भाधान के मुहूर्त ।

ऋतौ तु प्रथमे कार्यं पुन्नक्षत्रे शुभे दिने ।
मघामूलान्त्यपक्षान्तमुक्त्वा चन्दबले सति ॥ २८५ ॥

टीका—प्रथम ऋतुदर्शन के समय पुरुष नक्षत्र और शुभ दिन में मघा, मूल, [illegible] अमावस्या, पूर्णिमा इनको छोड़कर बलवान् चन्द्रमा में गर्भाधान करना योग्य है [illegible]

## गर्भाधान में त्याज्य ।

गण्डान्तं त्रिविधं त्यजेन्निधनजन्मर्क्षं च मूलान्तकम् ।
दस्रं पौष्णमथोपरागदिवसं पातं तथा वैधृतिम् ॥

पित्रोः श्राद्धदिनं दिवा च परिघाद्यर्द्धं स्वपत्नीगमे
भान्युत्पातहतानि मृत्युभवनं जन्मर्क्षतः पापभम् ॥ २८६ ॥
भद्रा षष्ठी पर्व रिक्ता च सन्ध्या भौमार्कार्कीनाद्यरात्रीश्चतस्रः ॥

टीका—गण्डान्त ३ प्रकार के अर्थात् तिथिगण्डान्त, लग्नगण्डान्त, नक्षत्रगण्डान्त, वेधतारा, जन्मतारा, मूल, भरणी, अश्विनी, रेवती, ग्रहणदिन,व्यतीपात,वैधृति, श्राद्धदिन, परिघार्द्ध, उत्पात नक्षत्र, पापयुक्त नक्षत्र, जन्मलग्न से अष्टम लग्न, भद्रा, षष्ठी तिथि, पर्वतिथि अर्थात् चतुर्दशी, अष्टमी, अमावस्या, पूर्णिमा, संक्रांति, रिक्तातिथि, अर्थात् चतुर्थी, नवमी, चतुर्दशी, सन्ध्याकाल, भौम, रवि, शनि, ये वार और प्रथम रात्रि से चार रात्रि ये गर्भाधान में त्याज्य हैं ॥ २८६ ॥

ऋतुकी षोड़श रात्रियों का शुभाशुभ निर्णय ।

ऋतुः स्वाभाविकः स्त्रीणां रात्रयः षोडश स्मृताः ।
तासामाद्यश्चतस्रस्तु निन्दितैकादशी च या ॥ २८७ ॥
त्रयोदशी च शेषाः स्युः प्रशस्ता दश वासराः ।
तस्मात् त्रिरात्रं चाण्डालीं पुष्पितां परिवर्जयेत् ॥२८८ ॥

टीका—स्त्रियों की ऋतुधर्म सम्बन्धी स्वाभाविक १६ रात्रि होती हैं उनमें से प्रथम तीन रात्रि में पुष्पवती चांडालिनी होती है और चौथी, ग्यारहवीं, तेरहवीं ये निन्दित अर्थात् वर्जनीय हैं और शेष दश रात्रि प्रशस्त हैं ॥२८७-२८८॥

षोडश रात्रियों के अलग अलग फल ।

रात्रौ चतुर्थ्यां पुत्रः स्यादल्पायुर्धनवर्जितः ।
पञ्चम्यां पुत्रिणी नारी षष्ठ्यां पुत्रस्तु मध्यमः ॥२८९॥
सप्तम्यामप्रजा योषिदष्टम्यामीश्वरः पुमान् ।
नवम्यां सुभगा नारी दशम्यां प्रवरः सुतः ॥ २९० ॥
एकादश्यामधर्म्यां स्त्री द्वादश्यां पुरुषोत्तमः ।
त्रयोदश्यां सुता पापा वर्णसंकरकारिणी ॥ २९१ ॥

धर्मज्ञश्च कृतज्ञश्च आत्मवेदी दृढव्रतः ॥
प्रजायते चतुर्दश्यां पंचदश्यां पतिव्रता ॥ २१२ ॥
आश्रयः सर्वभूतानां षोडश्यां जायते पुमान् ॥

टीका—चौथी रात्रि में स्त्रीसंग करे तो अल्पायु और धनवर्जित पुत्र उत्पन्न होता है, पांचवी रात्रि में पुत्रवती, छठीं रात्रि में मध्यम पुत्र, सातवीं रात्रि में पुत्र उत्पन्न नहीं होगा, अष्टम रात्रि में ईश्वरभक्त, नवम रात्रि में सौभाग्य वृद्धि, दशवीं रात्रि में गुणवान् पुत्र, ग्यारहवीं रात्रि में अधर्मी पुत्र, बारहवीं रात्रि में उत्तम पुरुष, तेरहवीं में पापकर्मिणी कन्या, चौदहवीं में धर्मात्मा, कृतज्ञ और व्रत करनेवाला पुत्र पन्द्रहवीं रात्रि को पतिव्रता कन्या सोलहवीं रात्रिको सब जीवों का आश्रय देने वाला पुत्र उत्पन्न होता है ॥ २११–२१२ ॥

निषेक के तिथि और वार ।

षष्ठयष्टमीं पञ्चदशीं चतुर्थीं चतुर्दशीमप्युभयत्र हित्वा ।
शेषाः शुभाः स्युस्तिथयो निषेके वाराः शशाङ्कार्यसितेन्दुजाश्च २१३

टीका—षष्ठी, अष्टमी, पूर्णिमा, अमावस्या, चतुर्थी, चतुर्दशी इन तिथियों को छोड़ कर शेष तिथी और सोम, शुक्र, बुध ये वार गर्भाधान में शुभजानिये ॥२१३॥

नक्षत्र ।

विष्णुप्रजेशरविमित्रसमीरपौष्ण-
मूलोत्तरावरुणभानि निषेककार्ये ।
पूज्यानि पुष्यवसुशीतकराश्विचित्रा-
दित्यश्च मध्यमफलाः विफलाः स्युरन्ये ॥ २१४ ॥

टीका-श्रवण, रोहिणी, हस्त, अनुराधा, स्वाती, रेवती, मूल, तीनों उत्तरा, शतभिषा ये नक्षत्र उत्तम कहे हैं और पुष्य, धनिष्ठा, मृगशिरा, अश्विनी, चित्रा, पुनर्वसु ये मध्यम हैं और शेष नक्षत्र अधम जानिये ॥ मुहूर्त्तमार्त्तण्डमते—वैधृति, संक्रांति, महापात आदि दुर्योग और आक्रान्त पूर्वदिन जन्मनक्षत्र, सन्धिदिवस, रात्रिनक्षत्र इत्यादि वर्जनीय कहते हैं और जिस लग्न से विषमस्थानी नवांशक में उच्च बृहस्पति अथवा सूर्य, चन्द्रमा हों तो पुत्रप्राप्ति होती है और यही ग्रह समराशि के हों तो कन्याप्राप्ति होती है ॥ २१४ ॥

गर्भाधान में लग्नशुद्धि।

केन्द्रत्रिकोणेषु शुभैश्च पापैस्त्र्यायारिगैः पुंग्रहदृष्टलग्ने।
ओजांशकेऽब्जेऽपि च युग्मरात्रौ चित्रादितीज्याश्विषु मध्यमं स्यात्॥२१५॥

टीका—प्रथम, चतुर्थ, सप्तम दशम ये केन्द्र हैं—इस में शुभग्रह हो, त्रिकोण नवम,पंचम, इसमें शुभग्रह होंय, ३, ११, ६, इसमें पापग्रह हों, लग्न को पुरुष देखते हों, और विषम नवांश में गर्भाधान शुभ है और समरात्रि, पुनर्वसु, पुष्य, अश्विनी नक्षत्र मध्यम होते हैं॥ २१५॥

प्रथम गर्भिणी के पुंसवनादिक संस्कार।

मूलादित्रितये करे श्रवणके भाद्रद्वयार्द्रात्रये।
रेवत्यां मृगपञ्चके दिनकरे भौमे न रिक्तातिथौ॥
नेत्रे मास्यथवाग्निमिसि धनुषि स्त्रीमीनयोश्च स्थिरे
लग्ने पुंसवनं तथैव शुभदं सीमन्तकर्माष्टमे॥२१६॥

टीका—मूल, पूर्वाषाढा, उत्तराषाढा, हस्त, श्रवण, पूर्वाभाद्रपदा उत्तराभाद्रपदा, आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, रेवती, अश्विनी, भरणी, कृत्तिका, रोहिणी, मृगशिर और रवि, भौमवार लेने, और रिक्ता तिथि वर्जनीय है और गर्भाधान से दूसरा और तीसरा मास और धन, कन्या, मीन और स्थिर लग्न में पुंसवन कर्म को करै और इन्हीं नक्षत्र व लग्नों में और अष्टममास में सीमन्तकर्म करना शुभ कहा है॥ २१६॥

वार फल।

मृत्युश्च सौरेस्तनुहानिरिन्दोः प्रजामृतिः पुंसवने बुधस्य।
काकी च वन्ध्या भवतीह शुक्रे स्त्रीपुत्रलाभो रविभौमजीवैः॥२१७॥

टीका—शनिवार को पुंसवनकर्म करे तो मृत्यु हो, चन्द्रवार को शरीर का नाश, बुधवार को सन्तान का नाश, शुक्रवार को काकवन्ध्या (एकवार प्रसूति) और रवि,

भौम, गुरु इन वारों में पुत्र प्राप्ति हो परन्तु स्त्री के चन्द्रमा शुभ हो, दुष्ट योगादि वर्जित है। उक्तनक्षत्र आदि में और शुभदिवस में पुंसवन कहिये गर्भ की पुरुषाकृति होना वह कर्म करावे और जिस मुहूर्त में गर्भ की स्थिरता कही है उसी में अनवलोभन कर्म भी शुभ है ॥ २९७ ॥

विशेष ।

चतुर्थषष्ठाष्टमभासभाजि सौरेण गर्भे प्रथमं विधेयम् ।
सीमन्तकर्मद्विजभामिनीनां मासेऽष्टमे विष्णुबलिं च कुर्यात्॥ २९८॥

टीका—प्रथम गर्भ धारण होने से चतुर्थ,षष्ठ, अष्टम ऐसे सम और मासों में ब्रा मास पर्यन्त ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्यों की स्त्रियों का सीमन्त कर्म और विष्णुबलि करना उचित है ॥ २९८ ॥

विशेष ।

सीमन्ते तिष्यहस्तादितिहरिशशभृत्पौष्णविध्युत्तराख्या ।
पक्षाच्छिद्रा च रिक्ता पितृतिथिमपहा या पराःस्यु प्रशस्ताः ॥२९९॥

टीका—सीमन्त कर्म में पुष्य, हस्त, पुनर्वसु, श्रवण, मृगशिर, रेवती, रोहिणी तीनों तिथि उत्तरा ये नक्षत्र शुभ हैं और पक्ष, रन्ध्रतिथि रिक्ता और अमावास इनको छोड़ के शेष तिथि शुभ हैं ॥ २९९ ॥

पक्षच्छिद्रा तिथि ।

चतुर्दशी चतुर्थी च अष्टमी नवमी तथा ।
षष्ठी च द्वादशी चैव पक्षच्छिद्राह्वयाः स्मृताः ॥ ३०० ॥
कर्मादि तासु तिथिषु वर्जनीयाश्च नाडिकाः ।
भूताष्टमनुतत्वांकदशशेषास्तु शोभनाः ॥ ३०१ ॥

टीका—चतुर्दशी की प्रथम की ५ घटिका, और चौथ की ८ घटिका अष्टमी की १४ घटिका, षष्ठी की ८ घटिका द्वादशी की १० घटिका वर्जनीय है और शेष घटिका शुभ हैं ॥३००—३०१ ॥

मासेश्वर ज्ञानमाह ।

मासेश्वरः सितकुजेज्यरवीन्दुसौरि—
चन्द्रात्मजास्ततुपचन्द्रदिवाकाराः स्युः ॥

मासेश्वरज्ञानार्थं मासेश चक्रम् ।

| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| स्वामी–शुक्र | स्वामी–भौम | स्वामी–गुरु | स्वामी–रवि | स्वामी–चन्द्र |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
| स्वामी–शनि | स्वामी–बुध | स्व.गर्भाधानलग्न | स्वामी–चन्द्र | स्वामी–सूर्य |

गर्भिणीधर्म ।

भूम्यां चैवोच्चनीचायामारोहणावरोहणे ।
नदीप्रतरणं चैव शकटारोहणं तथा ॥ ३०२ ॥
उग्रौषधं तथा क्षारं मैथुनं भारवाहनम् ।
कृते पुंसवने चैव गर्भिणी परिवर्जयेत् ॥ ३०३ ॥

टीका—पुंसवनकर्म होने के उपरान्त गर्भिणी को ऊंचे नीचे स्थान पर चढ़ना उतरना, भागकर चलना, नदी तैरना, गाड़ी पर बैठकर चलना, तीक्ष्ण अर्थात् गरम औषध, नोंरस,क्षार आदि खाना,मैथुन, भार उठाना ये सब कर्म वर्जित है ॥३०२–३०३॥

गर्भिणीप्रश्न।

नामाक्षराणि त्रिगुणीकृतानि तुरङ्गदेशे तिथिमिश्रितानि ।
अष्टौ च भागं लभते च शेषं समे च कन्या विषमे च पुत्रः ॥३०४॥

टीका—गर्भिणी के नाम अक्षर को तिगुने करे तिनमें ७ को और देश के नामाक्षर मिलाके वर्तमान तिथि मिलावे और आठका भाग दे, शेष अंक सम बचै तो कन्या और विषम बचै तो पुत्र होय ॥ ३०४ ॥

प्रकारान्तर ।

नखद्वयं गर्भिणिनामधेयं तिथिप्रयुक्तं शरसंयुतं च ।
एकेन हीनं नवभागदेयं समे कुमारी विषमे च पुत्रः॥३०

टीका—४० या २२ में गर्भिणी का नामाक्षर जोड़ देना और शुक्लपक्ष के प्रति
से वर्तमान तिथि जोड़ना और ५ और सम मिलाकर १ कम करना अनन्तर ९ का भ
देने से विषम शेष बचे तो पुत्र और शेष बचे तो कन्या की उत्पत्ति जानना ॥ ३०

प्रसूतिस्थान प्रवेश नक्षत्र ।

रोहिण्यैन्दवपौष्णेषु स्वातीवारुणयोरपि ।
पुनर्वसौ पुष्यहस्ते धनिष्ठात्र्युत्तरासु च ॥ ३०६ ॥
मैत्रे त्वाष्ट्रे तथाश्विन्यां सूतिकागारवेशनम् ।
प्रसूतिसंभवे काले सद्य एव प्रवेशयेत् ॥ ३०७ ॥

टीका—रोहिणी, मृगशिरा, रेवती, स्वाती, शतभिषा, पुनर्वसु, पुष्य, हस्त, धनि
तीनों उत्तरा, अनुराधा, चित्रा, अश्विनी ये नक्षत्र में तत्काल प्रवेश करावे ॥३०६-३०

गर्भ के लक्षण ।

कललं च घनं शाखास्थित्वग्रोमोद्गमः स्मृतिः ।
भुक्तिरुद्वेगसंसूतिर्मासेष्वाधानतः क्रमात् ॥ ३०८ ॥

टीका—गर्भाधान से १०मास तक गर्भ का रूप कहते हैं। प्रथम एक मासमें क
याने शुक्र रुधिर इसके संयोग से पिंडित होता है। २ मास में घन याने वह पिंड
होता है। ३ मास में उस पिंड शाखा याने हस्त और पाद उत्पन्न होते हैं। ४ मा
अस्थि (हाड़) होते हैं। ५ मास में उस पर त्वचा याने चमड़ा, ६ मास में रोम
केश होते हैं। ७ मास में स्मृति अर्थात् ज्ञान होता है। ८ मास में क्षुधा। ९ मास
उद्वेग अर्थात् गर्भस्थल उदर से निकलने की इच्छा करता है। १० मास में प्र
जानना चाहिये ॥ ३०८ ॥

प्रसूति समय का प्रश्न।

मीने मेषे स्त्रियौ द्वे च चतस्रो वृषकुम्भयोः।
तुलाकन्यकयोः सप्त बाणाख्या धनकर्कयोः॥ ३०९॥
अन्यलग्ने भवेत्तिस्र एवं ज्ञेयं विचक्षणैः।
यथा राहुस्तथा शय्या भौमे खट्वाङ्गभङ्गता॥ ३१०॥
रविस्थाने भवेद्दीपः शनिस्थाने तु नालकम्।

टीका—मीन अथवा मेष इन लग्नों में जो स्त्री के प्रसव होय तो उस समय उसके निकट दो स्त्रियां, और वृष कुम्भ में होय तो ४, तुला, कन्या में होय तो ७, धन और कर्क में ५, अन्य लग्नों में तीन स्त्रियां जाननी चाहिये। जन्म कुण्डली के मध्य जिस दशा में राहु स्थिर हो उसी दिशा में शय्या जाननी, जिस लग्न में मङ्गल बैठा हो उससे खाट का अङ्ग भङ्ग जानिये, जिस स्थान में रवि हो उससे दीपक और जिस राशि में शनि हो उसमें नाल समझना ॥३०९-३१०॥

तिथिगण्डान्त।

पूर्णानन्दाख्ययोस्तिथ्योः सन्धिर्नाडीद्वयं तथा।
गण्डान्तं मृत्युदं जन्मयात्रोद्वाहव्रतादिषु॥ ३११॥

टीका—पूर्णा तिथि कहिये १५, ५, १०, और पडिवा, छठ, एकादशी कहिये नन्दा की दो घटी अर्थात् पूर्णिमा, पञ्चमी, दशमी के अन्त की एक २ और पड़िवा, छठि, एकादशी के आदि की एक घड़ी तिथि गण्डान्त है, यात्रा, विवाह, यज्ञोपवीत में वर्जित है, करे तो मृत्यु होय॥ ३११॥

लग्नगण्डान्त।

कुलीरसिंहयोः कीटचापयोर्मीनमेषयोः।
गण्डान्तमन्तराले स्याद् घटिकार्द्धं मृतिप्रदम्॥ ३१२॥

टीका—कर्क, सिंह इन दोनों लग्नों की घटिका आधी और क्रम से वृश्चिक धन, मीन, मेष इनके आदि की आधी घटी लग्न गण्डान्त हैं इन में शुभकर्म करे। ये मृत्यु देते हैं ॥ ३१२ ॥

नक्षत्रगण्डान्त।

पौष्णाश्विन्योः सार्पपित्र्यर्क्षयोश्च यच्च ज्येष्ठामूलयोरन्तरालम्।
तद्गण्डान्तं स्याच्चतुर्नाडिकं हि यात्राजन्मोद्वाहकालेष्वनिष्टम् ३।

टीका—रेवती, अश्विनी इनकी संधि की २ घटिका, इसी क्रम से आश्लेषा, मघा ज्येष्ठा, मूल इनकी सन्धिकी ४ घटिका वर्जनीय है और ऐसे ही तिथि लग्न नक्षत्र ये त्रिविध गण्डान्त जानिये। यह यात्रा जन्मकाल और विवाहमें वर्जित है।३१३।

## जातक।

जन्मकालमें गण्डान्त का शुभाशुभ फल।

अश्विनीमघमूलानां पुर्वार्द्धे बाध्यते पिता।
पूषादि शाक्रपश्चार्द्धे जननीं बाधते शिशुः ॥३१४॥
सर्वेषां गण्डजातानां परित्यागो विधीयते।
वर्जयेद्दर्शनं शावे तच्च षाण्मासिकं भवेत् ॥ ३१५ ॥

टीका—अश्विनी,मघा, मूल इन नक्षत्रों के पूर्वार्द्ध में जन्म हो तो पिता को अशुभ और रेवती, ज्येष्ठा इन दोनों नक्षत्रोंके उत्तरार्द्ध में जन्म हो तो माता को अशुभ है गण्डान्त में जन्म हो तो शिशु का त्याग करना योग्य है अथवा छ मास तक पुत्र न देखें ॥ ३१४-३१५ ॥

कृष्णचतुर्दशी का जन्म फल।

कृष्णपक्षे चतुर्दश्यां प्रसूते षड्विधं फलम्।
चतुर्दश्याश्च षड्भागान् कुर्यादादौ शुभं स्मृतम् ॥ ३१६ ॥

द्वितीये पितरं हन्ति तृतीये मातरं तथा।
चतुर्थे मातुलं हन्ति पञ्चमे वंशनाशनम् ॥ ३१७ ॥
षष्ठे च धनहानिः स्यादात्मनो वंशनाशनम्।

टीका—जो कृष्णचतुर्दशी को जन्म हो तो तिथि के छ खंड दश दश घटिका के करे जो प्रथम खंड में जन्म हो तो शुभ, द्वितीय में पिता को अशुभ, तृतीय में माता को अशुभ, चतुर्थ में मामा को अशुभ, पंचम में वंशनाश, छठे में धनहानिकारक और अपने वंश का नाशक जानिये ॥ ३१६-३१७ ॥

अमावास्या के जन्म का फल।

सिनीवाल्यां प्रसूताश्च दासी भार्या पशुस्तथा ॥३१८॥
गजोऽश्वो महिषी चैव शक्रस्यापि श्रियं हरेत्।
कुहुप्रसूतिरत्यथ सर्वदोषकरी स्मृता ॥ ३१९ ॥
यस्य प्रसूतिरेतेषां तस्यायुर्धननाशनम्।
सर्वगण्डसमस्तत्र दोषस्तु प्रबलो भवेत् ॥ ३२० ॥

टीका—चतुर्दशीयुक्त अमावास्या को दासी अथवा भार्या, गाय, हस्तिनी, घोड़ी भैंस जो प्रसूता हो तो वे इन्द्रकी भी सम्पत्ति हर लेती है और ठीक अमावस्या को प्रसूता हो तो बहुत से दोष लगे और जिसकी इनमें प्रसूति हो उसके आयु तथा धन का नाश हो और गण्डान्त में प्रसूति हो तो बहुत से दोष जानिये ॥ ३१९-३२० ॥

दिनक्षयादिक का फल।

दिनक्षये व्यतीपाते व्याघाते विष्टिवैधृतौ।
शूले गण्डेऽतिगण्डे च परिघे यमघण्टके ॥ ३२१ ॥
कालदण्डे मृत्युयोगे दग्धयोगे सदारुणे।

तस्मिन्गण्डदिने प्राप्ते प्रसूतिर्यदि जायते ॥३२२॥
अतिदोषकरी प्रोक्ता तत्र पापयुता सता ।

टीका—दिनक्षय, व्यतीपात, व्याघात, भद्रा, वैधृति, शूल, गण्ड, अतिगण्ड, परिघ, यमघण्ट, कालदण्ड, मृत्युयोग, दग्धयोग, दारुणयोग इनमें जन्म हो तो भारी पाप। ऐसी प्रसुता स्त्री को पापयुक्त जानिये ॥ ३२१-३२२ ॥

ज्येष्ठानक्षत्र का फल।

ज्येष्ठादौ जनने माता द्वितीये जनने पिता ॥३२३॥
तृतीये जननी भ्राता स्वयं माता चतुर्थके ।
आत्मानं पञ्चमे हन्ति षष्ठे गोत्रक्षयो भवेत् ॥ ३२४ ॥
सप्तमे चोभयकुलं ज्येष्ठभ्रातरमष्टमे ।
नवमे श्वशुरं चैव सर्वं हन्ति दशांशके ॥ ३२५ ॥

टीका—ज्येष्ठा नक्षत्र में जो जन्म होय तो उस नक्षत्र के छ घड़ियों के दस भा समान करे तिसका फल इस प्रकार से जाने। प्रथम माता को अशुभ, दूसरा पिता तीसरा मामा को, चौथा माता को, पांचवां शिशु को, छठा भाग गोत्रजों को, सात पिता तथा नाना के परिवार को, आठवां बड़े भ्राता को, नवम श्वसुर को, द सर्वजनों को बुरा है ॥ ३२३-३२५ ॥

मूल नक्षत्र का फल ।

मूलं स्तम्भं त्वक् च शाखा पत्रं पुष्पं फलं शिखा ।
वेदाश्च मुनयश्चैव दिशश्च वसवस्तथा ॥ ३२६ ॥
नन्दावाणरसारुद्रामूलभेदाः प्रकीर्तिताः ।
मूले मूलविनाशाय स्तम्भे हानिर्धनक्षयः ॥ ३२७ ॥
त्वचि भ्रातृविनाशाय शाखा मातुर्विनाशकृत् ।
पत्रे सपरिवारःस्यात्पुष्पेषु नृपवल्लभः ॥ ३२८ ॥

फलेषु लभते राज्यं शाखायामल्पजीवितम् ।

टीका—मूल नक्षत्रको मुलवृक्ष कल्पना करते हैं तिसको ६० घटी के स्थान इस भांति हैं, प्रथम ४ घटिका वृक्षका मूल, तिनमें जन्म होय तो नाश, दूसरा भाग ७ घटिका स्तम्भ तिन में हानि और धन का नाश, तीसरा भाग १० घटिका वृक्ष की त्वचा तिनमें भ्राता को अशुभ होता है, चौथा भाग ८ घटिका शाखा तिनमें मामा को अशुभ, पांचवा भाग ६ घटी वृक्ष के पत्र तिनमें परिवार का नाश, छठां भाग ५ घटी पुष्प तिनमें राजमन्त्री सातवां भाग ९ घटी फल तिनमें राज्यप्राप्ति, आठवां भाग ११ घटिका वृक्षकी शाखा तिनमें जन्म हो तो शिशु अल्पायु हो, ऐसे आठ स्थान का फल जानिये ॥ ३२६-३२७ ॥

जन्मकालमें मूलनक्षत्र किस लोक में है इसके जानने का प्रकार ।

वृषालिसिंहेषु घटे च मूलं दिविस्थितं युग्मतुलाङ्गनान्त्ये ।
पातालगं मेषधनुःकुलीरनक्रेषु मर्त्येष्विति संस्मरन्ति ॥३२६॥

टीका—वृष, कुम्भ, वृश्चिक इन लग्नों में जन्म हो तो उस दिन मूल नक्षत्र स्वर्ग में होता है तिसका फल राज्य प्राप्ति और मिथुन, तुला, मीन में मूल पाताल में जानिये तिसका फल धन प्राप्ति, और मेष, धन, कर्क, मकर इन लग्नों में मूल मृत्यु लोक में होता है इसका फल कुटुम्बनाश है । यह १२ लग्नों के फल हैं ॥ ३२६ ॥

आश्लेषा नक्षत्र का नराकार चक्र ।

मूर्द्धास्यनेत्रगलकांसयुगं च बाहु-
हृज्जानुगुह्यपदमित्यहि देहभागः ।
बाणाद्रिनेत्रहुतभुक्श्रुतिनागरुद्र-
षण्नन्दपञ्चशिरसः क्रमशस्तु नाड्यः ॥ ३३० ॥
राज्यं पितृक्षयो मातृनाशः कामक्रियारतिः ।
पितृभक्तो बली स्वघ्नस्त्यागी भोगी धनी क्रमात् ॥३३१॥

टीका—अश्लेषा नक्षत्र की घटिकाओं को नराकार चक्र में स्थापन करने में प्र
६ घटिका मस्तक तिनका फल राज्य प्राप्ति, द्वितीय ७ घटी नेत्र मुख तिनका
पिता का नाश, तीसरा विभाग दो घटी तिनका फल माता का नाश चौथे ३ घटि
ग्रीवा तिनका फल परस्त्रीरत, पांचवां भाग ४ घटी दोनों कांधे तिनका फल आत्मघ
आठवां भाग ६ घटी दोनों जानु तिनका फल त्यागी नवां विभाग ६ घटिका
तिसका फल भोगी, दशवां भाग ५ घटी, दोनों पांव तिनका फल धनवान् । इसी
से जिस विभाग में जन्म हो उसका फल स्थानानुसार कहना योग्य है ॥ ३३०—३३

गोमुखप्रसव का नक्षत्र ।

पूषाश्विनौ गुरौ सार्पमघाचित्रेन्द्रमूलभे ।
एषु नक्षत्रजातानां कुर्याद् गोजननं शुभम् ॥ ३३२ ॥

टीका—रेवती, अश्विनी, पुष्य, आश्लेषा, मघा, चित्रा, ज्येष्ठा, और मूल
नक्षत्रों में बालक का जन्म हो तो गोमुख प्रसव शांति करने से शुभ है ॥ ३३

## जन्मसमय में सूर्यादिग्रहो का फल ।

तनुस्थान ।

लग्नस्थितो दिनकरः कुरुतेऽङ्गपीडां
पृथ्वीसुतो वितनुते रुधिरप्रकोपम् ॥
छायासुतः प्रकुरुते बहुदुःखभाजं
जीवेन्दुभार्गवबुधा सुखकान्तिदाः स्युः ॥ ३३३ ॥

धनस्थान ।

दुःखावहा धनविनाशकराः प्रदिष्टा
वित्ते स्थिता रविशनैश्चरभूमिपुत्राः ।
चन्द्रो बुधः सुरगुरुर्भृगुनन्दनो वा
नानाविधं धनचयं कुरुते धनस्थः ॥ ३३४ ॥

सहजस्थान ।

भानुः करोति विरुजं रजनीकरोऽपि
कीर्त्यायुतं क्षितिसुतः प्रचुरप्रकोपम् ॥

ऋद्धिं बुधः सुधिषणं सुविनीतवेषं
स्त्रीणां प्रियं गुरु कवी रविजस्तृतीये ॥ ३३५ ॥

सुहृत्स्थान ।

आदित्यभौमशनयः सुखवर्जिताङ्ग
कुर्वन्ति जन्मनि नरं सुचिरं चतुर्थे ।
सोमो बुधः सुरगुरुर्भृगुनन्दनो वा
सौख्यान्वितं च नृपकर्मरतः प्रधानम् ॥ ३३६ ॥

सुतस्थान ।

पुत्रे रविः प्रचुरकोपयुतं बुधश्च
स्वल्पात्मजं शनिधरातनुजाव-पुत्रम् ।
शुक्रेन्दुदेवगुरवः सुतधामसंस्थाः
कुर्वन्ति पुत्रबहुलं सुखिनं सुरूपम् ॥ ३३७ ॥

रिपुस्थान ।

मार्तण्डभूमितनुजौ हतशत्रुपक्षं
पङ्गुनरं रिपुगृहेष्वतिपूजनीयम् ।
काव्येन्दुजौ मतिविहीनमनल्परोगं
जीवः करोति विकलं मरणं शशाङ्कः ॥ ३३८ ॥

जायास्थान ।

तिग्मांशुभौमरविजाः किल सप्तमस्था
जायां कुकर्मनिरतां तनु सन्ततिञ्च ।
जीवेन्दुभार्गवबुधा बहुपुत्रयुक्तां
रूपान्वितां जनमनोहररूपशीलाम् ॥ ३३९ ॥

मृत्युस्थान ।

सर्वे ग्रहा दिनकरप्रमुखा नितान्तं
मृत्युस्थिता वितनुते किल दुष्टबुद्धिम् ।

शस्त्राभिघातपरिपीडितगात्रयष्टिं
सौख्यैर्विहीनमतिरोगगणैरुपेतम् ॥ ३४० ॥

धर्मस्थान ।

धर्मस्थिता रविशनैश्चरभूमिपुत्राः
कुर्वन्ति धर्मरहितं विमतिं कुशीलम् ।
चन्द्रो बुधो भृगुसुतः सुरराजमन्त्री
धर्मक्रियासु निरतं कुरुते मनुष्यम् ॥ ३४१ ॥

कर्मस्थान ।

आदित्यभौमशनयः किल कर्मसंस्था
कुर्युर्नरं बहुकुकर्मरतं कुपुत्रम् ।
चन्द्रः सुकीर्तिमुशना बहुवित्तयुक्तं
भूपान्वितं बुधगुरू शुभकर्मभाजम् ॥ ३४२ ॥

लाभस्थान ।

लाभस्थितो दिनकरो नृपलाभयुक्तं
तारापतिर्बहुधनं क्षितिजः क्षितीशम् ।
सौम्यो विवेकसुभगं च धनायुषीज्यः
शुक्रः करोति सगुणं रविजः सुकीर्तिम् ॥ ३४३ ॥

व्ययस्थान ।

सूर्यः करोति पुरुषं व्ययगो विशालं
काणं शशी क्षितिसुतो बहुपापभाजम् ।
चन्द्रात्मजो गतधनं धिषणः कृशाङ्गं
शुक्रो बहुव्ययकरं रविजः सुतीव्रम् ॥ ३४४ ॥
राहुकेतुफलं सर्वं मन्दवत्कथितं बुधैः ॥

| सं. | स्था | रवि | चन्द्र | मङ्गल | बुध | बृहस्पति | शुक्र | शनि राहु केतु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | तनु | अङ्ग-पीड़ा | कांति और सुख | रक्त प्रकोप | कांति और सुख | कांति और सुख | कांति और सुख | अतिदुःखद |
| २ | धन | अति दुःख वा धन का नाश | सम्पत्तिकी बहुत प्राप्ति | दुःखप्राप्ति धनका नाश | नाना प्रकार की सम्पत्तिप्राप्ति | नाना प्रकार की सम्पत्तिप्राप्ति | नाना प्रकार की सम्पत्तिप्राप्ति | अतिदुःखप्राप्ति धनका नाश |
| ३ | सहज | निरोगी हो | कीर्तिलाभ | क्रोध युक्त रहे | समृद्धि | सुबुद्धि | नानावेषधारी | स्त्रियोंको प्रिय |
| ४ | सुहृद् | शरीर में पीड़ा बहुत हो | सुख भोगे | शरीर में बहुत पीड़ा | सुखभोगी | सुखभोगी | सुखभोगी | शरीर को पीड़ा बहुत हो |
| ५ | सुत | रोग बहुत होय | बहुत पुत्र हों | सन्त रहित | अल्पपुत्रसन्तान | बहु पुत्र प्राप्ति | बहु पुत्र | सन्तान न हो |
| ६ | रिपु | शत्रुका नाशकरे | मरण पावै | शत्रु नाश | बुद्धिहीनबहुरो,वा. | शरीर विकलरहै | बुद्धिहीनबहुरोग | शत्रुगृहपूज्य |
| ७ | जाया | स्त्री दुष्ट कर्मवाली सन्तान अल्प | स्त्री रूपवती गुण-वती गुणी पुत्र | स्त्री दुष्टा व सन्तति अल्प | स्त्री रूपवती बहुपुत्रप्राप्ति | और मन हरण होय सुख भोगी | मनहरने वाली पुत्रवती चतुर | स्त्री दुष्टकर्मीस-तान थोड़ उत्पन्न |
| ८ | मृत्यु | इस में सब ग्रहों का फल एक समान होता है दुष्टबुद्धि शास्त्रघाती शरीरपीड़ा सुखरहित और रोगी हो, जो ग्रह इस स्थान में हो उसका ऐसा फल जानिये । | | | | | | |
| ९ | धर्म | अधर्मी दुष्टमति दुष्टस्वभाव | धार्मिक होय | अधर्मी दुष्टमति दुष्टशील | धर्म निरन्तर करे | धर्म निरन्तर करे | धर्म निरन्तर करे | अधर्मी दुष्टबुद्धि |
| १० | कर्म | अत्यन्त कुकर्मी कुपुत्र | अत्यन्त कीर्ति वाला होय | दुष्ट कर्मी कुपुत्र | कीर्तिमान् | शुभ कर्म करे | सम्पत्तिमान् | अत्यन्त दुष्टकर्मी व कुपुत्र |
| ११ | आय | राजासे समागम करे | धन बहुत मिलै | पृथ्वी राज्य लाभ | विवेकयुक्त और सुन्दर | धन और आयु की वृद्धि | गुणवान् | अच्छी कीर्ति पावे |
| १२ | व्यय | दुष्ट स्वभाव | काना होय | पापकर्मी | धनहीन | कृशगात्र | व्याधियुक्त | तीव्र होय |

पुरुष के जन्मकाल में जैसे २ ग्रह पड़े हों उनका फल ।

टीका—जन्म लग्न के तनु आदि द्वादश स्थानों में जो ग्रह पड़े हों उनके पृ
फल जानने के लिये कोष्ठक देखिये और राहु केतु के फल शनि के समान जानिये।

जन्मलग्न में बालक के मृत्युकारक ग्रह ।

चन्द्रेऽष्टमे जन्मलग्नात्सप्तमे धरणीसुते ।
तथा च नवमे राहौ शनौ जन्मनि संस्थिते ॥ ३४५ ॥
गुरौ तृतीये चाऽऽर्के तु पञ्चमे षष्ठगे भृगौ ।
बुधे चतुर्थे जातश्चेन्न जीवति कदाचन ॥ ३४६ ॥

टीका—जन्मलग्न से चन्द्रमा अष्टमस्थान में, भौम ७ स्थान में, राहु ९ स्था
शनि जन्मलग्न में, गुरु तृतीय में, सूर्य ५ स्थान में, शुक्र ६ स्थान में, बुध ४ स्था
ऐसे ग्रह पड़े हों तो शिशु मृत्यु को प्राप्त होता है ॥ ३४५-३४६ ॥

जन्मलग्न में स्त्री के मृत्युकारक ग्रह ।

षष्ठे च भवने भौमो राहुः सप्तमसम्भवः ।
अष्टमे च यदा सौरिस्तस्य भार्या न जीवति ॥३४७॥

टीका—जन्मलग्न से भौम छठें स्थान में, राहु ७ स्थान में, शनि ८ स्थान में,
ऐसे ग्रह जिसकी कुण्डली में पड़े हों उस पुरुष की स्त्री न जीवे ॥ ३४७ ॥

अच्छे पराक्रमी ग्रह ।

मूर्तौ शुक्रबुधौ यस्य केन्द्रे चैव बृहस्पतिः ।
दशमेऽङ्गारको यस्य स ज्ञेयः कुलदीपकः ॥ ३४८ ॥

टीका—जिसके जन्मलग्न में शुक्र, बुध और केन्द्र अर्थात् प्रथम, चतुर्थ, स
और दशम इन स्थानों में बृहस्पति तथा दशमस्थान में मङ्गल हों तो उस बाल
कुलदीपक जानिये ॥ ३४८ ॥

अपराक्रमी ग्रह ।

नैव शुक्रो बुधो नैव नास्ति केन्द्रे बृहस्पतिः ।
दशमोऽङ्गारको नैव स जातः किं करिष्यति ॥ ३४९ ॥

टीका-जिस बालक के लग्न में बुध, शुक्र अथवा केन्द्र में बृहपति अथवा दशमस्थान में मंगल ऐसे ग्रह न पड़े हों तो उसका जन्म होना वृथा जानिये ॥ ३४९ ॥

जातिभ्रंशकारक योग ।

धनस्थाने यदा सौरिः सैंहिकेयो धरात्मजः ।
शुक्रो गुरुः सप्तमे च त्वष्टमौ रविचन्द्रकौ ॥ ३५० ॥
ब्रह्मपुत्रे पदे वापि वेश्यासु च सदा रतिः ।
प्राप्ते विंशतिमे वर्षे म्लेच्छो भवति नान्यथा ॥ ३५१ ॥

टीका-जिसके धनस्थान में शनि, राहु, मङ्गल और सप्तम स्थान में शुक्र,गुरु तथा अष्टम स्थान में रवि, चन्द्र ऐसे ग्रह हों वह बालक कदाचित् ब्राह्मणजाति में भी जन्म पावे तथापि वेश्याप्रसंगी हो और बीसवीं वर्षकी अवस्थामें अवश्य म्लेच्छ हो३५०-३५१

माता पिता के नाशक ।

षष्ठे च द्वादशे राशौ यदा पापग्रहो भवेत् ।
तदा मातृभयं विद्याच्चतुर्थे दशमे पितुः ॥ ३५२ ॥

टीका-जो छठे अथवा बारहवें स्थान में पापग्रह हों तो माता को अशुभ अथवा चतुर्थ, दशम स्थान में पापग्रह हो तो पिता को अशभ होता है ॥ ३५२ ॥

मृत्युकारक ग्रह ।

अर्को राहुः कुजः सौरिर्लग्नात् तिष्ठन्ति पञ्चमे ।
पितरं मातरं हन्ति भ्रातरं स्वशिशून्क्रमात् ॥ ३५३ ॥

टीका—जो सूर्य, राहु, मंगल, शनि ये ग्रह जन्मलग्न से पाचवें स्थान में हों क्रम से रवि पिता को, राहु माता को, भौम भ्राता को और शनि अपने बालक के लिये अशुभ हैं ॥ ३५३ ॥

लग्नस्थाने यदा सौरिः षष्ठे भवति चन्द्रमाः ।
कुजस्तु सप्तमस्थाने पिता तस्य न जीवति ॥ ३५४ ॥

टीका—जिसके जन्मलग्न में शनि और छठें स्थान में चन्द्रमा, सप्तम में मं ऐसे ग्रह हों उसका पिता न जीवे ॥ ३५४ ॥

पातालस्थो यदा राहुश्चेन्दुः षष्ठाष्टमेऽपि च ।
पापदृष्टो विशेषेण सद्यः प्राणहरः शिशोः ॥ ३५५ ॥

टीका—जन्मलग्न के सप्तम स्थान में राहु, छठें अथवा आठवे स्थान में चन्द्र और शेष ग्रहों की पापदृष्टि, जो ऐसे ग्रह हों तो जन्म होतेही बालक की मृत्यु हो॥

जन्मलग्ने यदा राहुः षष्ठो भवति चन्द्रमाः ।
जातो मृत्युमवाप्नोति कुदृष्ट्यां त्वपमृत्युना ॥ ३५६ ॥

टीका—यदि जन्मलग्न में राहु और षष्ठ स्थान में चन्द्रमा हो तो जन्मतेही बालक मृत्यु हो और जन्मलग्न पर किसी ग्रह की कुदृष्टि हो तो अपमृत्यु होती है ॥ ३५

जन्मलग्ने यदा भौमश्चाष्टमे च बृहस्पतिः ।
वर्षे च द्वादशे मृत्युर्यदि रक्षति शङ्करः ॥ ३५७ ॥

टीका—यदि जन्मलग्न में मङ्गल और अष्टम स्थान में बृहस्पति हों तो बारह वर्ष में शङ्कर के रक्षक होने पर भी वह मृत्यु से नहीं बच सकता ॥ ३५७ ॥

शनिक्षेत्रे यदा सूर्यो भानुक्षेत्रे यदा शनिः ।
वर्षे च द्वादशे मृत्युर्देवो वै रक्षिता यदि ॥ ३५८ ॥

टीका-जो शनि के क्षेत्र में सूर्य हो और सूर्य के गृह में शनि हों तो बारहवें वर्ष देवरक्षित होने पर भी वह शिशु मृत्यु को प्राप्त होता है ॥ ३५८ ॥

षष्ठोऽष्टमस्तथा मूर्तौ जन्मकाले यदा बुधः ।
चतुर्थवर्षे मृत्युश्च यदि रक्षति शङ्करः ॥ ३५९ ॥

टीका-षष्ठ, अष्टम अथवा जन्मलग्न में बुध हो तो चौथे वर्ष शङ्कर भी रक्षा करें तौ भी बालक न बचे ॥ ३५९ ॥

भौमक्षेत्रे यदा जीवः षष्ठाष्टासु च चन्द्रमाः ।
वर्षेऽष्टमेऽपि मृत्युर्वै ईश्वरो रक्षिता यदि ॥ ३६० ॥

टीका-मङ्गल के घर में बृहस्पति और षष्ठ अष्टम स्थान में चन्द्रमा हों तो ईश्वर से रक्षित होने पर भी बालक आठवें वर्ष मृत्यु को प्राप्त होगा ॥ ३६० ॥

दशमोऽपि यदा राहुर्जन्मलग्ने यदा भवेत् ।
वर्षे तु षोडशे ज्ञेयो बुधैर्मृत्युर्नरस्य च ॥ ३६१ ॥

टीका-जन्मलग्न से दशम स्थान में अथवा जन्मलग्न में राहु हो तो सोलहवें वर्ष मनुष्य की मृत्यु हो ॥३६१॥

## ग्रहों की दृष्टि ।

पादैकदृष्टिर्दशमे तृतीये द्विपाददृष्टिर्नवपञ्चमे च ।
त्रिपाददृष्टिश्चतुरष्टके च संपूर्णदृष्टिः समसप्तके च ॥३६२॥
शनेस्त्वेकादशे पूर्णदृष्टिर्जीवस्य कोणके ।
बुधैर्ज्ञेया पूर्णदृष्टिर्भौमस्य चतुरष्टके ॥ ३६३ ॥

टीका-ग्रह अपने स्थान से दसवें और तीसरे स्थान में जो ग्रह या राशि होवे उसको एक पाद दृष्टि से देखता है इसी क्रम से नवम पंचम स्थान के ग्रह को द्विपाद दृष्टि से देखता है चौथे और आठवें स्थान में जो ग्रह पड़े उसको वे त्रिपाद दृष्टि से और जो सप्तम स्थानी हों उसको पूर्ण समदृष्टि जानिये । शनैश्चर एकादश अथवा तीसरे स्थान को पूर्णदृष्टि से देखता है, पाँचवें नवें को गुरु और चतुर्थ अष्टम स्थान को भौम दृष्टिपूर्ण से देखते हैं ॥ ३६२-३६३ ॥

## ग्रहों का उच्चत्व व नीचत्व ।

रविर्मेषे तुले नीचो वृषे चन्द्रस्तु वृश्चिके ।
भौमश्च नक्रे कर्के च स्त्रियां सौम्यो झषे तथा ॥ ३६४ ॥
गुरुः कर्के च नक्रे च मीनकन्ये सितस्य च ।
मन्दस्तुलायां मेषे च कन्या राहुर्ग्रहस्य च ॥ ३६५ ॥
राहुर्युग्मे तु चापे च तमोवत्केतुजं फलम् ।
प्रोक्तं ग्रहाणामुच्चत्वं नीचत्वं च क्रमाद् बुधैः ॥ ३६६ ॥

| ग्रह | रवि | चन्द्र | भौम | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | राहु | केतु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| उच्च | मेष | वृष | मकर | कन्या | कर्क | मीन | तुला | कन्या मिथुन | तुला |
| नीच | तुला | वृश्चि | कर्क | मीन | मकर | कन्या | मेष | धन | मेष |

## जन्म का फल ।

मेषे दैन्यमुपैति गर्वित वृषे नाना मतिर्मन्मथे
शूरः कर्कटके धृतश्च वनपे कन्या च मानान्विता ।
सत्यं चैव तुले त्वलौ मलिनता पापान्वितं वै धनु
मूर्खोऽयं मकरे घटे चतुरता मीने त्वधीरा मतिः ॥ ३६७ ॥

टीका—मेष लग्न में जन्म हो तो दीनता, वृष में गर्वित, मिथुन में नाना प्रकार बुद्धि युत, कर्क में वड़ा शूर सिंह में स्थिरबुद्धि, कन्या में अत्यन्त मानी, तुला में सत्य वृश्चिक में मलीन, धन में पापबुद्धि, मकर में मूर्ख, कुम्भ में चतुर और मीन में अधीर और कायर होता है ॥ ३६७ ॥

## पतिनाशक ग्रह ।

लग्ने च सप्तमे पापे सप्तमे वत्सरे पतिः ।
म्रियते चाष्टमे वर्षे चन्द्रः षष्ठाष्टमे यदि ॥ ३६८ ॥

टीका—स्त्री के जन्मकाल में लग्न में पापग्रह हों तो ७वर्ष में पति का नाश जानना और चन्द्र षष्ठ वा अष्टम स्थान में हो तो अष्टम वर्ष में पति का नाश जानना ॥३६८॥

प्रकारान्तर।

द्वादशे चाष्टमे भौमे क्रूरे तत्रैव संस्थिते।
लग्ने च सिंहिकापुत्रे रण्डा भवति कन्यका ॥ ३६९ ॥

टीका—जन्म समय में १२, ८ स्थान में जो मङ्गल हो और क्रूर ग्रह भी १२, ८ स्थान में जो हों और लग्न में राहु हो तो स्त्री विधवा हो ऐसा जानना ॥ ३६९ ॥

दूसरा प्रकार।

लग्नात्सप्तमगः पापश्चन्द्रात्सप्तमगोऽपि वा।
सद्यो निहन्ति दम्पत्योरेकं नास्त्यत्र संशयः ॥ ३७० ॥

टीका—जो लग्न से सप्तम स्थान में पापग्रह हो और चन्द्रमा से सप्तम स्थान में पापग्रह हो तो विवाह से अल्प काल में स्त्री अथवा पति की मृत्यु हो ॥ ३७० ॥

रविसुतो यदि कर्कमुपागतो हिमकरो मकरोपगतो भवेत्।
किल जलोदरसंजनिता तदा निधनता वनितासु तु कीर्तिता॥३७१॥

टीका—जो शनैश्चर ककराशि में हो और चन्द्रमा मकरराशि में हो तो जलोदर रोग से स्त्री का नाश हो ॥३७१॥

निशाकरः पापखगान्तरस्थः शस्त्राग्निमृत्युं कुजभे करोति।
पापे स्मरस्थेऽन्यखगे च धर्मे किलाङ्गना प्रव्राजितत्वमेति॥३७२॥

टीका—जो चन्द्रमा पापग्रह के मध्य में बैठा हो तो शस्त्रसे मृत्यु कहना और जो चन्द्रमा मङ्गल की राशि में बैठा हो तो अग्नि से जलकर नाश कहना और जो पापग्रह सप्तम स्थान में अथवा नवम स्थान में अन्य शुभग्रह हो तो स्त्री काषाय वस्त्र धारी वेदान्तिनी होती है ॥ ३७२ ॥

सप्तमे दिनपतौ पतिमुक्ता चोणिजे च विधवा खलु बाल्ये।
पापखेचरविलोकनयाते मन्दगेचयुवती जरती स्यात् ॥३७३॥

टीका—जो स्त्री के जन्मलग्न से सप्तमस्थान में सूर्य हो तो पतित्यागी कहना, और जो मङ्गल सप्तम हो तो बाल अवस्था में वैधव्य हो और जो सप्तम पापग्रह हो तो यौवन अवस्था में विधवा हो और जो सप्तम स्थान में शनैश्चर हो तो वृद्ध अवस्था में वैधव्य प्राप्त हो ऐसा जानिये ॥ ३७३ ॥

लग्ने सितेन्दू कुजमन्दभस्थौ क्रूरे क्षितौ साऽन्यरता च बाला।
स्मरे कुजांशेऽर्कसुतेन दृष्टे विनष्टयोनिश्च शुभा शुभांशे ॥३७४॥

टीका—जो लग्न में शुक्र, चन्द्रमा हो, और मङ्गल वा शनि के राशि में प[ड़े]
और उनको पापग्रह देखते हों तो वह स्त्री पर पुरुष से संग करै। और जो स[प्तम]
स्थान में मङ्गल का अंश हो और शनेश्चर सप्तम स्थान को देखता हो तो नष्ट[ा]
जानना। जो सप्तम स्थान में शुभग्रह का अंश हो तो शुभ कहना ॥ ३७४ ॥

सूर्यारौ खजलाश्रितौ हिमवतः शैलाग्रपातान् मृति-
र्भौमेन्द्वर्कसुताः स्वसप्तजलगाः स्यात्कूपवाप्यादितः ॥
सूर्याचन्द्रमसौ खलेक्षितयतौ कन्यायुतौ बन्धुना ।
तौ चेद्द्व्यङ्गविलग्नसंस्थितकरौ तोये निमग्नत्वतः ॥३७[५]॥

टीका—जो सूर्य, मङ्गल, ये दशमें वा चौथे स्थान में हों तो पाषाण से [मृत्यु]
कहना। और जो मङ्गल, चन्द्र, शनि ये लग्न से सप्तम वा चतुर्थ वा द्वितीय स[्थान]
में बैठे हों तो कूँवा, बावडो, तालाव आदि से मृत्यु कहना। और जो सूर्य, च[न्द्र]
को पापग्रह देखते हों वा युक्त हों तो उस स्त्री को बन्धु युक्त कहना। और जो [सूर्य]
चन्द्र के द्विस्वभाव में हों तो जल से मृत्यु कहना चाहिये ॥ ३७५ ॥

समे विलग्ने यदि संस्थिताः स्युर्बलान्विताः शुक्रबुधेन्दुजीवा[ः] ।
स्यात्कामिनी ब्रह्मविचारचर्चा परागमज्ञानविराजमाना॥३७[६]॥

टीका—जो समराशि का लग्न हो और उसमें शुक्र, बुध, चन्द्र, गुरु ये बल[युक्त]
हों तो वह स्त्री ब्रह्मविचार करे और उत्तम प्रकार की ज्ञात्री हो ॥३७६ ॥

सप्तमे भार्गवे जाता कुलदोषकरा भवेत् ।
कर्कराशिस्थिते भौमे स्वैरा भ्रमति वेश्मसु ॥ ३७७ ॥

टीका—जिस स्त्री के लग्न से सप्तम स्थान में जो शुक्र हो तो कुल को दूषित
और जो कर्कराशि में मङ्गल हो तो वन्ध्या और दूसरे के घर में वास करे ॥ ३७[७]॥

पापयोरन्तरे लग्ने चन्द्रे वा यदि कन्यका ।
जायते च तदा हन्ति पितृश्वशुरयोः कुलम् ॥ ३७९ ॥

टीका—जो लग्न को पापग्रह की कर्तरी हो अथवा चन्द्रमा को पापग्रह की क[र्तरी]
हो तो वह स्त्री दोनों वंश की घात करने वाली होती है ॥ ३७९ ॥

तनु स्थान ।

मूर्तौ करोति विधवां दिनकृत्कुजश्च
राहुर्विनष्टतनयां रविजो दरिद्राम् ।
शुक्रः शशाङ्कतनयश्च गुरुश्च साध्वी
मायुःक्षयं च कुरुतेऽत्र च शर्वरीशः ॥ ३८० ॥

धन स्थान ।

कुर्वन्ति भास्करशनैश्चरराहुभौमाः
दारिद्र्यदुःखमतुलं नियतं द्वितीये ।
वित्तेश्वरीमविधवां गुरुशुक्रसौम्याः
नारीं प्रभूततनयां कुरुते शशाङ्कः ॥ ३८१ ॥

सहज स्थान ।

सूर्येन्दुभौमगुरुशुक्रबुधास्तृतीये
कुर्युःस्त्रियं बहुसुतां धनभागिनीं च ।
सत्यं दिवाकरसुतः कुरुते धनाढ्यां
लक्ष्मीं ददाति नियतं किल सैंहिकेयः ॥ ३८२ ॥

सुहृत्स्थान ।

स्वल्पं पयो भवति सूर्यसुते चतुर्थे
दौर्भाग्यमुष्णकिरणः कुरुते शशी च ।
राहुर्विनष्टतनयां क्षितिजोऽल्पबीजां
सौख्यान्वितां भृगुसुरेज्यबुधाश्च कुर्युः ॥ ३८३ ॥

सुतस्थान ।

नष्टात्मजां रविकुजौ खलु पञ्चमस्थौ
चन्द्रात्मजां बहुसुतां गुरुभार्गवौ च ।
राहुर्ददाति मरणं रविजस्तु रोगं
कन्याप्रसूतिनिरतां कुरुते शशाङ्कः ॥ ३८४ ॥

रिपुस्थान ।

षष्ठस्थिताः शनिदिवाकरराहुभौमाः
जीवस्तथा बहुसुतां धनभागिनीं च ।
चन्द्रः करोति विधवामुशना दरिद्रां
वेश्यां शशाङ्कतनयः कलहप्रियां च ॥ ३८५ ॥

जायास्थान ।

सौरारजीवबुधराहुरवीन्दुशुक्राःदद्युः प्रसह्य मरणं खलु सप्तमस्थाः
वैधव्यबन्धनभयंक्षयवित्तनाशंव्याधिप्रवासमरणं नियतं क्रमेण।३८६

मृत्युस्थान ।

स्थानेऽष्टमे गुरुबुधौ नियतं वियोगं
मृत्युं शशी भृगुसुतश्च तथैव राहुः ।
सूर्यः करोति विधवां धनिनीं कुजश्च
सूर्यात्मजो बहुसुतां पतिवल्लभां च ॥ ३८७॥

धर्मस्थान ।

धर्मस्थिता भृगुदिवाकरभूमिपुत्र-
जीवाः सुधर्मनिरतां शशिजः सुभोगाम् ।
राहुश्च सूर्यतनयश्च करोति बन्ध्यां
नारीं प्रसूतितनयां कुरुते शशाङ्कः ॥ ३८८ ॥

कर्मस्थान ।

राहुर्नभः स्थलगतो विधवां करोति
पापे परां दिनकरश्च शनैश्चरश्च ।
मृत्युं कुजोऽर्थरहितां कुटिलां च चन्द्रः
शेषा ग्रहा धनवतीं बहुवल्लभां च ॥ ३८९ ॥

आयस्थान ।

आये रविर्बहुसुतां धनिनीं शशाङ्कः
पुत्रान्वितां क्षितिसुतो रविजो धनाढ्याम् ।
आयुष्मतीं सुरगुरुर्भृगुजः सुपुत्रां
राहुः करोति सुभगां सुखिनीं बुधश्च ॥ ३९० ॥

व्ययस्थान ।

अन्त्ये धनव्ययवतीं दिनकृद्दरिद्रां
बन्ध्यां कुजः पररतां कुटिलां च राहुः ।

साध्वीं सितेज्यशशिजा बहुपुत्रपौत्र-
युक्तां विधुः प्रकुरुते व्ययगो दिनान्धाम् ॥ २११ ॥

| स्था | नाम | रवि | चन्द्र | मङ्गल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | राहु केतु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | तनु | विधवा | आयुका नाश | विधवा | पतिव्रता | पतिव्रता | पतिव्रता | दरिद्रा | पुत्रनाश |
| २ | धन | दरिद्र दुःख | बहुपुत्र वती | दरिद्र दुःख | सौभाग्य सम्पत्ति | सौभाग्य सम्पत्ति | सौभाग्य सम्पत्ति | दरिद्रा दुःख | दरिद्रा दुःख |
| ३ | सहज | पुत्रवती धनाढ्य | पुत्रवती धनाढ्य | पुत्रवती धनाढ्य | पुत्रवती धनाढ्य | पुत्रवती धनाढ्य | पुत्रवती धनाढ्या | लक्ष्मी वती | लक्ष्मी वती |
| ४ | सुहृद् | दरिद्रता | दुर्भगा | अल्प संतान | अति सुखिनी | अति सुखिनी | अतिसुखिनी | दुग्ध अल्प | पुत्रनाश |
| ५ | सुत | शिशुनाश | कन्या अधिक | शिशुनाश वती | बहुफल प्राप्ति | बहुफल प्राप्ति | बहुफलप्राप्ति | रोगिणी | मरण प्राप्ति |
| ६ | रिपु | धनवती | विधवा | धनवती | कलहरूप | धनवती | दारिद्रिणी वेश्या | धनवती | धनवती |
| ७ | जाया | रोगिणी | प्रवा शिनी | विधवा | क्षय | भयबन्ध | मृत्यु | वधव्य मरण | वित्त नाश |
| ८ | मृत्यु | विधवा | मरणान्त वियोगी | धनवती | स्वजन वियोग | स्वजन वियोग | मरणान्त वियोग | अतिपुत्र सन्तान | मरणान्त वियोग |
| ९ | धर्म | धर्मपुण्य लकरैः | पुत्रवती | धर्मकार्य कर्त्री | उत्तमभो गवती | धर्मबुद्धि | धर्मबुद्धि | बाँझ | बाँझ |
| १० | कर्म | पाप कारिणी | दरिद्राव्यभि चारिणी | मृत्यु | धनवती | धनवतीवर कीप्राप्ति | धनीवर प्राप्ति | पाप कर्मिणी | विधवा |
| ११ | आय | अतिपुत्र प्राप्ति | लक्ष्मी वती | बहुपुत्र वती | सुखिनी | आयुष्मती | पुत्रवती | धनवती | सौभाग्य वता. |
| १२ | व्यय | खर्च करती | दिनान्ध | बाँझव्यभि चारिणी | सुपुत्रा | सुशीला | पतिव्रता | खर्चकर नेवाला | व्यभिचा रिणापरम |

अष्टोत्तरी दशाक्रम ।

आर्द्रा पुनर्वसु पुष्य आश्लेषा तु रवेर्दशा ।
मघा पूर्वोत्तरा चैव चन्द्रस्य च दशा तथा ॥ २१२ ॥
हस्तो विशाखा चित्रा च स्वाती भौमदशा स्मृता ॥
ज्येष्ठानुराधामूले चसौम्यस्य च दशा बुधैः ॥ २१३ ॥

अस्त और उदय का लक्षण ।

यमशरैर्भुजवासरवज्रिणो दिशि द्विसप्तसितास्तमनं तथा ।
गगनबाणयमैर्दिशि पश्चिमे नवदिनास्तमनं तु भृगोर्बुधैः ।५२६।

टीका—२५२दिन शुक्र पूर्व दिशा में उदय रहता है, और७२दिन अस्त रहता है। और २५० दिवस पश्चिम में उदय रहता है फिर ६ दिन में अस्त होता है यह पण्डितों ने कहा है ॥ ५२६ ॥

कलांश से उदय और अस्त का विचार ।

दसेन्दवः१२शैलभुवश्च१७शक्रा१४-
श्चंद्रा ११ खचन्द्रा १० स्तिथयः १५ क्रमेण ।
चन्द्रादितः काललवा निरुक्ता
ज्ञशुक्रयोर्वक्रयोर्द्विहीना ॥ ५३० ॥

टीका—चन्द्रादिक ग्रहों के क्रम से १२।१७।१४।११।१०।१५ कालांश है। अर्थात् सूर्य के अंश से इतने अंश के भीतर ग्रह रहने से अस्त रहता है जैसे भौम को कलांश १७ है तो रवि और भौम का अतर जब तक १७ अंश से न्यून रहेगा तब तक भौम का अस्त रहेगा। इसी तरह सब ग्रहों का बुध और शुक्र वक्री हो तो इनके कलांश में दो न्यून करना ॥५३०॥

अस्त में वर्जनीय कर्म ।

वापीकूपतडागयज्ञगमनं क्षौरं प्रतिष्ठा व्रतं
विद्यामन्दिरकर्णवेधनमहादानं गुरोः सेवनम् ।
तीर्थस्नानविवाहकाम्यहवनं मंत्रोपदेशं शुभं
दूरेणैव जिजीविषुः परिहरेदस्ते गुरौ भार्गवे ॥ ५३१ ॥

टीका—बावली, कूप, तड़ाग अर्थात् तालाव, यज्ञ और यात्रा करना, क्षौर अर्थात् मुण्डन, देवप्रतिष्ठा, यज्ञोपवीत, विद्यारंभ, नूतन गृहप्रवेश, बालक का कर्णवेध, महादान, गुरु—सेवा, तीर्थस्नान, विवाहादि उत्तम कर्म, मन्त्रोपदेश, जीने इच्छा रखने वाला पुरुष गुरु—शुक्र के अस्त में इन कर्मों के प्रथम २ करने से दूर रहे ॥ ५३१ ॥

विवाह में वर्जनीय ।

नाषाढप्रभृतिचतुष्टये विवाहो ना पौषे न च मधुसंज्ञके विधेयः
नैवास्तं गतवति भार्गवे च जीवे वृद्धत्वे न खलु तयोर्न बालभावे ।५३२
गीर्वाणमंत्रिणि मृगेन्द्रमधिष्ठिते न
मासेऽधिके त्रिदिनसंस्पर्शि नामभे च ।

टीका-आषाढ़ आदि लेकर ४ मास और पौष चैत्र मास और गुरु, शुक्र, का अस्त और इन दोनों का वृद्धत्व और बालत्व और सिंह का वृहस्पति, अधिकमास तथा क्षयमास इत्यादि विवाह में वर्जित हैं ॥ ५३२ ॥

मूलादि जन्मनक्षत्र का दोष ।

मूलजा च गुणान् हन्ति व्यालजा कुलटाङ्गना ।
विशाखजा देवरघ्नी ज्येष्ठजा ज्येष्ठनाशिका ॥ ५३३ ॥

टीका-मूल नक्षत्र में कन्या का जन्म हो तो गुणों का नाश करे, आश्लेषा में व्यभिचारिणी, विशाखा में देवर की मृत्युकारक और ज्येष्ठ में ज्येष्ठ के मृत्युदायक होती है ॥ ५३३ ॥

जन्मनक्षत्रादि में वर्ज्य ।

जन्मर्क्षे जन्मदिवसे जन्ममासे शुभं त्यजेत् ।
ज्येष्ठे मास्याऽऽद्यगर्भस्य शुभ्रवस्त्रं स्त्रियो यथा ॥ ५३४ ॥
अज्येष्ठा कन्यका यत्र ज्येष्ठपुत्रो वरो यदि ।
व्यत्ययो वा तयोस्तत्र ज्येष्ठो मासः शुभप्रदः ॥ ५३५ ॥



## अथ वर्षप्रवेशसारिणीयम्।

| वर्ष | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | १ | २ | ३ | ५ | ६ | ७ | १ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ६ |
| घटी | १४ | ३१ | ४६ | २ | १७ | ३३ | ४८ | ४ | १९ | ३५ | ५० | ९ | २१ | ३७ | ५२ | ८ |
| पल | ३१ | ३ | ३४ | ६ | ३७ | ९ | ४० | १२ | ४३ | १५ | ४६ | १८ | ९ | २१ | ५२ | २४ |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० |
| तिथि | ११ | २२ | ३ | १४ | २५ | ६ | १७ | १८ | ९ | २२ | १ | १२ | २३ | ४ | १५ | २७ |
| नक्षत्र | ९ | १८ | १ | ११ | २१ | ४ | १४ | २४ | ७ | २७ | ० | १० | २० | ३ | १३ | २३ |

| वर्ष | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | ३० | ३१ | ३२ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | ० | १ | २ | ४ | ५ | ६ | ० | २ | ३ | ४ | ५ | ० | १ | ३ | ४ | ५ |
| घटी | २३ | ३९ | ५४ | १० | २६ | ४१ | ५७ | १२ | २८ | ४३ | ५९ | १४ | ३० | ४५ | १ | १६ |
| पल | ५५ | २७ | ५८ | ३० | १ | ३३ | ४ | ३६ | ७ | ३९ | १० | ४२ | १३ | ४५ | १६ | ४८ |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० |
| तिथि | ८ | १८ | ० | ११ | २२ | ३ | १४ | २५ | ६ | १७ | २८ | ९ | २० | १ | १३ | २४ |
| नक्षत्र | ६ | १६ | २६ | ९ | १९ | २ | १२ | २२ | ५ | १ | २५ | ८ | १८ | १ | ४४ | २४ |

| वर्ष | ३३ | ३४ | ३५ | ३६ | ३७ | ३८ | ३९ | ४० | ४१ | ४२ | ४३ | ४४ | ४५ | ४६ | ४७ | ४८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | ६ | ० | २ | ३ | ४ | ५ | ० | १ | २ | ३ | ५ | ६ | ० | १ | ३ | ४ |
| घटी | ३२ | ४७ | ३ | १८ | ३४ | ४९ | ५ | २१ | ३६ | ५२ | ७ | २३ | ३८ | ४ | ९ | २५ |
| पल | १९ | ५१ | २२ | ५४ | २५ | ५७ | २८ | ० | ३१ | ३ | ३४ | ६ | ३७ | ९ | ४० | १२ |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० |
| तिथि | ५ | १६ | २७ | ८ | १९ | ० | ११ | २२ | ३ | १४ | २५ | ६ | १७ | २९ | १० | २१ |
| नक्षत्र | ४ | १४ | २४ | ७ | १७ | ० | १० | २० | ३ | १३ | २३ | ९ | १६ | २६ | ९ | १९ |

| वर्ष | ४९ | ५० | ५१ | ५२ | ५३ | ५४ | ५५ | ५६ | ५७ | ५८ | ५९ | ६० | ६१ | ६२ | ६३ | ६४ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ६ | ० | १ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ |
| घटी | ४० | ५६ | ११ | २७ | ४२ | ५८ | १३ | २९ | ४४ | ० | १५ | ३१ | ४७ | २ | १८ | ३३ |
| पल | ४३ | १५ | ४६ | १८ | ४९ | २१ | ५२ | २४ | ५५ | २७ | ५८ | ३० | १ | ३३ | ४ | ३६ |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० |
| तिथि | २ | १३ | २४ | ५ | १६ | २७ | ८ | १९ | ० | ११ | २२ | ४ | ५ | २६ | ७ | १८ |
| नक्षत्र | २ | १२ | २२ | ५ | १५ | २५ | २८ | १८ | ० | ११ | २१ | ४ | १४ | २४ | ७ | १७ |

| वर्ष | ६५ | ६६ | ६७ | ६८ | ६९ | ७० | ७१ | ७२ | ७३ | ७४ | ७५ | ७६ | ७७ | ७८ | ७९ | ८० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | ४ | ६ | ० | १ | २ | ४ | ५ | ६ | ० | २ | ३ | ४ | ५ | ० | १ | २ |
| घटी | ४९ | ४ | २० | ३५ | ५१ | ६ | २२ | ३७ | ५३ | ८ | २४ | ३९ | ५५ | १० | २६ | ४२ |
| पल | ७ | ३९ | १० | ४२ | १३ | ४५ | १६ | ४८ | १९ | ५१ | २२ | ५४ | २५ | ५७ | २८ | ० |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ३ | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० |
| तिथि | २९ | १० | २१ | २ | १३ | २४ | ५ | १६ | २७ | ९ | २० | १ | १२ | २३ | ४ | १५ |
| नक्षत्र | ० | १० | २० | ३ | १३ | २३ | ६ | १६ | २६ | ९ | १९ | २ | १२ | २२ | ५ | २५ |

टीका-जन्म के नक्षत्र, दिवस और मास में बालकों को शुभ कर्म वर्जित हैं। सधवा स्त्रियों को श्वेत वस्त्र धारण करना। और जो कन्या कनिष्ठ हो तथा वर ज्येष्ठ हो अथवा इससे विपरीत हो तो ज्येष्ठ मास में विवाह शुभ है ॥५३४-५३५॥

वर्षप्रमाण।

जन्मतो गर्भाधानाद्वा पञ्चमाब्दात्परं शुभम्। कुमारीवरणं दानं मेखलाबन्धनं तथा ॥ ५३६ ॥

टीका-जन्म होने से अथवा गर्भधारण से पांच वर्षके उपरान्त कन्या का वरण अथवा दान और बालक का व्रतबंध उत्तम जानिये ॥५३६॥

गुरुचन्द्रबल ।

स्त्रीणां गुरुबलं श्रेष्ठं पुरुषाणां रवेर्बलम् ।
तयोश्चन्द्रबलं श्रेष्ठमिति गर्गेण भाषितम् ॥ ५३७ ॥

टीका—स्त्रियों का गुरु का बल और पुरुषों को रवि का बल और दोनों को चन्द्रमा का बल गर्ग मुनि ने श्रेष्ठ कहा है ॥ ५३७ ॥

गुरु का बल ।

नष्टात्मजा धनवती विधवा कुशीला
पुत्रान्विता गतधवा सुभगा विपुत्रा ।
स्वामिप्रिया विगतपुत्रधवा धनाढ्या
वन्ध्या भवेत् सुरगुरौ क्रमशोऽभिजन्म ॥ ५३८ ॥

टीका—जो कन्या के जन्म-स्थान में बृहस्पति हो तो विवाह के अनन्तर बालकों की मृत्यु होती है, द्वितीयमें धनवती, तृतीयमें विधवा, चतुर्थमें व्यभिचारिणी, पञ्चम में पुत्रवती, षष्ठ में पतिनाश, सप्तम में सौभाग्यवती, अष्टम में पुत्रहीना, नवम में पतिप्रिया, दशम में बालक तथा पति का नाश, एकादश में धनाढ्य और द्वादश में वांझ ऐसे क्रम से फल जानिये ॥ ५३८ ॥

गुरु अनुकूल करने का विचार ।

जन्मत्रिदशमारिस्थः पूजया शुभदो गुरुः ।
विवाहे च चतुर्थाष्टद्वादशस्थो मृतिप्रदः ॥ ५३९ ॥

टीका—जन्म, तृतीय, षष्ठ और दशम में गुरु हो तो नेष्ट है, परन्तु पूजा करने से शुभ फलदायक होता है और चौथे में, अष्टम में, द्वादश में मृत्यु करता है, यह विचार विवाह में करना उचित है ॥ ५३९ ॥

गुरु का विचार ।

द्वितीये पञ्चमे चैव सप्तमे नवमे तथा ।
एकादशे सुराचार्यो कान्यायाः शुभकारकः ॥ ५४० ॥

टीका—कन्या के जन्म-राशि से २ । ५ । ७ । ९ । ११ स्थानों में गुरु हो तो कन्या का विवाह शुभ होता है । इसी प्रकार वटुक के उपनयन में भी देखना ॥ ५४० ॥

वर को रवि का विचार ।

तृतीयः षष्ठगश्चैव दशमैकादशस्थितः ।
रविः शुद्धो निगदितो वरस्यैव करग्रहे ॥ ५४१ ॥
जन्मन्यथ द्वितीये पञ्चमे सप्तमेऽपि वा ।
नवमे च दिवानाथे पूजया पाणिपीडनम् ॥५४२॥
चतुर्थे चाष्टमे चैव द्वादशे च दिवाकरे ।
विवाहितो वरो मृत्युं प्राप्नोत्यत्र न संशयः ॥ ५४३ ॥

टीका—वर के जन्म-राशि से ३ । ६ । १० । ११ इन स्थानों में रवि हो तो विवाह शुभ होता है और १ । २ । ५ । ७ । ९ इन स्थानों में हो तो पूजा करने से शुभ होता है और ४।८। १२ इन स्थानों में हो तो पूजा करने से भी शुभ नहीं होता है ॥ ५४१-५४३॥

अष्टमैत्रीज्ञान ।

वर्णो वश्यं तथा तारा योनिग्रहगणौ तथा ।
भकूटं नाडिमैत्री च इत्येताश्चात्र मैत्रिकाः ॥ ५४४ ॥

टीका—वर्ण, वश्य, तारा, योनि, ग्रहगण, भकूट, नाड़ी और मैत्री इन आठों को विवाह में विचारना योग्य है ॥ ५४४ ॥

वर्णों का ज्ञान ।

मीनालिकर्कटा विप्राः नृपाः सिंहाजधन्विनः ।
कन्यानक्रवृषा वैश्याः शूद्रा युग्मतुलाघटाः ॥ ५४५ ॥

टीका—मीन, वृश्चिक और कर्क राशिवाला ब्राह्मण वर्ण । सिंह, मेष और धन राशिवाला क्षत्रीवर्ण । कन्या, मकर और वृष राशिवाला वैश्य वर्ण । तथा मिथुन, तुला और कुम्भ राशिवाला शूद्र वर्ण होता है ॥ ५४५ ॥

वश्यों का ज्ञान ।

द्वन्द्वचापघटकन्यातुला मानवा अजवृषौ चतुष्पदौ ।
कर्कमीनमकरा जलोद्भवाः केसरी वनचरालिकीटकाः ॥५४६॥

टीका—मिथुन,धन,कुम्भ, कन्या और तुला ये मानव तथा मेष और वृष ये चतुष्पद और कर्क,मीन और मकर में जलचर तथा सिंह वनचर और वृश्चिक कीट है ॥५४६॥

वश्यावश्य ज्ञान ।

हित्वा मृगेन्द्रं नरराशिवश्याः सर्वे तथैषां जलजाश्च भक्ष्याः ।
सर्वेऽपि सिंहस्य वशे विनाऽलिं ज्ञेयं नराणां व्यवहारतोऽन्यत् ॥५४७

टीका—सिंह को छोड़ सभी मनुष्य के वश में हैं और जलचर भक्ष्य हैं। सिंह को भी वृश्चिक छोड़ सभी वश में है बाकी मनुष्यों के व्यवहार से समझना ॥ ५४७ ॥

ताराबल ।

कन्यर्क्षाद्वरभं यावत्कन्याभं वरभादपि ।
गणयेन्नवभिः शेषे त्रिष्वद्रिभमसत्स्मृतम् ॥ ५४८ ॥

टीका—वधू के नक्षत्र से वर के नक्षत्र तक जो नक्षत्र-संख्या हो उस में नव के अंक का भाग दे, जो शेष तीन अथवा सात बचे तो अशुभ और सब शुभ होते हैं। ऐसे ही वरके नक्षत्र से वधूके नक्षत्र तक गिनकर पूर्ववत् प्रमाण लिखे अनुसार जानना॥५४८॥

योनि ।

अश्वो गजश्छागसर्पौ सर्पश्वानौ बिडालकाः ।
मेषो बिडालकश्चैव मूषको मूषकश्च गौः ॥ ५४९ ॥
महिषी च ततो व्याघ्रो महिषो व्याघ्रकः क्रमात् ।
मृगो मृगस्तथा श्वा च कपिर्नकुल एव च ॥ ५५० ॥
नकुलो वानरः सिंहस्तुरगो मृगराट् पशुः ।
आधोरणः क्रमेणैव अश्विन्यादिभयोनयः ॥ ५५१ ॥

वैरयोनि ।

गोव्याघ्रं गजसिंहमश्वमहिषं श्वैणं च बभ्रूरगं
वैरं वानरमेषयोश्च सुमहत्तद्वद्बिडालोन्दुरु ।
लोकानां व्यवहारतोऽन्यदपि तज्ज्ञात्वा प्रयत्नादिदं
दम्पत्योर्नृपभृत्ययोरपि सदा वर्ज्यं शुभस्यार्थिभिः ॥ ५५२ ॥

टीका—चक्र में देखिये ।

राशियों के स्वामी ।

मेषवृश्चिकयोर्भौमः शुक्रो वृषतुलाधिपः ।
कन्यामिथुनयोः सौम्यो गुरुस्तु धनमीनयोः ॥ ५५३ ॥
शनिर्नक्रस्य कुम्भस्य कर्कस्यैव तु चन्द्रमाः ।
सिंहस्याधिपतिः सूर्यः कथितो गणकैः क्रमात् ॥ ५५४ ॥

टीका चक्र ।

गण ।

अनुराधा मृगोऽश्विस्तु श्रवणोऽदितिपुष्यके ।
स्वाती हस्तो रेवती च नव देवगणाः स्मृताः ॥ ५५५ ॥
पूर्वात्रयं रोहिणी च उत्तरात्रयमेव च ।
आर्द्रा तु भरणी चैव नवैते मानुषा गणाः ॥ ५५६ ॥
आश्लेषा शतभं मूलं विशाखा कृत्तिका मघा ।
चित्रा ज्येष्ठा धनिष्ठा च नवैते राक्षसा गणाः ॥ ५५७ ॥

टीका चक्र में ।

आद्यनाडी ।

पूर्वाभाद्रपदा मूलं ज्येष्ठा हस्तः पुनर्वसुः ।
अश्विन्यार्द्रा शतभिषक् चोत्तरा त्वेकनाडिकाः ॥ ५५८ ॥

मध्यनाडी ।

पूर्वाफल्गुनिका चित्रा धनिष्ठाभरणीमृगाः ।
पूर्वाषाढानुराधा च पुष्योऽहिर्बुध्न्यमेव च ॥ ५५९ ॥

अंत्यनाडी ।

कृत्तिका रोहिणी स्वाती मघाऽऽश्लेषा च रेवती ।
श्रवणश्चोत्तराषाढा विशाखा त्वन्त्यनाडिकाः ॥ ५६० ॥

नक्षत्रराशि ज्ञानम् ।

अश्विनी भरणी कृत्तिकापादमेकं मेषः ।
कृत्तिकापादत्रयं रोहिणी मृगशिरार्द्धं वृषभः ॥
मृगशिरोऽर्द्धमार्द्रा पुनर्वसुपादत्रयं मिथुनम् ।
पुनर्वसोः पादमेकं पुष्यमाश्लेषान्तं कर्कटकः ॥
मघा पूर्वा उत्तरापादमेकं सिंहः ।
उत्तरापादत्रयं हस्ताश्चित्रार्द्धं कन्या ॥
चित्रार्द्धं स्वाती विशाखापादत्रयं तुला ।
विशाखापादमेकमनुराधा ज्येष्ठान्तं वृश्चिकः ॥
मूलं पूर्वाषाढा उत्तराषाढापादमेकं धनुः ॥
उत्तराषाढापादत्रयं श्रवणो धनिष्ठार्धं मकरः ॥
धनिष्ठार्द्धं शततारका पूर्वाभाद्रपदापादत्रयं कुम्भः ।
पूर्वाभाद्रपदापादमेकमुत्तराभाद्रपदा रेवत्यन्तं मीनः ॥

टीका–चन्द्रमा सवा दो नक्षत्र एक राशि भोगते हैं। इस प्रमाण से द्वादश राशि के भोग का क्रम और अन्त्य–मध्य तथा आदि नाड़ी का क्रम चक्र से मालूम होगा।



| राशि के अनुसार घटितमान | | | |
|---|---|---|---|
| राशि | वर्ण | वश्य | स्वामी |
| मेष | क्षत्रिय | चतुष्पद | भौम |
| वृषभ | वैश्य | चतुष्पद | शुक्र |
| मिथुन | शूद्र | मानव | बुध |
| कर्क | विप्र | जलचर | चन्द्र |
| सिंह | क्षत्रिय | वनचर | रवि |
| कन्या | वैश्य | मानव | बुध |
| तुला | शूद्र | मानव | शुक्र |
| वृश्चिक | विप्र | कीटक | भौम |
| धन | क्षत्रिय | मानव | गुरु |
| मकर | वैश्य | जलचर | शनि |
| कुम्भ | शूद्र | मानव | शनि |
| मीन | विप्र | जलचर | गुरु |

| नक्षत्र के अनुसार घटितमान । | | | | |
|---|---|---|---|---|
| नक्षत्र | योनि | वैरयोनि | गण | नाडी |
| अश्विनी | अश्व | भैंस | देव | आद्य |
| भरणी | गज | सिंह | मनुष्य | मध्य |
| कृत्तिका | अजा | वानर | राक्षस | अंत्य |
| रोहिणी | सर्प | न्यौला | मनुष्य | अंत्य |
| मृगशिर | सर्प | न्यौला | देव | मध्य |
| आर्द्रा | श्वान | हरिण | मनुष्य | आद्य |
| पुनर्वसु | मार्जार | मूसा | देव | आद्य |
| पुष्य | मेढा | वानर | देव | मध्य |
| आश्लेषा | मार्जार | मूसा | राक्षस | अंत्य |
| मघा | मूसा | मार्जार | राक्षस | अंत्य |
| पूर्वाफ. | मूसा | मार्जार | मनुष्य | मध्य |
| उत्तराफ. | गौ | व्याघ्र | मनुष्य | आद्य |
| हस्त | भैंस | अश्व | देव | आद्य |
| चित्रा | व्याघ्र | गाय | राक्षस | मध्य |
| स्वाती | भैंस | अश्व | देव | अंत्य |
| विशाखा | व्याघ्र | गाय | राक्षस | अंत्य |
| अनुराधा | हरिण | श्वान | देव | मध्य |
| ज्येष्ठा | मृग | श्वान | राक्षस | आद्य |
| मूल | श्वान | हरिण | राक्षस | आद्य |
| पूर्वाषाढ़ा | वानर | मेंढा | मनुष्य | मध्य |
| उत्तराषाढ़ा | नकुल | सर्प | मनुष्य | अंत्य |
| अभिजित् | नकुल | सर्प | मनुष्य | अंत्य |
| श्रवण | वानर | मेंढा | देव | अंत्य |
| धनिष्ठा | सिंह | गज | राक्षस | मध्य |
| शततारका | अश्व | भैंस | राक्षस | आद्य |
| पूर्वाभाद्रा | सिंह | सिंह | मनुष्य | आद्य |
| उत्तराभाद्र. | पशु | व्याघ्र | मनुष्य | मध्य |
| रेवती | गज | सिंह | देव | अंत्य |

नवपञ्चक।

मीनालिभ्यां युते कीटे कुंभे मिथुनसंयुते।
मकरे कन्यकायुक्ते न कुर्यान्नवपञ्चके॥ ५६०॥

टीका–मीन से नव के अन्तर पर वृश्चिक, वृश्चिक से मीन पाँचवाँ, इसी प्रकार कर्क मीन का और वृश्चिक मीन का, कुम्भ मिथुन का मकर कन्या का, इन दो २ राशियों के नवपञ्चक होते हैं, वे वर्जित हैं॥ ५६०॥

मृत्युषडष्टक।

मेषकन्यकयोरेव तुलामीनकयोस्तथा।
युग्मालयोस्तु बुधैर्ज्ञेयो मृत्युर्वै नक्रसिंहयोः॥ ५६१॥
कुम्भकर्कटयोश्चैव वृषकोदण्डयोस्तथा॥

टीका–मेष और कन्या ये परस्पर छठे और आठवें हों इसी रीतिसे तुला और मीन, मिथुन,वृश्चिक, मकर,सिंह–कुम्भ,कर्क और वृष,धन इन दो २ राशियों का मृत्युषडष्टक कहलाता है सो वर्जित है॥ ५६१॥

प्रीतिषडष्टक।

सिंहो मीनयुतश्चैव तुला वृषयुतातथा।
धनुः कर्कयुतं चैव कुम्भकन्यकयोस्तथा॥ ५६२॥
नक्रस्य मिथुने प्रीतिरजाऽलयोः प्रीतिरुत्तमा॥

टीका—सिंह, मीन। तुला, वृष। कुम्भ, कन्या। मकर, मिथुन, मेष, वृश्चिक और धनु, कर्क इन दो २ राशियों का प्रीतिषडष्टक होता है सो शुभ है॥ ५६२॥

द्विर्द्वादश।

मेषझषौ वृषमिथुनौ कर्कहरी तुलकन्यके।
अलिधनुषी मकरकुम्भावेतौ द्विर्द्वादशे राशी॥ ५६३॥

टीका—मेष, मीन, वृष, मिथुन, कर्क, सिंह, तुला, कन्या, वृश्चिक, धनु और मकर, कुम्भ ये दो २ राशि दूसरे, बारहवें होने से द्विर्द्वादश हैं सो वर्जनीय हैं॥ ५६३॥

चतुर्थ, दशम, तृतीय, एकादश, उभयसप्तम।

चतुर्थो दशमश्चैव तृतीयैकादशः शुभः।
उभयोः सप्तमः साम्यमेकत्वं शुभमुच्यते॥ ५६४॥

टीका–वधू और वर की परस्पर राशि चतुर्थ दशम अथवा तृतीय एकादश हो तो शुभ और दोनों सप्तम सम हो अथवा एक नक्षत्र हो तो शुभ जानिये ॥ ५६४ ॥

ग्रहों का शत्रुत्व, समत्व और मित्रत्व।

शत्रू मन्दसितौ समश्च शशिजो मित्राणि शेषा रवे-
स्तीक्ष्णांशुर्हिमरश्मिजश्च सुहृदौ शेषाः समाः शीतगोः।
जीवेन्दूष्णकराः कुजस्य सुहृदो ज्ञोऽरिः सितार्कौ समौ
मित्रे सूर्यसितौ बुधस्य हिमगुः शत्रुः समाश्चापरे ॥ ५६५ ॥
सूरेः सौम्यसितावरी रविसुतो मध्यो परे त्वन्यथा
सौम्यार्की सुहृदौ समौ कुजगुरू शुक्रस्य शेषावरी।
शुक्रज्ञौ सुहृदौ समः सुरगुरुः सौरस्य त्वन्ये रवे-
र्ये प्रोक्ताः सुहृदस्त्रिकोणभवनात्तेऽमी मया कीर्तिताः॥५६६॥

टीका—इसका आशय चक्र में देखिये ॥५६५-५६६॥

| ग्रहनाम | रवि | चन्द्र | भौम | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| शत्रु | शनि शुक्र | ० | बुध | चन्द्र | बुध शुक्र | सूर्य चन्द्र | रवि चन्द्र भौम |
| सम | बुध | शुक्र गुरु भौमशनि | शुक्र शनि | भौम गुरु शनि | शनि | गुरु मङ्गल | गुरु |
| मित्र | चन्द्र गुरु मङ्गल | रवि बुध | चन्द्र गुरु सूर्य | सूर्य शुक्र | सूर्य चन्द्र मङ्गल | बुध शनि | बुध शुक्र |

मार्तण्डमत से गुणों का मिलान।

वर्ण का गुण। दोनों का एक वर्ण अथवा वर उच्च होय तो शुभ।

| वधू का वर्ण | वर का वर्ण | | | |
|---|---|---|---|---|
| | ब्रा. | क्ष. | वै. | शू. |
| ब्राह्मण | १ | ० | ० | ० |
| क्षत्री | १ | १ | ० | ० |
| वैश्य | १ | १ | १ | ० |
| शूद्र | १ | १ | १ | १ |

### वश्य के गुण ।

**वैरभक्ष्ये गुणाभावो द्वयोः साम्ये गुणद्वयम् ।**
**वश्यवैरे गुणश्चैको वश्यभक्ष्ये गुणार्द्धकम् ॥**

टीका—शत्रु-भक्ष्य में गुण शून्य ० एक जाति में गुण २, वश्य और वैर में गुण १ वश्य और भक्ष्य में गुण अर्द्ध ( ½ ) ॥

### वश्य के गुण का चक्र ।

| | च. | मा. | ज. | व. | की. |
|---|---|---|---|---|---|
| चतुष्पद | २ | ॥ | १ | ० | २ |
| मानव | ॥ | २ | ० | ० | ० |
| जलचर | १ | ० | २ | २ | २ |
| वनचर | ० | ० | २ | २ | ० |
| कीट | १ | ० | ० | ० | ० |

**एकतो लभ्यते तारा शुभा चैवाशुभान्यतः ।**
**तदा सार्द्धो गुणश्चैकस्ताराशुद्धौ मिथस्त्रयः ।**
**उभयोर्न शुभा तारा तदा शून्यं समादिशेत् ॥ ५६७ ॥**

टीका—एक का शुभ और एक का अशुभ तारा हो तो गुण डेढ़ १½ और दोनों का एक तारा अथवा शुभ तारा हो तो गुण ३ और जो दोनों की अशुभ तारा हो तो गुण शून्य जानिये ॥ ५६७ ॥

### तारा के गुण का चक्र ।

| ता. | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | ३ | १॥ | २ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३ |
| २ | ३ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३ |
| ३ | १॥ | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | १॥ |
| ४ | ३ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३ |
| ५ | १॥ | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | १॥ |
| ६ | ३ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३ |
| ७ | १॥ | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | ० | १॥ | १॥ |
| ८ | ३ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३ |
| ९ | ३ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | १॥ | ३ | ३ |

## योनि के गुण ।

महावैरे च वैरे च स्वस्वभावे यथाक्रमात् ।
मैत्र्ये चैवातिमैत्र्ये च खेन्दुद्वित्रिचतुर्गुणाः ॥ ५६८ ॥

टीका—महावैर का गुण ०, दोनों की शत्रुता का गुण १, स्वभाव के गण २, दोनों के मित्रता का गुण ३ और अतिमित्रता के गुण ४ जानिये ॥ ५६८ ॥

| | अश्व | गज | मेष | सर्प | श्वान | मार्जार | मूषक | गौ | महिष | व्याघ्र | मृग | वानर | नकुल | सिंह |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अश्व | ४ | २ | २ | ३ | २ | २ | २ | १ | ० | १ | ३ | ३ | २ | १ |
| गज | २ | ४ | ३ | ३ | २ | २ | २ | २ | ३ | १ | २ | ३ | २ | ० |
| मेष | २ | ३ | ४ | २ | १ | २ | १ | ३ | ३ | १ | २ | ० | ३ | १ |
| सर्प | ३ | ३ | २ | ४ | २ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | ० | २ |
| श्वान | २ | २ | १ | २ | ४ | २ | १ | २ | २ | १ | ० | २ | १ | १ |
| मार्जार | २ | २ | २ | २ | २ | ४ | ० | २ | २ | १ | ३ | ३ | २ | २ |
| मूषक | २ | २ | १ | १ | १ | ० | ४ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | १ |
| गौ | १ | २ | ३ | २ | २ | २ | २ | ४ | ३ | ० | ३ | २ | २ | १ |
| महिष | ० | ३ | ३ | २ | २ | २ | २ | ३ | ४ | १ | २ | २ | २ | ३ |
| व्याघ्र | १ | २ | १ | १ | १ | १ | २ | ० | १ | ४ | १ | २ | २ | २ |
| मृग | ३ | २ | ३ | २ | २ | ३ | २ | ३ | २ | १ | ४ | २ | २ | २ |
| वानर | ३ | ३ | ० | २ | २ | ३ | २ | २ | २ | १ | २ | ४ | ३ | २ |
| नफुल | २ | ३ | ३ | ० | ० | २ | १ | २ | ३ | २ | २ | ३ | ४ | २ |
| सिंह | १ | ० | १ | २ | २ | १ | १ | १ | ३ | २ | २ | २ | १ | ४ |

### ग्रहों के गुण ।

दोनों का स्वामी १ और मैत्री के गुण ५ सम शत्रुत्व गुण ० ॥ ० सम मित्रत्व गुण ४ शत्रुत्व मित्रत्वगुण १ समत्व गुण २ शत्रुत्व गुण ० ॥ ० इस प्रकार जानिये ।

### गणों के गुण

दोनों का गण १ होय उसके गुण ६ वर देवगण और वधू मनुष्यगण हो उसके गुण ६ इससे विपरीत हो तो ५ वर राक्षसगण और वधू देवगण हो तो उसका गुण १ अन्यथा शून्य जानिये ।

### वर के गुण ।

| वधू के गुण । | सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य्य | ५ | ५ | ५ | ३ | ५ | ० | ० |
| चन्द्र | ५ | ५ | ४ | १ | ४ | ॥ | ॥ |
| मंगल | ५ | ४ | ५ | ॥ | ५ | ३ | ॥ |
| बुध | ३ | १ | ॥ | ५ | ॥ | ५ | ४ |
| गुरु | ५ | ४ | ५ | ॥ | ५ | ॥ | ३ |
| शुक्र | ५ | ॥ | ५ | ५ | ॥ | ५ | ५ |
| शनि | ० | ॥ | ॥ | ४ | ३ | ५ | ५ |

### वर के गुण ।

| वधू के गुण | देवता | मनुष्य | राक्षस |
|---|---|---|---|
| देवता | ६ | ५ | १ |
| मनुष्य | ६ | ६ | ० |
| राक्षस | ६ | ० | ६ |

### नाड़ी के गुण ।

भिन्न नाड़ी के गुण ८ एक नाड़ी के गुण०

### वर के गुण ।

| वधू के गुण । | आदि | मध्य | अंत्य |
|---|---|---|---|
| आदि | ० | ८ | ८ |
| मध्य | ८ | ० | ८ |
| अन्त | ८ | ८ | ० |

### सत्कूट के गुण ।

राशि एक भिन्न चरण वा भिन्न नक्षत्र इनके गुण ७ तृतीय-एकादश इनके और भिन्नराशि वा नक्षत्र एक इनके गुण ७ प्रीतिषडष्टक अथवा द्विर्द्वादशक वा नवपञ्चक इनके वरदूरत्व योनिशत्रुता होने पर भी भकूट के गुण ६ होते हैं ॥

### असत्कूट के लक्षण ।

वर योनि मैत्र व स्त्रीदूरत्व हो तो षडष्टक द्विर्द्वादश नवपञ्चमादि दुष्ट कूटों के गुण ४ जानिये ॥

योनि मैत्र व स्त्री दूरत्व इन में से एक हो तो दुष्ट कूट का गुण एक जानिये, एक नक्षत्र वा एक चरण ॥

| | मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मे. | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ७ |
| वृ. | ७ | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ |
| मि. | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ७ | ७ |
| क | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ७ |
| सिं. | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० |
| क | ० | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ० | ० | ७ |
| तु. | ७ | ० | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० |
| वृ. | ० | ७ | ० | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ० |
| ध. | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ७ |
| म. | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ० | ० | ७ | ० | ७ |
| कु. | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ० | ७ | ७ | ७ | ७ | ० |
| मी. | ० | ७ | ७ | ० | ७ | ७ | ० | ० | ७ | ० | ७ | ७ |

इस प्रकार गणों का मिलाना १८ गुण से अधिक हो तो विवाह शुभ, न्यून हो तो अशुभ है।

वर्ण के फल ।

या स्याद्वर्णाधिका कन्या भर्ता तस्या न जीवति ।
यदि जीवति भर्ता तु ज्येष्ठपुत्रो विनश्यति ॥ ५६१ ॥

टीका—कन्या का वर्ण वर से श्रेष्ठ हो तो उसका पति अथवा ज्येष्ठ पुत्र का नाश होता है ॥ ५६६ ॥

वैरयोनि का फल ।

जैसे अश्व और भैंस की वैरयोनि है इसी प्रकार वधू और वर की वैरयोनि विचारनी चाहिये और राजा सेवक इत्यादि को भी विचारनी चाहिये, इस में शुभ की इच्छा करने वाले को परस्पर वैरयोनि वर्जित है ॥

गणों का फल ।

स्वगणे चोत्तमा प्रीतिर्मध्यमा नरदेवयोः ।
कलहो देवदैत्यनां मृत्युर्मानवरक्षसाम् ॥ ५७० ॥

टीका-दोनों का एक गण हो तो उत्तम प्रीति, मनुष्य और देव में मध्यम प्रीति, देव और वैश्य में कलह, मनुष्य और राक्षस गण में मृत्यु होती है ॥ ५७० ॥

कूट का फल ।

षडष्टकेऽपमृत्युः पंचमनवमेऽनपत्यता ज्ञेया ।
द्विर्द्वादशे निधनता शेषेषु मध्यमता ज्ञेया ॥ ५७१ ॥

टीका-दोनों को षडष्टक मृत्युकारक और नवपञ्चम अनपत्यकारक और द्विर्द्वादश निर्द्धनताकारक, शेष मध्यम जानिये ॥ ५७१ ॥

नाड़ी का फल ।

अग्रनाडीऽयधे भर्त्ता मध्यनाडीऽयधे द्वयम् ।
पृष्ठनाडीऽयधे कन्या म्रियते नात्र संशयः ॥ ५७२ ॥

टीका—दोनों की अग्रनाड़ी हो तो भर्त्ता को, मध्य नाड़ी हो तो दोनों को और अंत्य नाड़ी हो तो कन्या को मृत्युदायक होती है ॥ ५७२ ॥

मध्यनाड़ी।

जठरे निर्द्धनत्वं च गर्भे मरणमेव च।
पृष्ठे दौर्भाग्यमाप्नोति तस्मात् तां परिवर्जयेत् ॥ ५७३ ॥

टीका–दोनो का मध्यम नाड़ी निर्धनता का कारक, और गर्भ में नाश का कारक अंत्य नाड़ी दुर्भाग्य का कारक जानना चाहिये ॥ ५७३ ॥

पार्श्वनाड़ी।

निधनं मध्यनाड्यां तु दम्पत्योर्नैव पार्श्वयोः।
करग्रहे पृष्ठनाड्यौ न निन्द्ये इति तद्वचः ॥ ५७४ ॥

टीका–दोनों की मध्यनाडो मृत्युप्रदा वैसे ही पार्श्वनाड़ी भी है, परन्तु विवाह में पार्श्वनाड़ी निंदित नहीं है, अन्यमत में यह क्षत्रियादि को कहा है ॥ ५७४ ॥

अवर्गादि संज्ञा लिखते हैं।

अवर्गो गरुड़ो ज्ञेयो विडालः स्यात्कवर्गकः।
चवर्गः सिंहनामा स्याट्टवर्गः कुक्कुरः स्मृतः ॥ ५७५ ॥
सर्पाख्यः स्यात्तवर्गोऽपि पवर्गो मूषकः स्मृतः।
यवर्गो मृगनामा स्यात्तथा मेषः शवर्गकः ॥ ५७६ ॥

टीका–अष्टवर्गादि आठ वर्ग विवाहादि में विचारने को कहते हैं। जिसके नाम का जो अक्षर पहिला हो सो वही वर्ग कहलाता है। उसमें अ, इ, उ,ए, इन अवर्गों को गरुड़ वर्ग कहा है। क, ख, ग, घ, ङ को विडालवर्ग। च, छ, ज, झ,ञ को सिंहवर्ग। ट, ठ,ड, ढ, ण को श्वानवर्ग। त, थ, द, ध,न को सर्प वर्ग। प,फ, ब, भ,म को मूषकवर्ग। य, र, ल, व को हरिणवर्ग। श, ष, स, ह को मेषवर्ग जानना ॥ ५७५–५७६ ॥

वर्गफल।

स्ववर्गात् पंचमे शत्रुश्चतुर्थे मित्रसंज्ञकः ॥
उदासीनस्तृतीये च वर्गभेदस्त्रिधोच्यते ॥ ५७७ ॥

टीका—अपने वर्ग से पांचवा वर्ग वैरी होता,है चौथे से मित्रता और तीसरे वर्गसे उदासीनता होती है। इसी प्रकार वर्गभेद तीन प्रकार के हैं ॥ ५७७ ॥

प्रीतिज्ञान ।

स्ववर्गे परमा प्रीतिर्मित्रे प्रीतिश्च कथ्यते ।
उदासीने प्रीतिरल्पा शत्रुवर्गे मृतिस्तथा ॥ ५७८ ॥

टीका-स्त्री पुरुष को समान वर्ग में, जैसे-दोनों सिंह ही हों तो महाप्रीति, दोनों मित्र हों तो समान प्रीति, और उदासीन हों तो थोड़ी प्रीति और शत्रु वर्ग में हों तो मृत्यु जानना ॥ ५७८ ॥

असत्कूट विचार ।

कन्यर्क्षाद्वरनक्षत्रमशुभं निकटे यदि ।
वरर्क्षाद्दूरगं स्त्र्यर्क्षं देवर्क्षैक्ये शुभं भवेत् ॥ ५७९ ॥

टीका—स्त्रीनक्षत्र से वरनक्षत्र निकट हो तो अशुभ और वरनक्षत्र से स्त्रीनक्षत्र दूर हो तो शुभ और जो नक्षत्र एक अथवा एक स्वामी हो तो शुभ जानिये ॥ ५७९ ॥

दुष्ट कूटों का दान ।

षडष्टके गोमिथुनं प्रदद्यात्कांस्यं सरूप्यं नवपञ्चमे च ।
नाड्यां सुधेन्वन्नसुवर्णवस्त्रं द्विर्द्वादशे ब्राह्मणतर्पणं च ॥५८०॥

टीका—अत्यावश्यक विवाह में वधू और वर के दुष्ट कूटादिकों के दान-षडष्टक में दो गौ, नवपञ्चम में रूपा सहित कांसे का पात्र, एकनाड़ी में गौ, और द्विर्द्वादश में अन्न, सुवर्ण, वस्त्र तथा ब्राह्मणों को भोजन करांना इत्यादि करने से दुष्ट कूटादिक दूर होते हैं ॥ ५८० ॥

विवाह के उक्त नक्षत्र ।

मूलमैत्रकरस्वातीमघापौष्णध्रुवैन्दवैः ।
एतैर्निर्दोषभैः स्त्रीणां विवाहः शुभदः स्मृतः ॥ ५८१ ॥

टीका-मूल, अनुराधा, हस्त, स्वाती, मघा, रेवती, रोहिणी, तीनों उत्तरा और मृगशिर ये निर्दोष नक्षत्र स्त्रियों के विवाह में शुभ हैं ॥ ५८१ ॥

इकीस महादोष।

पञ्चाङ्गशुद्धिरहितो दोषस्त्वाद्यः प्रकीर्त्तितः ।
उदयास्तशुद्धिरहितो द्वितीयः सूर्यसंक्रमः ॥ ५८२ ॥
तृतीयः पापषड्वर्गो भृगुः षष्ठः कुजोऽष्टमः ।
गण्डान्तकर्तरी रिःफः षडष्टेंदुश्च संग्रहः ॥ ५८३ ॥
दम्पत्योरष्टमं लग्नं राशी विषघटी तथा ।
दुर्मुहूर्तो वारदोषः खार्जूरिकसमाङ्घ्रिगम् ॥ ५८४ ॥
ग्रहणोत्पातभं क्रूरविद्धर्क्षं क्रूरसंयुतम् ।
कुनवांशो महापातो वैधृतिश्चैकविंशतिः ॥ ५८५ ॥

टीका—प्रथम पञ्चाङ्ग शुद्धि रहित दोष १, उदयास्तशुद्धिरहित २,संक्रान्ति-दिवस ३, पापग्रह का वर्ग ४, लग्न से छठा शुक्र ५, लग्नसे अष्टम मंगल ६, लग्न से ६।८।१२ चन्द्र ७, त्रिविध गडांतसमय ८ कर्त्तरी ९, लग्न में चन्द्र और पापग्रह १०,वधू वरकी राशि से अष्टम लग्न वर्जनीय ११, विषघटिका १२, दुष्ट मुहूर्त १३, यामार्द्ध आदि वारदोष १४, लत्ता १५,ग्रहण-नक्षत्र१६,उत्पात-नक्षत्र १७,पापग्रहों से विद्ध नक्षत्र १८, पापग्रहयुक्त १९, पापांश २० और क्रान्तिसाम्य २१ ये इक्कीस महादोष विवाह में त्याज्य हैं ॥ ५८२-५८५ ॥

कर्त्तरी दोष का लक्षण।

लग्नाच्चान्द्रव्ययाद्विस्थौ पापखेटौ यदा तदा ।
कर्त्तरी वर्जनीया सा उद्वाहोपनयनादिषु ॥ ५८६ ॥
नहि कर्त्तरिजो दोषः सौम्ययोर्यदि जायते ॥
शुभग्रहयुतं लग्नं क्रूरयोर्नास्ति कर्त्तरी ॥५८७ ॥

टीका-लग्न अथवा चन्द्र से बारहवें और दूसरे स्थानों में पापग्रह पड़े हों तो कर्त्तरी दोष होता है इसमें विवाह और यज्ञोपवीत वर्जित हैं। कर्त्तरी दोष भङ्ग-जो इन्हीं उक्त स्थानों में सौम्यग्रह हों अथवा शुभग्रहयुक्त लग्न हो तो क्रूरग्रहों को भी कर्त्तरी नहीं होती ॥५८६-५८७॥

वधु वर की राशि से अष्टम लग्न ।

वरवध्वोर्बटोश्चापि जन्मराशेश्च लग्नतः ।
त्याज्यमष्टमलग्नं स्याद्विवाहव्रतबन्धयोः ॥ ५८८ ॥

टीका—वर, वधू और बटु इन सबों की जन्मराशि और जन्म लग्न से अष्टम लग्न विवाह और यज्ञोपवीत में वर्जित है ॥ ५८८ ॥

दुष्ट मुहूर्त ।

तिथ्यंशो दिनमानस्य रात्रिमानस्य चैव हि ।
मुहूर्तः कथितस्तेषु दुर्मुहूर्तं शुभे त्यजेत् ॥५८९ ॥

टीका—दिनमान और रात्रिमान इनका पन्द्रहवां अंश मुहूर्त होता है । इनमें दुर्मुहूर्तों को शुभकार्य में वर्जित करना ॥ ५८९ ॥

यामार्द्धादिक कथनम् ।

सूर्याद्यामदलं दिवैव निगमाग्न्यश्वीषु नागत्रिषट् ।
संख्याकं कुलिकं दिवेन्द्ररविदिङ्नागर्तुवेदद्विकम् ॥ ५९० ॥
व्येकं तं निशि षोडशांशमपरे तिथ्यंशमुज्झन्ति तैः ।
कालं कण्टकमेनिघण्टममरेज्यज्ञास्फुजिद्भ्यः क्रमात् ॥ ५९१ ॥

टीका—रविवार से अर्द्धयामार्द्ध कोष्टक के अन्त तक प्रवृति निवृत्ति के अङ्क का क्रम जानिये, और शुभ कर्म में ये वर्जित हैं । दिन में दिनमान का सोलहवाँ भाग रविवार से कुलिक कोष्टक के अन्त तक अङ्क होते हैं उनकी कुलिक संज्ञा है, और शुभ कर्म में वर्जित है । रात्रि में एक घटाइये, किसी के मत में दिनमान का पञ्चदशांश वर्जित करके गुरुवार से कालदोष, बुधवार से कण्टक और शुक्रवार से निघण्ट ये सब यथाक्रम कुलिक के समान वर्जित हैं ॥ ५९०–५९१ ॥



| वार | * यामर्द्धघटिका ४ संख्या प्रवृत्ति निवृधि | | | कुलिक घ० २ | काल घ० २ | कण्टक घ० २ | निघण्ट घ० २ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रवि | ४ था | १२ | २६ | १४ वां | ८ वां | ६ वां | १० वां |
| चन्द्र | ७ वां | २४ | २८ | १२ वां | ६ वां | ४ था | ८ वां |
| मङ्गल | २ रा | ४ | ८ | १० वां | ४ था | २ रा | ६ वां |
| बुध | ५ वां | १६ | २० | ८ वां | २ रा | १४ वां | ४ था |
| गुरु | ८ वां७ | २८ | ३२ | ६ वां | १४ वां | १२ वां | २ रा |
| शुक्र | ३ रा | ८ | १२ | ४ था | १२ वां | १० वां | १४ वां |
| शनि | ६ वां | २० | २४ | २ रा | १० वां | ८ वां | १२ वां |

लत्ता दोष ।

**भौमात्त्र्याऽक्कृति षडजिताऽष्टनखभं हन्त्यग्रतो लत्तया ।**
**खेटोऽर्कोऽर्कमितं शशी मुनिमितं पूर्णो न सन्मालवे ॥५१२॥**

**टीका**–भौम जिस नक्षत्र का हो तिससे तीसरे नक्षत्र में लत्ता दोष और बुध जिस नक्षत्र का हो तिससे बाइसवें नक्षत्र में, गुरु से छठे नक्षत्र में, शुक्र से २४ वें नक्षत्र में और शनि के नक्षत्र से ८ वें नक्षत्र में, राहु के नक्षत्र से २० वें नक्षत्र में, रवि के नक्षत्र से १२ वें नक्षत्र में और चन्द्रमा पूर्ण हो तो सातवें नक्षत्र में लत्ता दोष होता है। यह दोष मालवदेश में अशुभ और अन्य देशों में शुभ होता है ॥ ५१२ ॥

ग्रहण तथा उत्पात नक्षत्र ।

**यस्मिन् धिष्ण्ये महोत्पातो ग्रहणं वा भवेद्यदि ।**
**तस्मिन् धिष्ण्ये शुभं कर्म षण्मासं वर्जयेद् बुधः**

* एक दिन का यामार्द्ध ८ कुलिक १६ वारानुसार जाने, परन्तु उनमें से जिस वार का जो वर्जित है वह कोष्टक में लिखा है ॥

टीका-जिस नक्षत्र में उत्पात अथवा ग्रहण हो तिस नक्षत्र में षण्मास तक शुभ कर्म वर्जित है ॥ ५१३ ॥

पापग्रहयुक्त और वेध नक्षत्र ।

श्रुत्यग्निभेऽभिजिद्ब्राह्मये वैश्वेन्द्वर्क्षे तु रुद्रभे ।
मूलादित्ये च पुष्यैन्द्वे मैत्राश्लेषे मघान्तके ॥ ५१४ ॥
दस्रभाग्यार्यमान्त्ये च हस्ताहिर्बुध्न्यभे तथा ।
चित्राजचरणे स्वाती वारुणे च परस्परम् ॥ ५१५ ॥
वासवेन्द्राग्निभे तद्वद्वेधः सप्तशलाकजः ।
त्याज्यः पापाद्भवो यत्नाद् व्रतबन्धादिकर्मसु ॥ ५१६ ॥

टीका-पञ्च तथा सप्त शलाका चक्र में जिस रेखा पर जो नक्षत्र हो और उसके सन्मुख जो नक्षत्र है, उसपर पापग्रह हो तो वह शुभ नक्षत्र भी वेधित जानिये, सो शुभ कार्यों में त्याज्य कर देना ॥ ५१४-५१६ ॥

नक्षत्र चरणवेध ।

सप्तपञ्चशलाकाभ्यां विद्धमेकार्गलेन यत् ।
लत्तोपग्रहगं धिष्ण्यं पादमात्रं शुभे त्यजेत् ॥ ५१७ ॥
वेधमाद्यं तयोरंघ्र्योरन्योन्यं द्वितृतीययोः ।
क्रूरैरपि त्यजेत् पादं केचिदूचुर्महर्षयः ॥ ५१८ ॥

टीका-विद्ध नक्षत्र एकार्गल और लत्ता,उत्पात यदि शुभ ग्रह से हो तो उस नक्षत्र का वह चरण शुभ कर्म मे वर्जित है । प्रथम चतुर्थ द्वितीय तृतीय नक्षत्र के चरण परस्पर विद्ध होते हैं। किसी के मत में पापग्रह विद्ध नक्षत्रों के चरण वर्जित है । एकार्गलदोष मार्तण्डमते-विष्कुम्भादि दुष्टयोग रहित दिननक्षत्र से अभिजित् सहित गणनासे विषम नक्षत्र मे सूर्य हो तो एकार्गल दोष होता है ॥ ५१७-५१८ ॥

चण्डायुध ।

शूलगण्डान्तपापानां साध्यहर्षणयोस्तथा ।
अन्त्यं यच्चन्द्रभं तस्मिन्नेतच्चण्डायुधं न सत् ॥ ५१९ ॥

टीका-शूल गण्ड व्यतीपात साध्य वैधृति हर्षण योगोंके अन्त में जो नक्षत्र हो उसे चण्डायुध दोष कहते हैं ॥ ५९० ॥

पञ्चशलाका चक्र




सप्तशलाका चक्र




क्रान्तिसाम्य ।

युग्मे धनौ कर्किणि वृश्चिके च कन्याभमीने वृषनक्रभे च ।
मेषे च सिंहे च घटे तुलायां क्रान्ते च साम्यं शशिसूर्ययोगे ॥ ६०० ॥

टीका-मिथुन धन इन लग्नों के सूर्य और चन्द्रमा हों तो क्रान्तिसाम्य होता है इसी प्रकार से कर्क वृश्चिक आदि दो २ राशियों के क्रान्तिसाम्य दोष जानिये ॥ ६०० ॥

चक्र का क्रम ।

ऊर्ध्वरेखात्रयं चैव तिर्यग्रेखात्रयं तथा ।
क्रान्तिसाम्यं बुधैर्ज्ञेयं मध्ये मीनं तु योजयेत् ॥ ६०१ ॥




टीका-तीन ऊर्ध्व और तीन आड़ी रेखा खींचे मध्य भाग की रेखाओं में मीन लग्न क्रम से लिखे, द्वादश लग्नों में से एक पर रवि और दूसरे पर चन्द्रमा हों तो क्रान्तिसाम्य होता है ॥ ६०१ ॥

यामित्र दोष ।

लग्नेन्द्वोर्नास्तगः पापस्तत्तुल्यांशे यदि स्थितः ।
तदा यामित्रदोषः स्यान्नहि न्यूनाधिकांशके ॥ ६०२ ॥

क्रूरो वा यदि वा सौम्यो लग्नाच्चन्द्राच्च खेचरः ।
एकोऽपि यदि यामित्रे समांशे च तदा भवेत् ॥ ६०३ ॥
यामित्रं न प्रशंसन्ति गर्गकश्यपदेवलाः ।
आयषष्ठतृतीयेषु धनधान्यप्रदो रविः ॥ ६०४ ॥

टीका—लग्न से वा चन्द्रमा से सप्तम स्थान पाप ग्रह उसके तुल्यांश में स्थित हो तो यामित्र दोष होता है, यदि न्यून अंश हो वा अधिक अंश हो तो यामित्र दोष होता है ॥ दूसरा पक्ष-लग्नसे वा चन्द्रसे सप्तम स्थानमें शुभग्रह अथवा पापग्रह एक सम अंश हो तो यामित्र दोष होता है । गर्ग, कश्यप, देवल इन ऋषियों के मतानुसार यामित्र दोष विवाह में वर्जित है । जो लग्नसे एकादश षष्ठ तृतीय इन स्थानों में सूर्य हो तो यामित्र दोष शुभ और सुख दायक होता है ॥ ६०२-६०४ ॥

चरत्रयदोष ।

कर्कलग्नेऽथवा मेषे घटांशो यदि दीयते ।
तुलायां मकरे चन्द्रे वैधव्यं जायते ध्रुवम् ॥ ६०५ ॥

टीका-कर्क और मेष लग्न में तुला का अन्त और मकर अथवा तुला का चन्द्रमा ऐसे योगों का दोष वैधव्य करता है ॥ ६०५ ॥

तिथि अनुसार वर्जित लग्न ।

प्रतिपदि तुलामकरौ सिंहमकरौ तृतीयायाम् ।
कन्यामिथुने पञ्चम्यां सप्तम्यां चैव धनुःकर्कौ ॥ ६०६ ॥
नवम्यां कर्कसिंहौ एकादश्यां तु धनुर्मीनौ ।
त्रयोदश्यां वृषभमीनौ शून्यलग्नानि तिथियोगात्॥ ६०७ ॥

टीका—प्रतिपदा को तुला और मकर, तृतीया को सिंह मकर, पञ्चमी को कन्या मिथुन, सप्तती को धन कर्क, नवमी को कर्क सिंह, एकादशी को धन मीन, त्रयोदशी को वृष मीन इन तिथियों में शून्य लग्न वर्जनीय है ॥ ६०६-६०७ ॥

दोष निवारण ।

द्यूनं विना केन्द्रगतोऽमरेज्यस्त्रिकोणगो वाऽपि हि लक्षमेकम् ।
निहन्ति दोषत्रिशतं भृगुश्च शतं बुधो वाऽपि हि दृश्यमूर्त्तिः ॥ ६०८ ॥

टीक—गुरु शुक्र अथवा वुध १।४।७।१०।५।६ इन स्थानों में हो तो एक लक्ष गुरु, शुक्र तीन सौ, वुध एक सौ दोषों का नाश करते हैं ॥ ६०८ ॥

लग्न प्रमाण वा राश्युदय ।

गजाग्निदस्रा गिरिषट्कदस्रा व्योमेन्दुरामाश्शरामरामाः ।
कुरामरामा गजचन्द्ररामा नागेन्दुलोकाः कुगुणानलाश्च ॥ ६०९ ॥
षड्रामरामाः खशशाङ्करामाः सप्ताङ्गपक्षाश्च गजाग्निदस्राः ।

टीका—राशि उदय अर्थात् मेषादि बारह राशि तिनका बारह लग्न होता है जिस राशि का सूर्य हो वही उदयकाल का प्रथम लग्न जानना । तिसकी पल संख्या का क्रम कोष्टक में है ॥ ६०९ ॥

| लग्न | मेष | वृ० | मि० | क० | सिंह | क० | तु० | वृ० | ध० | म० | कु० | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पल | २३८ | २६७ | ३१० | ३३६ | ३३१ | ३१८ | ३१८ | ३३१ | ३३६ | ३१० | २६७ | २३८ |

लग्नों की घटिकाओं की संख्या ।

मीने मेषे त्र्यष्टपञ्च क्रमान्नाड्यः पलानि च ।
वृषकुम्भेऽब्धिसप्ताद्रि पञ्चदिङ्मिथुने मृगे ॥ ६१० ॥
धनुः कर्के शराः षट्त्रि सिंहाल्योः शरभूत्रयम् ।
बाणाष्टदशतूलाङ्गे लग्ननाड्यः पलानि च ॥ ६११ ॥

टीका—मेषादि लग्नों की घटी और पलों का क्रम ॥ ६१०—६११ ॥

| लग्न | मेष | वृष | मि० | क० | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि | धन | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| घटी | ३ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ३ |
| पल | ५८ | २७ | १० | ३६ | ३१ | १८ | १८ | ३१ | ३६ | १० | २७ | ५८ |

प्रतिदिवस भुक्तपल जानने का क्रम ।

मीनाजे सप्तषट्पञ्च पलानि विपलानि तु ।
गोकुम्भेऽष्टौ युगशरादिग्विंशतिर्नृयुङ्मृगे ॥ ६१२ ॥

कर्के चापे भवाः सूर्याः सिंहाल्योरुद्वहङ्मितः ।
तुलाङ्गे दिक् च षट् त्रीणि लग्नेष्वेकांशसम्मितिः ॥ ६१३ ॥

टीका—जो लग्न उदय काल में हो तिसकी प्रतिदिन भोग्य पल विपल संख्या—

| लग्न | मेष | वृष | मि० | क० | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि | धन | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पल | ७ | ८ | १० | ११ | ११ | १० | १० | ११ | ११ | १० | ८ | ७ |
| विपल | ५६ | ५४ | २० | १२ | २ | ३६ | ३६ | २ | १२ | २० | ५४ | ५६ |

उदयास्तलग्न कथन ।

यस्मिन्राशौ यदा सूर्य्यस्तल्लग्नमुदयो भवेत् ।
तस्मात् सप्तमराशिस्तु अस्तलग्नं तदुच्यते ॥ ६१४ ॥

टीका–जिश राशि का सुर्य हो वही लग्न सूर्योदय होता है और उसका सप्तम लग्न सुर्यास्त में होता है । उसी को अस्त लग्न जानिये ॥ ६१४ ॥

| लग्न | वृष | मिथुन | कर्क | कुम्भ | तुला | धन | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष | ० ३ २० | ० ६ ४० | ० १० ० | ० १६ ४० | ० २० ० | ० २४ ४० | ० ० ० |
| वृष | ९ ११ २० | ९ १६ ४० | १ २० ० | १ २६ ४० | ० ० ० | ० ० ० | ० ० ० |
| मिथुन | २ ३२ २० | २ २६ ४० | ० ० ० | ० ० ० | २ ० ० | २ ६ ४० | २ १६ ४० |
| कर्क | ० ० ० | ० ० ० | ३ ० ० | ३ ६ ४० | ३ १० ० | ३ १६ ४० | ३ २६ ४० |
| सिंह | ४ ३ २० | ५ ६ ४० | ४ १० ० | ४ १६ ४० | ४ २० ० | २ २६ ४० | ० ० ० |
| कन्या | ५ १३ २० | ६ २६ ४० | ५ २० ० | ५ २६ ४० | ४० ० ० | ० ० ० | ० ० ० |
| तुला | ६ २३ २० | ६ २६ ४० | ६ ९ ० | ६ ० ० | ० ६ ० | ६ ६ ० | १ १६ ४० |
| वृश्चिक | ० ० ० | ० ० ० | ७ ९ ० | ७ ६ ४० | ७ १० ० | ७ १६ ४० | ७ २६ ४० |
| धन | ४ ३ २० | ८ ९ ४० | ८ १० ० | ६ १६ ४० | ८ २० ० | ८ २६ ४० | ० ० ० |
| मकर | १ १३ २० | १ २६ ४० | १ २७ ० | १ २६ ४० | ४० ० ० | ० ० ० | ० ० ० |
| कुम्भ | १० २३ २० | १० २६ ४० | ० ० ० | ० ० ० | १० ० ० | १६ ६ ४० | १० ६ ४० |
| मीन | ० ० ० | ० ० ० | ११ १ ० | ११ ६ ४० | ११ १० १ | ११ १६ ४० | ११ २६ ४० |

लग्न के उक्त अंश देने का क्रम ।

**वृषश्च मिथुनं कन्या तुला धन्वी झषस्तथा ।**
**एतेषु सुनवांशास्तु ततोऽन्ये कुनवांशकाः ॥ ६१५ ॥**

टीका-वृष मिथुन कन्या तुला धन मीन ये अंश द्वादश लग्नों के शुभ होते हैं। शेष अशुभ, मेषादि। २ लग्न वा अंश ७ कोष्ठक में हैं तिन में से जिसके अंशका वर्ग शुद्धहो उनके कोष्ठक में लग्न लिखे और उस अंश घटी के अयनांश देकर भुक्त काल निकाले ॥ ६१५ ॥

प्रत्येक कोष्ठक में ४ अंक हैं उनके नाम राशि अंक कला विकला जानिये। राशि की संज्ञा शून्य का नाम मेष और वृष का नाम १ इस प्रकार १२ राशि होती हैं। (१)

तात्कालिक स्पष्ट सूर्य लाने का साधन।

**गतगम्यादिनाहतद्युभुक्तेऽखरसाप्तांशावियुग्युतो ग्रहः स्यात् ॥**

टीका—पञ्चाङ्गस्थ ग्रहोंके कोष्ठक में पूर्णिमासे अमावस्या पर्यन्त और अमावास्या से पूर्णिमा पर्यन्त स्पष्ट हैं, परन्तु पूर्णिमा के सूर्य से जिस दिन का सूर्य स्पष्ट करना हो उस दिनको लेकर दिनों के अन्तर को वर्तमान दिन की सूर्य गति से कोष्ठान्त में गणै और६०काभाग देनेसे जो अङ्क आवे वह अङ्क घटी पल जानिये, परन्तु पूर्णिमा के सूर्य से जो पीछे को स्पष्ट करना हो तो पञ्चाङ्गस्थ सूर्यके अंश घटी पल जो कोष्ठक में हैं उन अङ्कों को हीन करे जो आगे काल न हो तो उनमें जोड़ दे इस प्रकार से तात्कालिक सूर्य स्पष्ट हो जाता है।



(१ इस श्लोकमें कहा हुआ १५१ पृष्ठपरके कोष्ट में देखना।

# भुक्त दिवसों का उदाहरण ।

शक १७६६ कार्तिक शुक्ल ६ भौम का स्पष्ट सूर्य ।

सूर्य की गति　　　　　　　　　　　　स्पष्ट रवि का उत्तर

प.　वि.　　　　　　　　　　　　रा. अं. क. वि.

६०　४७ गति　　　　　　पञ्चाङ्गस्थरवि　७ ७ २१ ५७

　　६ दिन ६ से १५　　　तक गति　　६ ४　　४२

अन्तर को गुण

३६०　२८२ गुणा　　　　शेष संख्या ७　१ १७ १५

यह स्पष्ट सूर्य जानिये ।

भाग ६०) २८२ ( ४ अंश
२४०
४२ शेषफल ।

४
३६०
४　　४२ मिलावे

३६४　४२　　　अं.　प.　वि.

६४　४२ भाग ६०) ३६४ (६।४।४२

अभुक्त दिवसों का उदाहरण ।

शक—१७४६ कार्तिक कृष्ण ६ को सूर्य स्पष्ट लाने का क्रम पूर्णिमा का स्पष्ट रवि राशि ७ अंश ७ घटी २१ पल ५७ अभुक्त दिवस सूर्य का गति ५०।४७ इन अंको को ६ से गुणा तो हुए ३६४.४२ इनमें ६० का भाग देनेसे शेष रहे ये अंश ६ घटी ४ पल इन अङ्कों को सूर्य के अंश, घटिका और पलों को मिलावे तो ७ राशि १३ अंश २६ घटी ३६ पल इस प्रकार होते हैं ।

अयनांश लाने का क्रम ।

**शको वेदाब्धिवेदोनः षष्टिभक्तोऽयनांशकाः ।**
**देयास्ते तु रवौ स्पष्टे चरलग्नादिसिद्धये ॥ ६१६ ॥**

टीका—वर्त्तमान शक में ४४४ घटाने से जो शेष बचे, उसमें ६० का भाग दे, चर, स्थिर और द्विस्वभाव लग्नों की सिद्धि के लिये उन अयनांशों को स्पष्ट सूर्य के अंश और घटिकाओं में मिलाने से सायन सूर्य हो जाता है। यह प्रकार स्थूल है ।

## उदाहरण।

शके १७६६
उनमें ४४४
घटाया
१३२५

भा ६० ) १३२५ ( २२ अंश
१२०
१२५
१२०
५
६० गुणक
भाग ६० ) ३०० ( ५ पला
३००
०००

७।१।१७।१५ स्पष्टरवि
२२।५ अयनांश मिलावे
७। २३। २२। १५
यह सायन सूर्य जानिये।

लग्न से इष्ट काल लानेका क्रम।

स्फुटसायनभागार्कभोग्यांशफलसंमितिः।
सायनांशतनाश्चापि भुक्तांशफलसंयुताः॥ ६१७॥
मध्यलग्नोदयैर्युक्ताः षष्टयाप्ता नाडिकास्तनोः।

टीका—सायनसूर्य से भोग्य और सायन लग्न से भुक्त बनाने की रीति-दोनों का योग करके सूर्य लग्न के मध्य का उदय लेकर युक्त कर फिर उस में ६० का भाग देने से लग्न पर से सूर्य का भोग्य-काल स्पष्ट हो जाता है।

उदाहरण—शक १७६६ कार्तिक शुक्ल ६ भौमवार को स्पष्ट सूर्य के राशि आदि ७।१।१७।१५ और अयनांश २२।५ को सूर्य के अंश और घड़ियों में मिलावें तो सायन सूर्य राश्यादि ७।२३।२२।१५ यह वृश्चिकराशि का सूर्य २३ अंश २२ घटिका १५ पल हुए, इनको ३० में घटाया तो भोग्यांश ६।३७।४५ सूर्य वृश्चिक राशि का है तो वृश्चिका उदय कहिये ३३१ से भोग्यांश गुणने से २१६४ अङ्क हुए इनमें ३० का भाग देने से ७।३८ आये यह सूर्य का भोग्यकाल जानिये।

लग्न से भुक्तलाने का प्रकार।

मकर लग्न वृषकी उस को कोष्टक में देखकर वह स्पष्ट लग्न लेवे तो राश्यादि ६।१३।१० कहिये। मकर राशि की लग्न २३ अंश २० घटिका होती है,इस लग्न के अंश घड़ामें अयनांश २।५।५ मिलाने से सायन लग्न १०।५।२५ हुई कुम्भराशि के लग्न अंश में ५ घड़ी २५ सायन लग्न होता है, लग्न के भुक्तांश ५।२५ कुम्भ राशि उदय २६७ इनको गुणने से १४४६ अङ्क हुए, इनमें ३० का भाग देने से ४८।१२ आये यही लग्न का भुक्त होता है।

भोग्य भुक्त से इष्टकाल लाने का प्रकार।

भोग्य भुक्त योग १२१२० सूर्य अथवा लग्न जिस राशि के मध्यान्तर का उदय २ धन ३३६ मकर ३१० इनका योग ६४६ भोग्य भुक्त योग १२१ इसमें मिलाये तो अङ्क हुए ७६७ इस युक्त अङ्क में ६० का भाग दिया तो वह इष्ट काल की घटी १२ पल ४७ हुए, इन पलों में वृत्ति के ५ पल जोड़ने से स्पष्ट काल १२।५२ आ जाता है ॥ ६१७ ॥

## उदाहरण।

सायन सूर्य के भोग्य लाने का क्रम।

| अंश | घटी | पल |
|---|---|---|
| ३० | ० | ० |
| २३ | २२ | १५ |
| ६ | ३७ | ४५ |
| | | ३३१ गुणक |
| १९८६ | २३१७ | १६५५ |
| २०८ | ९९३ | १३२४ |
| २१९४ | १२२४७ | भाग ६०) १४८९५ ( घटिका २४८ |
| | २४८ | १२० |

भाग ६०) १२४९५ ( अं० २०८ । २८९
१२०
४९५
४८०
१५ शेष

। २४०
। ४९५
। ४८०
। १५ शेष

रवि के भोग्य काल लाने का प्रकार।

अंश — घटी

भाग ३०) २१९४ — १५ । ७३ । ८
२१०
९४
९०
४
६० गुणक
२४०
१५ शेष घटी
भाग ३०) २५५ ( ८ लब्धि
२४०
१५ शेष

लग्न से भुक्त काल लाने का क्रम।

| राशि | अंश | कला | | अभुक्तांश |
|---|---|---|---|---|
| ९ | १३ | २० मकर लग्न | | भाग ३०) १४४६ ( ४८ प. १२ |
| | २२ | ५ अयनांश मिलावे | | १२० |
| १० | ५ | २५ सायन लग्न भुक्त | | २४६ |
| | | २६७ लग्न का उदय | | २४० |
| १३३५ | | १७५ | | ६ |
| १३३५ | | १७५ | | ६० गुणक |
| १११ | | १५० | | भाग ३०) ३६० ( १२ |
| १४४६ | | ५० अंश | | ३६० |
| | | | | ००० शेष |

६० ) ६६७ ( १११
६७
६०
७५
६०
१५

**इष्टकाल**

३३६ धन
मकर ३१० मिलावे
६४६
१२१ यह भुक्त मिलावे
भाग ६०) ७६७ ( १२ घ०
६०
१६७
१२०
४७
६० गुणक
भाग ६०) २८२० ( ४७ पल
२४०
४२०
४२०

**भुक्त भोग भाग**

४८ १२ भुक्त
७३ ८ भोग्य
१२१ २० सूर्य व लग्न इन राशी के मध्यान्तर का उदय

उत्तर इष्ट घटिका
घ० प०
१२ ४७
५ प्रवृत्ति का फल
१२ ५२ उत्तर इष्ट की घटीपल

इष्टकाल समय का तत्कालसूर्यसाधन।

तत्कालभवस्तथा घटीघ्नः खरसैर्लब्धकलोनसंयुतः स्यात्।

टीका—इष्ट घड़ी में सूर्य लाना हो तो उसको और उससे सूर्य की घड़ियों को गुणाकर ६० का भाग दे जो लब्धि हो उसमें जो सूर्य गत हो तो हीन कर और जो ऐष्य हो तो उससे युक्त करने से तत्काल सूर्य का आ जाता है।

## उदाहरण ।

शक १७६६ कार्तिक सुदी ६ भौमवार के दिन प्रातःकाल का सूर्य ७।१।१७।५ है तो कहो कि सायनसूर्य कितना होगा।

इष्ट घड़ी की गति को गुणाकर

| | |
|---|---|
| १२ | ५२ इष्टघटी |
| ग ६०।७२० | ३२।० |
| ४७।५६४ | २४४४ |
| ७२० | ३६८४–२४४४ |

इनका भाग ६०) ७८२ ( १३।२
६०
१८२
१८०
२
६० गुणक
भाग ६०) १२०(२
१२०

घटी पलों का भागाकार

| | | |
|---|---|---|
| ७२० | ३६८४–६० ) २४४४ | |
| ६२ | ४० | २४ |
| ७८२ | ३७२४ | ८६२ |

३६०
१२४
१२०
४

७ । १ । १७ । १५ प्रातः कालका रवि
३२ । ५ गम्य घटी
७ । १ । ३० । ३५
३२ । ५ अयनांश
७ । २३ । ३५ । १७ सायन तत्कालसूर्य।

इष्टघटी से लग्न लाने का क्रम ।

तत्कालार्कः सायनः स्वोदयघ्नो भोग्यांशाः खत्र्युद्धृता भोग्यकालः।
एवं यातांशैर्भवेद्यातकालो भोग्यः शोध्योऽभीष्टनाडीपलेभ्यः॥६१८॥
तदनु विहीनगृहोदयांश्च शेषं गगनगुणघ्नमशुद्धहृल्लवाद्यम् ।
सहितमजादिगृहैरशुद्धपूर्वैर्भवति विलग्नमदोऽयनांशहीनम्॥६१६॥

टीका–पीछे सायन सूर्य जिस राशि में हो उसका उदय लेना चाहिये और सायन सूर्य के अंशादिकोंको३०अंशों में हीन करे उन्हें भोग्यांश जानिये और उदय को भोग्यांश से गुण कर ३० का भाग दे तो सूर्य का भोग्यकाल निकल आवे।

सूर्य का गतकाल लाने का क्रम ॥

सायन सूर्य उदय में उसी के अंशादिकों को गुणा कर ३० का भाग दे तो

भुक्तकाल आ जायगा । इष्ट घटियों को पल बनाकर उसमें भोग्यकाल हीन करे शेष जिस राशि में सूर्य उदय होगा वह राशि आगे जितनी राशि उदयराशि में कम होगी उनको घटा दे, जो उदय घटे तो अशुद्ध जानिये और शेष अङ्कों को ३० से गुणाकर अशुद्ध उदय से भाग दे तो अंशादिक आवेंगे, उसमें शेष राशि से अशुद्ध राशिको पूर्व राशि तक युक्त करना चाहिये और उसमें अयनांश हीन करे तो लग्न स्पष्ट हो जाता है॥

उदाहरण-पीछे जो सायन सूर्य आया है वह ७।२३।३५।१७ उसका उदय ३३१ सूर्य अंश२३।३५।१७उसे३०अंश में हीन करने से जो शेष बचे वह भोग्यांश६।२४।४२इनको उदय से गुण तो वे अंक २१२२ इनमें ३० का भाग दे तो भोग्यकालनिकल आवे ॥६१८-६१९॥

उसके हिसाव का क्रम ।

| | | |
|---|---|---|
| ३० | ३५ | १७ सायन सूर्य के अंश घटावे |
| २३ | | |
| ६ | २४ | ४३ शेष भोग्य |
| | | ३३१ उदय |

| अंश | कला | विकला |
|---|---|---|
| २१८६ | १३२४ | ४३ |
| १२६ | ६६६ | १२९ |
| ३० ) २१२२ ( ७० | ७९४४ | १२९ |
| २१० | २३७ | भाग ६० ) १४२३३ ( २३७ कला |
| २२ | ६० ) ८१८१ ( १३६ अ | १२० |
| ६० गुणक | ६० | २२३ |
| ३० ) १३२० ( ४४ | २१८ | १८० |
| १२० | १८० | ४३३ |
| १२० | ३८१ | ४२० |
| १२० | ३६० | १३ |
| ० | २१ | |

उत्तर-७० पल ४४ विपल इस प्रकार भोग्य काल जानिये ।

इष्ट घटीमें १२।५२ इनके पल ७७२ इस अङ्क में भोग्य काल घटाया तो शेष अङ्क ७०१।१६ हुआ; धन राशिका उदय ३३६ वा मकर राशि का उदय ३१० इन दोनों का योग ६६४ हुआ, शेष अंक में न्यून किया तो शेष ५५।१६ रहे इन अंकों में कुम्भ राशि का उदय २६७ घटा नहीं सकते इस लिये उसे अशुद्ध उदय जानिये ॥

इष्ट घड़ी १२

गुणक ६० ५१

७२०

५२

७७२

भोग्यकाल ७० ४४

३३६ धनराशि का उदय ७०१ १६ इन अङ्कों में कुम्भ का उदय

३१० मकरराशि का उदय ६४६ नहीं घट सकता इस लिये

६४६ ५५ १६ अशुद्ध उदय कहते हैं।

अंशादि ५५।६ इनको ३० से गुणने से ये अङ्क १६।५८ हुए इनका अशुद्ध उदय में भाग दे जितने भाग आवे वे अंश और शेष अंश ५६ को ६० से गुणा तो हुआ ३३६० फिर इनके उदय में भाग दे तो घटी १२ और शेष १५० को ६० से गुणा तो हुआ६००० फिर उनके उदय में भाग दिया तो पल ३५मेष राशि से अशुद्ध की पूर्व राशि तक राशि १० और पहली के अंशादिक ०। १२।३५ तिनके और राशि के अंशों के लिखने से स्पष्ट सायन लग्न १०।३०।१२।३५ अयनांश २।५ सायनलग्नके अंश घटियों में घटाने से स्पष्ट लग्न ९।१४।७।३१ मकर लग्न १४ अंश ७ घटिका ३५ पल जानिये ॥

शेषाङ्क १५ १६ ५६ १५६

१६५० ३० गुणक ६० ६० गुणक

८ ६० ( ४८० ( ८–२६७ ) ३३६० ( १२ घ–२६७ ९३ ६०( ३५ प,

२६७ ) १६५८ ( ६ अंश । ४८० २६७ ८०१

१६०२ ६९० १३५०

५६ ५३४ १३३५

१५६ १५

| राशि | अंश | घटी | पल |
|---|---|---|---|
| १० | ६ | १२ | ३५ |
| | १२ | ५ | ० अयनांश घटाने से |
| | १४ | ७ | १५ |

इस प्रकार मकर लग्न प्रमाण १४ अंश ७ घटी ३५ पल जानिये ॥ ६१९ ॥

सूर्य और लग्न एक राशि के हों तो इष्ट लाने का क्रम।

**यदि तनुदिननाथावेकराशौ तदंशान्तरहत ।**
**उदयः स्यात् खाग्निहृत्त्विष्टकालः ॥ ६२० ॥**

टीका-सूर्य और लग्न एक राशि के हो तो दोनों का अन्तर निकाले और तिसको राशि के उदय से गुण ३० का भाग दे जो लब्धि हो सो इष्ट काल जाने, और रात्रि में लग्न अथवा इष्टकाल निकालना हो तो सूर्य की जो राशि उसमें ६ मिलावे ॥ ६२० ॥

लग्न के शुभाशुभ ग्रहों का विचार ।

लग्ने चन्द्रखला रिपौ शशिसितौ सर्वे द्य ने खे बुधो-
ऽब्जोऽन्त्येऽगुः सुखगोऽष्टपः कुजशुभः शुक्रस्तृतीयः शुचे ॥
लाभे सर्वखगाः शुभा अखिलगास्त्र्यायारिगाः स्युः खला-
श्चन्द्रस्त्र्यम्बुधने श्रियेंऽशभहृत्केद्रस्यान्मृत्यवेऽष्टारिगः ॥ ६२१ ॥

टीका-लग्न में चन्द्रमा और पापग्रह अथवा लग्न से षष्ठ स्थान में शुक्र और चन्द्र और सप्तमस्थान में कोई ग्रह हो दशमस्थान में बुध,द्वादश में चन्द्र,चतुर्थ स्थानी राहु, अष्टमस्थानी मङ्गल वा शुभग्रह, और तृतीयस्थान में शुक्र,ऐसे लग्न के ग्रह हों तो अनिष्ट शोककारक अशुभस्थानी ग्रह जानिये।

लग्न से एकादशस्थान में सम्पूर्णग्रह और निन्द्यस्थान छोड़कर और शेष स्थान में शुभग्रह हो और तृतीय,एकादश तथा षष्ठस्थान में पापग्रह और २।३।४स्थान में चन्द्रमा हो तो शुभ लक्ष्मीकारक जानिये, और लग्न का स्वामी अथवा अंश का स्वामी अथवा द्रेष्काण का स्वामी ये षष्ठ वा अष्टम स्थान में हों तो मृत्युदायक जानिये ॥ ६२१ ॥

पञ्चभिरिष्टैरिष्टं पुष्टमनिष्टैररिष्टमादेश्यम् ।
स्थानादिफलसिद्धिश्चतुर्भिरपि कथ्यते यवनैः ॥ ६२२ ॥

टीका-लग्नों के पांच ग्रह शुभ स्थानी हों तो पुष्टिकारक होते हैं और अशुभ हों तो अनिष्टकारक होते हैं और यवनादि मत से चार ग्रह भी इष्टकारक जानिये ॥५६२॥

षड्वर्गशुद्धि जानने का क्रम।

गृहं होरा च द्रेष्काणो नवांशो द्वादशांशकः ॥
त्रिंशांशश्चेति षड्वर्गास्ते सौम्यग्रहजाः शुभाः ॥ ६२३ ॥

टीका-प्रथम जानने में लग्न १ होरा २ द्रेष्काण ३ नवांश ४ द्वादशांश ५ त्रिंशांश ६ ये छवर्ग इनमें शुभग्रहों के वर्ग शुभ होते हैं ॥ ६२३ ॥

त्रिंशांशादि—कथनम् ।

त्रिंशद्भागात्मकं लग्नं होरा तस्यार्द्धमुच्यते ।
लग्नात् त्रिभागो द्रेष्काणो नवांशो नवमांशकः ॥६२४॥
द्वादशांशो द्वादशांशास्त्रिशांशस्त्रिशदंशकः ।

टीका–लग्न के अंश ३० होते हैं तिनका अर्द्ध १५ अंश होरा कहाती है। और लग्न ही का तीसरा भाग १० ऐसे ३ द्रेष्काण होते हैं और नवम भाग नवांश और लग्न का बारहवां भाग द्वादशांश और तीसवां भाग त्रिंशांश इस रीति से एक लग्न के ३० अंश होते हैं और उन्हीं तीस अंशों के छः वर्ग होते हैं ॥ ६२४ ॥

आदौ गृहज्ञानम् ।

यस्य ग्रहस्य यो राशिस्तस्य तद्गृहमुच्यते ॥ ६२५ ॥

टीका–जिस ग्रहकी जो राशि हो उस गृह का सो राशि ग्रह कहा जाता है ॥६२५॥

| ग्रह | भौम | शुक्र | बुध | चन्द्र | सूर्य | बुध | शुक्र | भौम | गुरु | शनि | शनि | गुरु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धन | मकर | कुम्भ | मीन |

होराकथनम् ।

सूर्येन्द्वोर्विषमे लग्ने होरा चन्द्रार्कयोः समे ॥

टीका–विषमलग्न में १५ अंश तक सूर्य की होरा तदनन्तर चन्द्रमा की होरा जानिये, सम लग्न में १५ अंश के अन्तर्गत लग्न हो तो चन्द्रमा की होरा तिसके पीछे सूर्य को जानिये। होरा चन्द्रमा की शुभ और सूर्य की अशुभ ॥

| लग्न | मे ० | वृ १ | मि २ | क ३ | सिं ४ | क ५ | तु ६ | वृ ७ | ध ८ | म ९ | कुं १० | मी ११ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंश १५ | सू | चं | सू | चं | सू | चं | सू | चं | सू | चं | सू | चं |
| अंश ३० | चं | सू | चं | सू | चं | सू | चं | सू | चं | सू | चं | सू |

द्रेष्काणकथनम् ।

द्रेष्काण आद्यो लग्नस्य द्वितीयः पञ्चमस्य च ॥ ६२६ ॥
द्रेष्काणश्च तृतीयस्तु लग्नान्नवमराशिपः ।

टीका–द्रेष्काण कहिये लग्न के ३० अंश में से १० अंश का प्रथम द्रेष्काण ऐसेही २० अंश ३० अंश का द्वितीय द्रेष्काण होता है प्रथम द्रेष्काण का स्वामी लग्न

दुष्टयोग ।

वज्रव्याघातशूलाश्च व्यतीपातश्च गण्डकः ।
विष्कुम्भपरिघौ वर्ज्यौ वारौ मङ्गलभास्करौ ॥ ६८८ ॥

टीका—वज्र व्याघात शूल व्यतीपात गण्ड विष्कुम्भ परिघ और भौम रविवार ये वर्जित हैं ॥ ६८८ ॥

कूर्मचक्र ।

तिथिस्तु पञ्चगुणिता कृत्तिकाद्यृक्षसंयुता ।
तथा द्वादशमिश्रा च नवभागेन भाजिता ॥ ६८९ ॥

फल ।

जले वेदा मुनिश्चन्द्रः स्थले पञ्च द्वयं वसुः ।
त्रिषट्कनव चाकाशे त्रिविधं कूर्मलक्षणम् ॥ ६९० ॥
जले लाभस्तथा प्रोक्तः स्थले हानिस्तथैव च ।
आकाशे मरणं प्रोक्तमिदं कूर्मस्य चक्रकम् ॥ ६९१ ॥

टीका-गृहारम्भ की तिथियों का पाँच से गुणा करे और कृत्तिका नक्षत्र से लेकर दिवस नक्षत्र तक की नक्षत्र संख्या को उस गुणनफल में मिलावे फिर १२ और उसी में मिलावै नव का भाग दे जो ४ । ७ । १ शेष रहे तो कूर्म जलस्थान में जानिए तिसका फल लाभ और ५ । २ । ८ बचे तो कूर्म स्थल जानिए तिसका फल हानि और ३ । ६ । ९ बचे तो कूर्म आकाश में जानिए तिसका फल मरण ये तीनों प्रकार का कूर्म कहा है ॥ ६८९-६९१ ॥

स्तम्भचक्र ।

सूर्याधिष्ठितभद्वयं प्रथमतो मध्ये तथा विंशतिः
स्तम्भाग्रे रससंख्यया मुनिवरैरुक्तं मुहूर्त्तं शुभम् ।

फलम् ।

स्तम्भाग्रे मरणं भवेद्गृहपतेर्मूले धनार्थक्षयो
मध्ये चैव तु सर्वसौख्यमतुलं प्राप्नोति कर्त्ता सदा ॥६९२॥

टीका—सूर्य नक्षत्र से दिवस नक्षत्र पर्यन्त स्तम्भ चक्र देखने का क्रम-प्रथम दो२ नक्षत्र स्तम्भ मूल तिसका फल धनक्षय और द्वितीय २० नक्षत्र स्तम्भ का मध्य तिस का फल लक्ष्मी और कीर्तिप्राप्ति और तृतीय ६ नक्षत्र स्तम्भ का अग्रभाग तिसका फल मृत्यु जानिए ऐसे शुभ फल देख के स्तम्भारोपण करावे ॥ ६६२ ॥

देहली का मुहूर्त्त ।

मूले भौमे (?) त्रिऋक्षं गृहपतिमरणं पञ्चगर्भे सुखं स्या-
न्मध्ये देयाष्टऋक्षं धनसुतसुखदं पुच्छदेशेऽष्टहानिः ।
पश्चाद्देयं त्रिऋक्षं गृहपतिसुखदं भाग्यपुत्रार्थदेयं
सूर्यर्क्षाच्चन्द्रऋक्षं प्रतिदिनगणयेद्योगचक्रं विलोक्य ॥६६३॥

टीका—सूर्य नक्षत्र से दिवस नक्षत्र तक की नक्षत्र संख्या और फल ऐसे क्रम से जाने । प्रथम तीन नक्षत्र मूल में तिसमें स्तम्भारोपण करे तो मृत्यु, द्वितीय ५ नक्षत्र गर्भ में फल सुख तीसरे ८ नक्षत्र मध्य में फल धन सुत सुख, चतुर्थ ८ नक्षत्र पुच्छ भागमें फल मित्रहानि, पञ्चम३ अग्र भागमें फलभोग पुत्रलाभ ऐसे शुभ फल हैं॥६६३॥

द्वारचक्र ।

अर्काच्चत्वारि ऋक्षाणि ऊर्ध्वे चैव प्रदापयेत् ।
द्वौ द्वौ कोणेषु दद्याद्वै शाखायां च चतुश्चतुः ॥ ६६४ ॥
अधश्चत्वारि देयानि मध्ये त्रीणि प्रदापयेत् ।
ऊर्ध्वे तु लभते राज्यमुद्वासं कोणकेषु च ॥६६५॥
शाखायां लभते लक्ष्मीं मध्ये राज्यप्रदं तथा ।
अधःस्थे मरणं प्रोक्तं द्वारचक्रं प्रकीर्तितम् ॥६६६॥

टीका—सूर्य—नक्षत्र से दिवस नक्षत्र पर्यन्त लिखने का क्रम—तिसमें प्रथम ४ नक्षत्र ऊर्ध्व तिनका फल राज्य प्राप्ति, द्वार कोण चार तिनमें प्रतिकोणमें २ नक्षत्र तिनका फल उद्वासन वीच दो तिन में नक्षत्र चारि तिनका फल लक्ष्मी और नीचे नक्षत्र ४ तिनका फल राज्य मध्य में नक्षत्र तिनका फल मरण यह जानिए ॥ ६६४-६६६ ॥

शान्ति का अग्निचक्र ।

सैका तिथिर्वारयुता कृताप्ता शेषे गुणेऽभ्रे भुवि वह्निवासः ।
सौख्याय होमे शशियुग्मशेषे प्राणार्थनाशौ दिवि भूतले च ॥६९७॥

टीका—जिस तिथि को शान्ति साहुति करनी हो तिस में एक मिलावे और जो वार हो सो अङ्क मिलावे ४ का भाग दे शेष रहे तिसका फल, तीन अथवा शून्य बचै तो अग्नि मृत्युलोक में जानिए तिसका फल सुख प्राप्ति और उसमें शान्ति करना भी शुभ है और एक शेष रहे तो स्वर्ग में अग्नि तिसका फल प्राणनाश और दो बचै तो पाताल में तिसका फल धन नाश जानिए ॥ ६९७ ॥

ग्रह के मुख में आहुति का विचार ।

तरणिविज्ञ्शुभास्करचन्द्रमाकुजसुरेज्यविधुन्तुदकेतवः ।
रविभतो दिनभं गणयेत्क्रमात्प्रतिखगं त्रितयं त्रितयं न्यसेत् ॥६९८॥

टीका—सूर्य नक्षत्र से दिवस नक्षत्र तक जितने नक्षत्र हो तिनका इस क्रम से फल जानिए । प्रथम तीन नक्षत्र सूर्य के फल अशुभ, द्वितीय भाग ३ बुध के फल शुभ, तृतीय भाग उन शुक्र के फल शुभ, फिर ३ शनि के फल अशुभ, फिर ३ चन्द्र के फिर ३ भौम के फिर ३ गुरु के तिस पीछे ३ राहु के फिर ३ केतु के इस में शुभ ग्रह के शुभ पाप ग्रह के अशुभ जानिए ॥ ६९८ ॥

गृहप्रवेशका मुहूर्त्त ।

अथ प्रवेशो नवमन्दिरस्य यात्रानिवृत्तावथ भूपतीनाम् ।
सौम्यायने पूर्वदिने विधेयं वास्त्वर्चनं भूतबलिश्च सम्यक् ॥६९९॥

टीका—नवीन गृह के प्रवेश के और राजा के यात्रा निवृत्त होने के बाद दुर्ग में प्रवेश के मुहुर्त्त में उत्तरायण सूर्य हो और प्रवेश के प्रथम दिवस में वास्तुपूजा और भूतबलि करके प्रवेश योग्य है ॥ ६९९ ॥

चित्रानुराधामृगपौष्णपुष्यस्वातीश्रविष्ठाश्रवणं च मूलम् ।
वारेष्वसूर्यक्षितिजेष्वरिक्तातिथौ प्रशस्तो भवनप्रवेशः ॥७००॥

टीका—चित्रा अनुराधा रेवती पुष्य स्वाती धनिष्ठा श्रवण मूल ये नक्षत्र और रवि भौम ये वार तथा रिक्ता तिथि को त्याग के गृह प्रवेश कीजिए ॥ ७०० ॥

कलशचक्र ।

प्रवेशः कलशेऽर्कर्क्षात्पञ्चनागाष्टषट् क्रमात् ।
अशुभं च शुभं ज्ञेयमशुभं च शुभं तथा ॥७०१॥

टीका—सूर्य नक्षत्र से दिवस नक्षत्र तक जो नक्षत्र हो उस में प्रथम ५ नक्षत्र अशुभ और आठ नक्षत्र शुभ, आगे ८ नक्षत्र अशुभ और शेष शुभ ऐसे कलशचक्र में जानिए ॥ ७०१ ॥

वामार्क का लक्षण ।

रन्ध्रात्पुत्राद्धनादायात् पञ्चस्वर्के स्थिते क्रमात् ।
पूर्वाशादिमुखं गेहं विशेद्वामो भवेदतः ॥७०२॥

टीका—घर में प्रवेश करने के समय सूर्य वामार्क हो तिसको जानने का क्रम प्रवेश लग्नों में अष्टम स्थान में पञ्चम स्थानी सूर्य हो और घर का द्वार पूर्व तथा दक्षिण की ओर को हो तिसका स्थान ८ या ५ से पञ्चम स्थान पर्यन्त और घर का मुख पश्चिम को हो २ स्थान से पञ्चम स्थान पर्यन्त ३ अथवा गृहों का मुख उत्तर को हो तो सूर्य ११ स्थान से ५ स्थानों तक आवे तो प्रवेश में वामार्क होते हैं ॥७०२॥

शुभाशुभ ग्रह और लग्न ।

त्रिकोणकेन्द्रगैः शुभैस्त्रिषष्ठलाभसंस्थितैः ।
असद्ग्रहैः स्थिरोदये गृहं विशेद्बले विधौ ॥७०३॥

टीका—त्रिकोण और केन्द्रस्थान में शुभग्रह हो ऐसी स्थिर लग्न देख के और तीसरे छठे तथा लाभ स्थान में पापग्रह हो तो बली चन्द्रमा में गृहप्रवेश करना शुभ जानिए ॥ ७०३ ॥

त्रिषडायगतैः पापैरष्टान्त्येतरगैः शुभैः ।
चन्द्रे लग्नेऽरिरंध्रान्त्यवर्जिते स्याच्छुभं गृहम् ॥ ७०४ ॥

टीका—३ । ६ । ११ स्थान में पापग्रह शुभ और ६।८।१२ स्थान में वा इतर स्थान में शुभग्रह हों तो शुभ जानिये परन्तु चन्द्रमा लग्न तथा षष्ठ द्वादश अष्टम स्थान में न हों ॥ ७०४ ॥

अशुभ योगों के फल ।

धनकेन्द्रत्रिकोणस्थः क्षीणचन्द्रो न शोभनः ।
शत्रोर्नवांशगः खेटः स्वास्तसंस्थोऽपि नो शुभः ॥७०५॥

टीका—लग्न विषे २।१।४।७।१०।५।६। स्थानों में क्षीणचन्द्र स्थित हो तो अशुभ है और स्वराशिका शत्रु नवांशक में हो तो भी अशुभ क्षीण चन्द्र कृष्ण पक्ष की पञ्चमी से होता है ॥ ७०५ ॥

आयुष्य-प्रमाण ।

लग्ने जीवः सुखे शुक्रो बुधः कर्मण्यरौ रविः ।
रविजः सहजे नूनं शतायुः स्यात्तदा गृहम् ॥ ७०६ ॥

टीका—लग्न में बृहस्पति ४ शुक्र ४ बुध १० सूर्य ३ शनि ऐसे लग्न में गृहारम्भ करने से उस गृहको १०० वर्ष की आयु निश्चय कर जानना ॥ ७०६ ॥

दूसरा प्रकार ।

भृगुर्लग्ने बुधो व्योम्नि लाभेऽर्कः केन्द्रगो गुरुः ।
यस्यारम्भश्च तस्यायुर्वत्सराणां शतद्वयम् ॥ ७०७ ॥

टीका—शुक्र और बुध १० दशमस्थानी ११ रवि और १।४।७ १० गुरु ऐसे लग्न में गृहारम्भ करावे तो २०० वर्ष की आयु कहिये ॥ ७०७ ॥

अन्यच्च ।

जीवो बुधो भृगुर्व्योम्नि लाभगौ भानुभूमिजौ ।
प्रारम्भे यस्य तस्यायुः समाशीतिः सह श्रिया ॥ ७०८ ॥

टीका-गुरु बुध शुक्र ये १० स्थानी ११ रवि भौम हो तो लक्ष्मी गृह की युत ८० वर्ष की आयु जानना ॥

स्वोच्चवर्तिनि भृगौ विलग्नगे देवमन्त्रिणि रसातलेऽथ वा ।
स्वोच्चगे रविसुतेऽथवाऽऽयगे स्यात्स्थितिश्च सुचिरं सह श्रिया॥७०९॥

टीका-लग्न में उच्च शुक्र होके बैठा हो गुरु ४ हो उच्च वा स्वक्षेत्र शनि हो के ११ स्थानी हो तो लक्ष्मी युक्त चिरकाल घर की आयु कहना ॥७०९॥

स्वर्क्षगे हिमगौ लाभे सुरेज्ये केन्द्रसंस्थित ।

धनधान्यसुतारोग्ययुक्तं धाम चिरं भवेत् ॥ ७१० ॥

टीका—कर्क चन्द्रका ११ स्थान में और गुरु केन्द्र में १।४।७।१०। हो तो वह गृह धनयुक्त और सुत आरोग्य सहित चिरकाल रहै ॥ ७१० ॥

दूसरे मत से पृथ्वी शोधने का प्रकार ।

कुण्डार्थपृथ्वीपरिशोधहेतवे प्रष्टुर्मुखाद्यः प्रथमं स्फुटी भवेत् ।
वर्गादिवर्णःकिल ताद्दिशि स्मृतं शल्यं मुनीन्द्रैर्हपयास्तु मध्यमाः ७११

स्मृत्वेष्टदेवतां प्रष्टुर्वचनस्याद्यमक्षरम् ।
गृहीत्वा तु ततः शल्याशल्यं सम्यग्विचारयेत् ॥ ७१२ ॥

टीका-कुण्ड के निमित्त अर्थात् नूनन गृह के बनने को प्रथम भूमि शोधने का प्रकार-पृच्छक इष्ट देवता को स्मरण करके ब्राह्मण से प्रश्न करे । उसके मुख से आदि अक्षर जिस वर्ग का निकले उसके उत्तर अ क च ट त प यह वर्ग पूर्वादि अष्टदिशाओं में मध्य भागी ह प य वर्गों के अक्षर जहाँ हों इस स्थान में अमुक शल्य है तिसका प्रकार नीचे लिखा है तिससे उन २ स्थानों का फल जानिये ॥ ७११—७१२ ॥

## प्रश्नोत्तर-फल ।

पूर्व ।

पृच्छायां यदि अः प्राच्यां नरशल्यं तदा भवेत् ।
सार्धहस्तप्रमाणेन तच्च मानुषमृत्युकृत् ॥ ७१३ ॥

आग्नेय ।

आग्नेय्यां दिशि कः प्रश्ने खरशल्यं करद्वये ।
राजदण्डो भवेत्तत्र भयं नैव निवर्त्तते ॥ ७१४ ॥

दक्षिण ।

याम्यायां दिशि चः प्रश्ने तदा स्यात्कटिसंस्थितम् ।
नरशल्यं गृहे तस्य मरणं चिररोगतः ॥ ७१५ ॥

नै० ।

नैर्ऋत्यां दिशि टः प्रश्ने सार्धहस्तादधः स्थले ।
शुनोऽस्थि जायते तत्र बालानां जायते मृतिः ॥ ७१६ ॥

प० ।

तः प्रश्ने पश्चिमायां तु शिशोः शल्यं प्रजायते ।
सार्द्धहस्ते गृहस्वामी न तिष्ठति सदा गृहे ॥ ७१७ ॥

वाय० ।

वायव्यां दिशि पः प्रश्ने तुषाङ्गाराश्चतुष्करः ।
कुर्वन्ति मित्रनाशं च दुःस्वप्नदर्शनं सदा ॥ ७१८ ॥

उत्तर ।

उदीच्यां दिशि यः प्रश्ने विप्रशल्यं करादधः ।
तच्छीघ्रं निर्धनत्वाय कुबेरसदृशस्य च ॥ ७१९ ॥

ई० ।

ईशान्यां यदि शः प्रश्ने गोशल्यं सार्द्धहस्ततः ।
तद्गोधनस्य नाशाय जायते गृहमेधिनः ॥ ७२० ॥

मध्यभाग ।

हपया मध्यकोष्टे च वक्षोमात्रे भवेदधः ।
नृकपालमथो भस्म लोहं तत्कुलनाशकृत् ॥ ७२१ ॥

टीका—पृच्छक के मुख से आदि अक्षर (अ) पवर्ग का निकले तो पूर्वका डेढ़ हाथ गहरा खोदै तो मनुष्य की हड्डी निकले वह मृत्युकारक जानिए १। [क] निकले तो २ हाथ के गहराव में गदहे की अस्थी निकले उससे राजदण्ड का भय कभी निवृत्त न हो २। [च] अक्षर का उच्चारण हो तो दक्षिण की ओर कटि बराबर खोदने से नर की अस्थि निकले तिसका फल चिरकालके रोगसे मरण ३। [ट] का उच्चारण हो तो नैर्ऋत्य दिशा में डेढ़ हाथ गहरा खोदने से कुत्ते की अस्थि निकले इसका फल बालक न जीवे ४। [त] का उच्चारण करे तो पश्चिम दिशामें डेढ़ हाथ गहरावमें बालककी अस्थि निलके तिसका फल गृहका स्वामी सदा घर में न रहे ५। [प] हो तो वायव्य दिशा में

४ हाथ पर जली हुई धातु की भूसी व कोयले निकले तिसका फल मित्रनाश दुःस्वप्न दर्शन ६। [य] वर्ग होतो एक हाथ उत्तर कोण में ब्राह्मणके हाड निकलें तिसका फल कुबेर समान भी धनाढ्य दरिद्री हो ७। [श] हो तो ईशान दिशामें डेढ़ हाथ पर गौ की अस्थि निकले तिसका फल गा धनका नाश हो ८।[ह प य] हो तो मध्य भागमें छाती बराबर गहरावमें मनुष्यका कपाल वा भस्म वा लोहा निकले तिसका फल कुलनाश ६। जिस वर्गका नाश प्रश्नकर्त्ताके मुख से उच्चारण हो उसी दिशा को देखे ॥७१६-७२१॥

## यात्रा-प्रकरण ।

### शुक्रसंमुख ।

एकग्रामे पुरे वापि दुर्भिक्षे राष्ट्रविप्लवे ।
विवाहे तीर्थयात्रायां प्रतिशुक्रो न विद्यते ॥ ७२२ ॥

टीका—गांव से गांव अथवा शहरसे शहर जानेमें दुर्भिक्ष काल में तथा देशोपद्रव में विवाह समय में तीर्थयात्रा में सन्मुख शुक्र हो तो दोष नहीं है ॥ ७२२ ॥

पौष्णदास्राग्निपादान्तं यावत्तिष्ठति चन्द्रमाः ।
तावच्छुक्रो भवेदन्धः सन्मुखे गमनं शुभम् ॥ ७२३ ॥

टीका-रेवती, अश्विनी, भरणी, और कृत्तिका के प्रथम चरण का चन्द्रमा होने से शुक्र अंध होता है उसके सन्मुख गमन में दोष नहीं है ॥ ७२३ ॥

### शुभाशुभ फल ।

दक्षिणे दुःखदः शुक्रः संमुखे हन्ति मङ्गलम् ।
वामे पृष्ठे शुभो नित्यं रोधयेदस्तगः शुभम् ॥ ७२४ ॥

टीका-गमन अर्थात् यात्रा में दाहिना शुक्र हो तो दुःखदायक, संमुख कार्यनाशक और वाम भाग या पीछे का शुक्र मङ्गलदायक और पूर्व में अस्त हो तो पश्चिम को गमन शुभ और पश्चिम में अस्त हो तो पूर्व गमन शुभ जानिये ॥ ७२४ ॥

### कोण में शुक्र का विचार ।

पूर्वस्थिते भृगौ जायान्नवोढा राक्षसेऽनले ।
पश्चिमस्थे भृगौ यायात्तद्वदीशानवातयोः ॥ ७२५ ॥

टीका-पूर्व में शुक्र हो तो नवोढ़ा अग्नि. और नैर्ऋत्य कोण में जाय ॥ पश्चिम में शुक्र हो तो उसी प्रकार वायव्य और ईशान कोणमें यात्रा करे ॥ ७२५ ॥

घात—चन्द्रनिर्णय ।

प्रयाणकाले युद्धे च कृषौ वाणिज्यसंग्रहे ।
वादे चैव गृहारम्भे वर्जितो घातचन्द्रमाः ॥ ७२६ ॥

टीका-यात्रा युद्ध खेती कर्म व्यापार अन्न आदि भरने में विवाद में गृह के आरम्भ में घातचन्द्रमा. वर्जित है ॥ ७२६ ॥

घातप्रकरण ।

घातं तिथिं घातवारं घातनक्षत्रमेव च ।
यात्रायां वर्जयेत्प्राज्ञो ह्यन्यकर्मसु शोभनम् ॥ ७२७ ॥

टीका—घाततिथि घातवार घातनक्षत्र यात्रा में वर्जित हैं और अन्य कार्यों में शुभ जानिए ॥ ७२७ ॥

मेषे रविर्मघा प्रोक्ता षष्ठी प्रथमचन्द्रमाः ।
वृषभे पञ्चमी हस्तश्चतुर्थी शनिरेव च ॥ ७२८ ॥
मिथुने नवमः स्वाती अष्टमी चन्द्रवासरः ।
कर्के द्विरनुधारा च बुधः षष्ठी प्रकीर्तिता ॥ ७२९ ॥
सिंहे षष्ठश्चन्द्रमाश्च दशमी शनिमूलके ।
कन्यायां दशमश्चन्द्रः श्रवणः शनिरष्टमी ॥ ७३० ॥
तुले गुरुर्द्वादशी स्यान्मन्दमग्नौ च चन्द्रमाः ।
वृश्चिके रेवती सप्त दशमी भार्गवस्तथा ॥ ७३१ ॥
धने चतुर्थी भरणी द्वितीया भार्गवस्तथा ।
मकरे चाष्टमी ब्राह्मं द्वादशी भौमवासरः ॥ ७३२ ॥
कुम्भे एकादशश्चार्द्रा चतुर्थी गुरुवासरः ।
मीने च द्वादशः सार्पं द्वितीया भार्गवस्तथा ॥ ७३३ ॥

मेषादि १२ राशि से घातचन्द्रादि चतुष्टय बचा कर यात्रा में शुभ नक्षत्र आदि देखना ॥ ७२८—७३३ ॥

| राशि | मेष | वृष | मिथु. | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृ. | धन | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चंद्र | १ | ५ | ६ | २ | ६ | १० | ३ | ७ | ४ | ८ | ११ | १२ |
| वार | रवि | शनि | चन्द्र | बु. | श. | श. | गु. | शु. | शु. | मं. | गु. | शु. |
| नक्षत्र | मघा | हस्त | स्वा. | अनु. | मू. | श्र. | श. | रे. | भ. | रो. | आ | आश्ले |
| तिथि | ६ | ४ | ८ | ६ | १० | ८ | १२ | १० | २ | १२ | ४ | २ |

कालचन्द्र ।

मेषे वेदा वृषेऽष्टौ च मिथुने च तृतीयकः ।
दश कर्के रविः सिंहे कन्यायामङ्कसम्मिताः ॥७३४॥
षट् तुले वृश्चिके खेन्दुर्धने रुद्राः प्रकीर्तिताः ।
मकरे ऋषयः प्रोक्ताः कुम्भे बाणा उदाहृताः ॥७३५॥
मीने त्वब्धिः कालचन्द्रः शौनकश्चेदमब्रवीत् ।

टीका—मेषराशि को ४ वृष को ८ मिथुन को ३ कर्क को १० सिंह को १२ कन्या को ६ तुला को ६ वृश्चिक को १० धन को ११ मकर को ७ कुम्भ को ५ मीन को ४ चौथा चन्द्रमा काल चन्द्र जानिए। ये कालचन्द्र शौनक ऋषि प्रोक्त सर्व कर्मों में वर्जित है ॥ ७३०—७३५½ ॥

तिथिपरत्व से वर्जित लग्न ।

नन्दायामलिहर्योस्तु तुलामकरयोस्तथा ।
भद्रायां मीनधनुषोः कालास्तिष्ठति सर्वदा ॥७३६॥
जयायां स्त्रीमिथुनयोः रिक्तायां मेषकर्कयोः ।
पूर्णायां कुम्भवृषयोर्मनुष्यमरणं ध्रुवम् ॥ ७३७ ॥

टीका—नन्दा तिथि को वृश्चिक सिंह तुला मकर और भद्रा तिथि को मीन धन और जया तिथि को कन्या मिथुन और रिक्ता तिथि को मेष कर्क और पूर्णा तिथिको कुम्भ वृष इन तिथियों में लग्न वर्जित है ॥ ७३६—७३७ ॥

यात्रा के नक्षत्र ।

हस्तेन्दुमैत्रश्रवणाश्विवतिष्यपौष्णश्रविष्ठाश्च पुनर्वसुश्च । प्रोक्तानि धिष्ण्यानि नव प्रयाणे त्यक्त्वा त्रिपञ्चाऽऽदिमसप्तताराः ॥७३८॥

टीका—हस्त मृगशीर्ष अनुराधा श्रवण अश्विनी पुष्य रेवती धनिष्ठा पुनर्वसु इन नक्षत्रों में यात्रा युक्त है । परन्तु ३ । ५ । १ । ७ ये तारायें गमन में वर्जित हैं ॥ ७३८ ॥

मध्य नक्षत्र।

उत्तरा रोहिणी चित्रा मूलमार्द्रा तथैव च ।
षाढोत्तरा भाद्रविश्वे प्रयाणे मध्यमाः स्मृताः ॥ ७३९ ॥

टीका—रोहिणी उत्तरा ३ चित्रा मूल पूर्वाषाढ़ा उत्तराभाद्रपदा उत्तराषाढा ये यात्रा में मध्यम हैं ॥ ७३९ ॥

तिस्रः पूर्वा मघा ज्येष्ठा भरणी रौद्रकृत्तिके ।
सार्पं स्वाती विशाखा च नित्यं गमनवर्जिताः ॥ ७४० ॥
कृत्तिका एकविंशत्या भरण्याः सप्त नाडिका ।
एकादश मघायाश्च त्रिपूर्वाणां च षोडश ॥ ७४१ ॥
विशाखासार्पचित्रासु स्वाती रौद्रचतुर्दश ।
आद्यास्तु घटिकास्त्याज्याः शेषांशे गमनं शुभम् ॥ ७४२ ॥

टीका—तीनों पूर्वा, मघा, ज्येष्ठा, भरणी, आर्द्रा, कृत्तिका, श्लेषा, स्वाती, विशाखा इन नक्षत्रों को प्रयाण काल में वर्जित करे, परन्तु जो कुछ आवश्यक काम व सङ्कट आ पड़े तो तीनों पूर्वा की १६ घटिका मघा की ११ ज्येष्ठा सम्पूर्ण भरणी की ७ घटिका कृत्तिका की २१ जन्मनक्षत्र सम्पूर्ण आश्लेषा विशाखा चित्रा स्वाती आर्द्रा इन नक्षत्रों की आद्य १४ घटिका को छोड़ कर यात्रा करे ॥ ७४०–७४२ ॥

यात्रा में वारों का विचार ।

अर्के क्लेशमनर्थकं च गमने सोमे च बन्धुप्रियं
चाङ्गारेऽनलतस्करज्वरभयं प्राप्नोति चार्थं बुधे ।
क्षेमारोग्यसुखं करोति च गुरौ लाभश्च शुक्रे शुभो
मन्दे बन्धनहानिरोगमरणान्युक्तानि गर्गादिभिः ॥७४३॥

टीका—रविवार को गमन करे तो मार्ग में क्लेश और कार्य की हानि हो, सोमवार को गमन करे तो बन्धु और प्रियदर्शन, मङ्गलमें अग्नि-चोर-भय और ज्वर-प्राप्ति बुधवार में द्रव्य और सुख-प्राप्ति गुरुवार में आरोग्य और सुख, शुक्रवार में लाभ और शुभ फलप्राप्ति शनिवार में गमन करे तो बन्धन रोग और मरण होय ॥ ७४३ ॥

होरा-कथन ।

वारात्षष्ठस्य षष्ठस्य होरा सार्द्धद्विनाडिका ।
अर्कशुक्रौ बुधश्चन्द्रो मन्दो जीवो धरासुतः ॥७४४॥
गुरुर्विवाहे गमने च शुक्रो बोधे च सौम्यः सकलेषु चन्द्रः ।
कुजे च युद्धं रविराजसेवा मन्दे च वित्तं त्विति होरयोगः॥७४५॥
यस्य ग्रहस्य वारेऽपि कर्म किञ्चित्प्रकीर्तितम् ।
तस्य ग्रहस्य होरायां सर्वकर्म विधीयते ॥ ७४६ ॥

टीका-जिस वारका होरा जानना हो उसमें प्रथम २॥घटिका उसीका होरा तिसके छठे वार का दूसरा होरा इस क्रम से सर्वदिवस के कालहोरा जानिये। प्रत्येक का प्रणाम २॥ घटी प्रथम २ रविवार का होरा राजसेवा को शुभ है, द्वितीय शुक्रका गमनको, तृतीय बुधका ज्ञान-प्राप्ति को, चतुर्थ चन्द्रका सर्व कार्य को, पञ्चम शनि का द्रव्य के संग्रह को, छठा गुरु का विवाह को सातवां मङ्गल का युद्ध को जानिये। इस प्रमाण से होराका क्रम जानिये और जिस २ ग्रहका जो वार तिसमें जो २ कथित कृत्य है सो २ उसके होरा में करे ॥ ७४४-७४६ ॥

सूर्य का होरा में शकुन ।

सूर्यस्य होरे रजकी सुवस्त्रं कुमारिका विप्रचतुष्टयं च ।
काकत्रयं द्वौ नकुलौ तथैव चाषस्तथैको बृषभश्च गौश्च॥७४७॥

टीका-रविके होरामें गमन करै तो आगे जो शकुन हों तिनको कहते हैं-रजकी,सुवस्त्र कुमारी, ४ ब्राह्मण, ३ काक, २ न्योला, दो चाष, ( नीलकण्ठ ) एक बैल और गाय ये शकुन मिले ॥७४७॥

चन्द्र का होरा ।

चन्द्रस्य होरे द्विजयुग्मकाकभेरीमृदङ्गा नकुलाः खरोष्ट्रौ ।
हयश्च गोमेषशुनस्तथैव पुष्पाणि नारीद्वयमेव मार्गे ॥७४८॥

टीका—चन्द्रमाके होरा में गमन करै तो मार्गमें दो ब्राह्मण और काक नगारे मृदङ्ग और न्योला गर्दभ ऊँट घोडा गाय मेढा कुत्ता और पुष्प दो स्त्रियां ये शकुन मिले॥७४८॥

मङ्गल का होरा।

मार्जारयुद्धं कलहः कुटुम्बे रजस्वला स्त्री भवनस्य दाहः।
नपुंसकः श्वत्रितयं द्विजश्च नग्नो विमुक्तो धरणीसुतस्य ॥७४९॥

टीका-मङ्गल के होरा में गमन करे तो मार्जारयुद्ध अथवा स्त्री-पुरुष का कलह अथवा रजस्वला स्त्री अथवा जलता हुआ घर किंवा नपुंसक तीन कुत्ता किंवा नग्न ब्राह्मण भेटे ॥ ७४९ ॥

बुध का होरा।

बुधस्य होरे शकुनास्तु सर्वे स्त्री पुत्रयुक्ता कलशस्तु पूर्णः।
सुचातकश्चाषगजौ कुमारः पुष्पाणि नारी खलु दर्पणश्च ॥७५०॥

टीका-बुध के होरा में सर्वशकुन स्त्री पुत्रयुत, पानी से भरा हुआ कलश, चातक पक्षी, चाष(नीलकण्ठ)पक्षी, गज, और बालक, पुष्प, स्त्री, दर्पण ये मार्ग में मिलें ॥७५०॥

गुरु का होरा।

गुरोर्द्विजातिर्गणिका च धेनुः स्त्री बालयुक्ता सजलो घटश्च।
उर्णा च काको नकुलो बकश्च हंसश्च राजा बहवस्तु वैश्याः॥७५१॥

टीका—गुरु के होरा में ब्राह्मण गणिका और गौ पुत्र-सहित स्त्री जलपूर्ण घट ऊन वस्त्र अर्थात् दुशाला काक न्यौला बगुला हंस, राजा एवं बहुत वैश्य मिलें॥७५१॥

शुक्र का होरा।

शुक्रस्य होरे गणको द्विजेन्द्रः काकास्त्रिपञ्चाऽथ नपुंसको वा।
मद्यं हि मांसं गणिका च धेनुर्धान्यं च शूद्रत्रितयं च वैश्यः॥७५२॥

टीका—शुक्र के होरा में ज्योतिषी ब्राह्मण गणिका ३ अथवा ५ काक नपुंसक मद्य मांस वेश्या धान्य तीन शूद्र वैश्य ये मिलें ॥ ७५२ ॥

शनि का होरा।

पतङ्गसूनोर्यवनश्च नग्नो रजस्वला स्त्री मृतकस्तथैव।
पिशाचगृध्रौ विधवा च वह्निर्नपुंसकश्चाथ युवा प्रचण्डः॥७५३॥

टीका—शनि के होरा में नग्न मुसलमान, रजस्वला स्त्री, प्रेत, पिशाच, गृध्र पक्षी विधवा स्त्री, अग्नि, नपुंसक, तथा प्रचण्ड तरुण पुरुष, ये शकुन मिलें ॥ ७५३ ॥

## उत्तम प्रश्न न होतो—

[ मनु का वाक्य ]

गमनं प्रतिराजंस्तु सम्मुखादर्शनेन च ।
प्रशस्तांश्चैव संभाषेत्सर्वानेतांश्च कीर्त्तयेत् ॥ ७५४ ॥

टीका—राजा के प्रति कहते हैं—गमन काल में पूर्वोक्त शकुनों का कीर्तन किंवा इनका श्रवण दर्शन न हो अथवा मनमें स्मरण करिके गमन करै सो भी शुभ हो॥७५४॥

वारानुसार वस्त्र—धारण ।

रवौ नीलं बुधे पीतं कृष्णवर्णं शनैश्चरे ।
श्वेतं गुरौ भृगौ भौमे रक्तं सोमे तु चित्रकम् ॥७५५॥

टीका—रविवार को नीला वस्त्र धारण करै, बुधावर को पीत शनिवार को काला गुरु. व. शुक्र. को श्वेत. मङ्गल को रक्त. सोमवार में चित्र इस प्रकार वस्त्र धारण करके गमन करे ॥ ७५५ ॥

नक्षत्र तिथिवार—अनुसार दिक्शूल वर्ज्य ।

### पूर्वदिशा ।

मूलश्रवणशाक्रेषु प्रतिपन्नवमीषु च ।
शनौ सोमे बुधे चैव पूर्वस्यां गमनं त्यजेत् ॥ ७५६ ॥

टीका—मूल श्रवण ज्येष्ठा ये नक्षत्र प्रतिपदा नवमी ये दो तिथि और शनि सोम बुधवार इनमें पूर्व दिशा को न जावे ॥ ७५६ ॥

### दक्षिण दिशा ।

पूर्वाभाद्रपदाश्विन्यौ पञ्चमीं च त्रयोदशीम् ।
गुरुं धनिष्ठामार्द्रां च याम्ये सप्त विवर्जयेत् ॥ ७५७ ॥

टीका—पूर्वाभाद्रपदा अश्विनी नक्षत्र और पञ्चमी त्रयोदशी तिथि गुरुवार धनिष्ठा आर्द्रा इनमें दक्षिण दिशा को गमन न करे ॥ ७५७॥

पश्चिम ।

रोहिण्यां च तथा पुष्ये षष्ठी चैव चतुर्दशी ।
भौमार्कगुरुवारेषु न गच्छेत्पश्चिमां दिशम् ॥७५६ ॥

टीका-रोहिणी पुष्य नक्षत्र षष्ठी चतुर्दशी तिथि और मङ्गल रवि गुरुवार इनमें पश्चिम गमन न करे ॥ ७५६ ॥

उत्तर ।

करे चोत्तरफल्गुन्यां द्वितीयां दशमीं तथा ।
बुधे रवौ भौमवारे न गच्छेदुत्तरां दिशम् ॥ ७५७ ॥

टीका—हस्त उत्तराफल्गुनी नक्षत्र २।१० तिथि बुध रवि भौम इनमें उत्तर दिशा को गमन न करे ॥ ७५७ ॥

विदिक्शूल ।

ऐशान्यां ज्ञ शनौ शूले आग्नेय्यां गुरुसोमयोः ।
वायव्यां भूमिपुत्रे तु नैर्ऋत्यां शुक्रसूर्ययोः ॥७५८ ॥

टीका--वारानुसार विदिशाओं का शूल होता है। तिसमें गमन न करे बुध और शनिवार में ईशान्य दिशा को वर्जित है गुरु और सोमवार में आग्नेय को और मंगल में वायव्य को शुक्र और रविवार में नैर्ऋत्य को वर्जित है ॥ ७५८ ॥

शूल दोष निवारणार्थ भक्षण ।

सूर्यवारे घृतं पीत्वा गच्छेत्सोमे पयस्तथा ।
गुडमङ्गलवारे तु बुधवारे तिलानपि ॥ ७५९ ॥
गुरुवारे दधि ज्ञेयं शुक्रवारे यवानपि ।
माषान्भुक्त्वा शनेर्वारे शूलदोषोपशान्तये ॥ ७६० ॥

टीका—रविवार को घी और सोमवार को दूध पीवे मंगल को गुड़ बुध को तिल गुरुवार को दधि शुक्र को यव शनिवार को उरद की वस्तु खाय ऐसे भक्षण करिके गमन करै तो शूल दोष निवारण हो ॥ ७५९—७६० ॥

कुम्भ और मीन के चन्द्रमा में वर्जित कर्म ।

शय्यावितानप्रेताग्निक्रियाकाष्ठतृणार्जनम् ।
याम्यदिग्गमनं कुर्यान्न चन्द्रे कुम्भमीनगे ॥ ७६१ ॥

टीका—पलंग बनवाना और प्रेताग्निक्रिया और तृण काष्ठादि संग्रह और दक्षिण को गमन ये सकल कर्म कुम्भ और मीन के चन्द्रमा में वर्जित है ॥ ७६१ ॥

संमुखचन्द्र विचारः

करणभगणदोषं वारसंक्रान्तिदोषं
कुतिथिकुलिकदोषं वामयामार्द्धदोषम् ।
कुजशनिरविदोषं राहुकेत्वादिदोषं
हरति सकलदोषं चन्द्रमाः सन्मुखस्थः ॥ ७६२ ॥

टीका—करण नक्षत्र वार संक्रान्ति कुतिथि कुलिक यामार्द्ध मङ्गल शनि रवि राहु केतु इत्यादि के दोषों को सन्मुखस्थ चन्द्रमा गमन करने से दूर करता है ॥७६२ ॥

दिनानुसार सन्मुख चन्द्रमा विचारः ।

मेषे च सिंहे धनपूर्वभागे वृषे च कन्या मकरे च याम्ये ।
तुलासुकुम्भे मिथुने प्रतीच्यां कर्कालिमीने दिशि चोत्तरस्याम्॥७६३॥

टीका—मेष सिंह धन इन राशियों का चन्द्रमा पूर्व में, वृष कन्या मकर का दक्षिण में,तुला कुम्भ मिथुन का पश्चिम मेंकर्क वृश्चिक मीन का उत्तर में वास करता है॥७६३॥

फल ।

संमुखश्चार्थलाभाय दाक्षिणः सुखसम्पदः ।
पृष्ठे प्राणनाशाय वामे चन्द्रे धनक्षयः ॥७६४॥

टीका—दिशानुसार सन्मुख चन्द्रमा होते गमन करै तो अर्थ लाभ हो और दाहिने हो तो धन सम्पत्तिकी प्राप्ति हो और पृष्ठ भाग में चन्द्रमा हो तो प्राणनाश और वाम भाग हो तो धनक्षय जानिये ॥ ७६४ ॥

काल बेला विचार ।

पूर्वाह्णे चोत्तरां गच्छेत्प्राच्यां मध्याह्नके तथा ।
दक्षिणे अपराह्णे तु पश्चिमे अर्धरात्रके ॥ ७६५ ॥

टीका-दिवस के प्रथम प्रहर में उत्तर को दूसरे प्रहर में तथा मध्याह्न में पूर्व को और तृतीय प्रहर में दक्षिण को और अर्द्धरात्रि में पश्चिम को गमन करे ॥७६५॥

योगिनीवास ।

प्रतिपन्नवमी पूर्वे द्वितीया दिशि चोत्तरे ।
तृतीयैकादशी वह्नौ चतुर्द्वादशि नैर्ऋते ॥ ७६६ ॥
पञ्च त्रयोदशी याम्ये षष्ठभूतं च पश्चिमे ।
सप्तमी पूर्व वायव्ये अमावास्याष्टमी शिवे ॥ ७६७ ॥

फल ।

पृष्ठे च शिवदा प्रोक्ता वामे चैव विशेषतः ।
योगिनी सा भवेन्नित्यं प्रयाणे शुभदा नृणाम् ॥७६८॥

टीका—प्रतिपदा और नवमी को पूर्वमें द्वितीया और दशमी को उत्तरमें तीज और एकादशी को आग्नेय में और द्वादशी को नैर्ऋत्य में पञ्चमी और त्रयोदशी को दक्षिण में षष्ठी और चतुर्दशी को पश्चिम में सप्तमी और पूर्णिमा को वायव्य में अमावस्या और अष्टमी को ईशान में इस प्रकारसे योगिनी का वास जानिये । जिसका फल पृष्ठभाग अथवा वामभागो हो तो शुभ जानिये अन्यथा अशुभ है ॥७६६-७६८ ॥

वारानुसार काल राहु का वास ।

अर्कोत्तरे वायुदिशा च सोमे भौमे प्रतीच्यां बुधनैर्ऋते च ।
याम्ये गुरौ वह्निदिशां च शुक्रे मन्दे च पूर्वे प्रवदन्ति कालम्॥७६९॥

टीका—रविवार को उत्तर में सोमवार को वायव्यमें मङ्गल को पश्चिममें बुधवार को नैर्ऋत्यमें गुरुवार को दक्षिण में शुक्रवार को आग्नेय में शनिवार को पूर्व में इस प्रकार से काल राहु वार अनुसार जानिये ॥ ७६९ ॥

फल का श्लोक ।

रविदिनगुरुपूर्वे सोमशुक्रे च याम्ये
वरुणदिशि तु भौमे चोत्तरे सौरिसंस्थे ।
प्रतिदिनमिति मत्वा कालराहुर्दिशानां
सकलगमनकार्य वामपृष्ठे च सिद्धिः ॥ ७७० ॥

टीका–रवि अथवा गुरु इन वारोंमें पूर्वको गमन करे तो कालराहु वाम पृष्ठ भागी जानिये तिसमें गमन करे तो सर्व कार्य की सिद्धि हो सोम शुक्रमें दक्षिणको गमन करे भौमवार में पश्चिम को शनिवार में उत्तर को गमन करे तो कार्यसिद्ध हो ॥ ७७० ॥

क्षुधित राहुः ।

इन्द्रे वायौ यमे रुद्रे तोयेऽग्नौ शशिरक्षसोः ।
यामार्द्ध क्षुधितो राहुर्भ्रमत्येव दिगष्टके ॥ ७७१ ॥
न तिथिर्न च नक्षत्रं न योगे न च चन्द्रमाः ।
सिद्ध्यन्ति सर्वकार्याणि यात्रायां दक्षिणे रवौ ॥७७२॥

टीका—प्रथम यामार्द्ध में क्षुभित राहु पूर्व को जानिये द्वितीय में वायव्यको तृतीय में दक्षिण को चतुर्थ में ईशान्य को पञ्चम में पश्चिम को षष्ठ में आग्नेय को सप्तम में उत्तर को अष्टम यामार्द्ध में नैर्ऋत्य को इस प्रकार से अष्टदिशाओं में भ्रमण करता है परन्तु दक्षिण भाग में स्थित रवि विचार के गमन करै तो तिथि नक्षत्रादिक का दोष जाता रहै और समस्त कार्य सिद्ध हो ॥ ७७१—७७२ ॥

काल कहां है तिसका ज्ञान ।

कालः पलं पातकलोहपातवडवानलाः खड्गकवचकान्तिकाः ।
नखाश्चतुर्विंशति षट्तथादिग्रुद्राधृतिर्वेदगुणाः क्रमेण ॥७७३॥
तिथ्यायुतं वै वसुभाजितं च शेषश्च कालो मुनयो वदन्ति ॥

फल ।

कालं च पृष्ठे पलसंमुखेन पातं च लोहं बडवां च पृष्ठे ।
खड्गं च चाग्रे कवचे च वामे कान्तिश्च योज्या दिशि दक्षिणस्याम् ॥ ७७४ ॥

टीका—कालों के नाम । १ काल २ पल ३ पातक ४ लोहपात ५ बड़वानल ६ खड्ग ७ कवच ८ क्रांति ऐसे आठ नाम हैं, तिनके अंक २० । २४ । ६ । १० । ११ । १८ ४ । ३ क्रम से लिखे हैं । उनमें गमन काल की जो तिथि है उनको एक २ अंक में मिलावे आठ का भाग दे शेष जो अङ्क रहै तिस दिशा को काल जानिए, इस प्रकार पूर्वादि आठ दिशा क्रमसे जानिए पृष्ठ भागी काल शुभ सन्मुखका फल शुभ पृष्ठ भाग

में पातक लोह और वड़वानल ये तीनों शुभ अग्रभागमें खड्ग शुभ वाम भागमें कवच शुभ दक्षिण भाग में कांति शुभ ऐसे दिशानुसार शुभ विचार के उस दिशा को युद्ध में किंवा यात्रा में गमन करे तो शुभ हो ॥ ७७३—७७४ ॥

पन्थाराहुचक्र ।

स्युर्धर्मे दस्रपुष्योरगवसुजलपद्वीशमैत्राण्यथार्थे ।
याम्यां जाङ्घ्रीन्द्रकर्णादिति पितृपवनोडून्यथो भानि कामे ॥
वह्न्यर्द्रबुध्न्यचित्रानिर्ऋति विधिभगाऽऽख्यानिमोक्षोऽथरोहि-
ण्यर्यमणाब्जेन्दुविश्वान्तिमभादिनकरर्क्षाणि पन्थादिराहौ ॥ ७७५ ॥

| धर्म | अश्विनी | पुष्य | आश्लेषा | विशाखा | अनुराधा | धनिष्ठा | शततारका |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अर्थ | भरणी | पुनर्वसु | मघा | स्वाती | ज्येष्ठा | श्रवण | पूर्वाभाद्रपदा |
| काम | कृत्तिका | आर्द्रा | पूर्वा | चित्रा | मूल | अभिजित | उत्तराभाद्रपदा |
| मोक्ष | रोहिणी | मृग | उत्तरा | हस्त | पूर्वाषाढा | उत्तराषा | रेवती |

टीका—नक्षत्र २८ तिनके भाग ४ तिनके भाग प्रथम धर्म मार्ग के नक्षत्र ७ द्वितीय अर्थ मार्ग के नक्षत्र ७ तृतीय काममार्ग के नक्षत्र ७ चतुर्थ मोक्षमार्ग के नक्षत्र ७ इस प्रकार चार वर्गों के नक्षत्र जानिए, तिनमें मार्ग के नक्षत्र में सूर्य हो तो चन्द्रमा चार वर्गों के नक्षत्र में फिरता है जिनके फल कहते हैं ॥ ७७५ ॥

धर्ममार्गी के फल ।

धर्ममार्गे गते सूर्ये अर्थांशे चन्द्रमा यदि ।
तदा शत्रुभयं तस्य ज्ञेयं तु विबुधैः शुभम् ॥ ७७६ ॥

टीका—धर्ममार्गी नक्षत्र में सूर्य और अर्थमार्गी नक्षत्र में चन्द्रमा हो तो गमन करने से मार्ग में शत्रुभय होता है ॥ ७७६ ॥

धर्ममार्गे गते सूर्ये चन्द्रे तत्रैव संस्थिते ।
संहारश्च भवेत्तत्र भंगो हानिः प्रजायते ॥ ७७७ ॥

टीका—धर्ममार्गी नक्षत्रों के सूर्य और चन्द्रमा दोनों होंय तो संहार भङ्ग हानि प्राप्ति होती है ॥ ७७७ ॥

धर्ममार्गे गते सूर्ये कामांशे चन्द्रमा यदि ।
विग्रहो दारुणं चैव चौराकुलसमुद्भवम् ॥ ७७८ ॥

टीका—धर्ममार्गी नक्षत्र का सूर्य और काममार्गी नक्षत्रों का चन्द्रमा होतो दारुण विग्रह और चोर भय होता है ॥ ७७८ ॥

धर्ममार्गे गते सूर्ये चन्द्रे मोक्षगते यदि ।
गृहलाभो भवेत्तस्य विज्ञेयो नात्र संशयः ॥ ७७९ ॥

टीका—धर्ममार्गी सूर्य और मोक्षमार्गी चन्द्रमा ऐसे योग का फल गृह लाभ व मार्गसुख होता है ॥ ७७९ ॥

अर्थमार्ग के फल ।

अर्थमार्गे गते सूर्ये चन्द्रे धर्मस्थिते यदि ।
गजलाभो भवेत्तस्य तत्र श्रीः सर्वदा सुखी ॥ ७८० ॥

टीका—अर्थमार्गी सूर्य और धर्ममार्गी चन्द्रमा ऐसे योग का फल लाभ और लक्ष्मी प्राप्ति और सुखी होता है ॥ ७८० ॥

अर्थमार्गे गते सूर्ये चन्द्रे तत्रैव संस्थिते ।
प्रथमं जायते कार्यं तत्र भङ्गो भविष्यति ॥ ७८१ ॥

टीका—अर्थमार्गी सूर्य और चन्द्रमा दोनों हो तो प्रथम कार्य सिद्धि होय और पीछे भङ्ग हो जाता है ॥ ७८१ ॥

अर्थमार्गे गते सूर्ये चन्द्रे कामांशसंस्थिते ।
सर्वसिद्धिर्भवेत्तस्य जानीयान्नात्र संशयः ॥ ७८२ ॥

टीका—अर्थमार्गी सूर्य और काममार्गी-चन्द्रमा हों तो ऐसे योग का फल सर्व कार्य सिद्धि होता है ॥ ७८२ ॥

अर्थमार्गे गते सूर्ये चन्द्रे मोक्षस्थिते यदि ।
भूमिलाभो भवेत्तस्य हर्षयुक्तः सुखी भवेत् ॥७८३॥

टीका—अर्थमार्गी सूर्य और मोक्षमार्गी चद्रमा ऐसे योग का फल भूमिलाभ व हर्षयुक्त सुख पावे ॥ ७८३ ॥

कामम र्गी के फल ।

कामममार्गे गते सूर्ये चन्द्रे धर्मे च संस्थिते ।
गजाश्वाश्च विलभ्यन्ते राजसंमानसंभवात् ॥७८४॥

टीका—काममार्गी सूर्य और धर्ममार्गी चन्द्रमा हो तो हाथी घोड़ा भूमि इनका लाभ और राजसम्मान पावै ॥ ७८५ ॥

काममार्गे गते सूर्ये चन्द्रे चैवार्थसंस्थिते ।
सकलं जायते तस्य विघ्नभङ्गं विनिर्दिशेत् ॥ ७८५ ॥

टीका—काममार्गी सूर्य और अर्थमार्गी चन्द्रमा ऐसा योग हो तो सब विघ्नों का नाश होता है ॥ ७८५ ॥

काममार्गे गते सूर्ये चन्द्रे तत्रैव संस्थिते ।
विग्रहं दारुणं चैव कार्यनाशं विनिर्दिशेत् ॥७८६॥

टीका—काममार्गी सूर्य और चन्द्रमा होतो विग्रह और कार्य नाश होता है ॥७८६॥

काममार्गे गते सूर्ये चन्द्रे मोक्षगतेऽपि वा ।
राज्ञो लाभो भवेत्तस्य स्वर्णलाभं विनिर्दिशेत् ॥ ७८७ ॥

टीका—काममार्गी सूर्य और मोक्षमार्गी चन्द्रमा हो तो राजा से कोई लाभ व सुवर्ण लाभ हो ॥ ७८७ ॥

मोक्षमार्गी के फल ।

मोक्षमार्गे गते सूर्ये चन्द्रे धर्मस्थिते यदि ।
हेमलाभो भवेत्तस्य सर्वकार्यं प्रसिद्धयति ॥ ७८८ ॥

टीका—मोक्षमार्गी सूर्य और धर्ममार्गी चन्द्रमा हो तो हेम-लाभ और सर्व सिद्धि होती है ॥ ७८८ ॥

मोक्षमार्गे गते सूर्ये अर्थांशे चन्द्रमा यदि ।
विफलं तस्य कार्यं च चौरराजारिपोर्भयम् ॥ ७८९ ॥

टीका—मोक्षमार्गी सूर्य और काममार्गी चन्द्रमा हो तो चोर राजा और रिपु से भय हो ॥ ७८९ ॥

मोक्षमार्गे गते सूर्ये चन्द्रे कामस्थिते यदि ।
सर्वसिद्धिमवाप्नोति कार्ये च जयमेव हि ॥७९०॥

टीका—मोक्षमार्गी सूर्य और काममार्गी चन्द्रमा हो तो सर्व कार्यसिद्धि और जयप्राप्ति हो ॥ ७६० ॥

मोक्षमार्गे गते सूर्ये चन्द्रे तत्रैव संस्थिते ।
विग्रहं दारुणं चैव विघ्नस्तस्य भविष्यति ॥७६१॥

टीका—मोक्षमार्गी सूर्य और चन्द्रमा होतो दारुण विग्रह और विघ्न प्राप्ति हो ॥७६१॥

पन्थाराहु व कर्म करने योग्य ।

यात्रा युद्धे विवाहे च प्रवेशे नगरादिषु ।
व्यापारेषु च सर्वेषु पन्था राहुः प्रशस्यते ॥ ७६२ ॥

टीका—यात्रा में और विवाह में और नगरादि प्रवेश में और व्यापार अर्थात् सर्व वस्तु के लेने देने में पन्था राहु का विचार होता है ॥ ७६२ ॥

गर्गादिकों का मुहूर्त ।

उषः प्रशंसते गर्गः शकुनं च बृहस्पतिः ।
अङ्गिरो मन उत्साहं विप्रवाक्यं जनार्दनः ॥ ७६३ ॥

टीका—गर्ग जी के मत से रात्रि की पिछली ५ घटी उषाकाल में गमन शुभ और बृहस्पतिके मत से शुभ शकुन और अंगिरा के मत से मन का उत्साह शुभ और जनार्दन के मत से ब्रह्मवाक्य शुभ जानिये ॥ ७६३ ॥

उषः कालो विना पूर्वं गोधूलिः पश्चिमां विना ।
विनोत्तरां निशीथः सन् याने याम्यां विनाभिजित् ॥ ७६४ ॥

टीका—उषा काल में पूर्व को छोड़ कर बाकी दिशाओं में यात्रा करना । गोधूली में पश्चिम को छोड़कर; अर्द्धरात्रिमें उत्तर को छोड़कर तथा मध्याह्न में दक्षिण को छोड़ कर बाकी दिशाओं में यात्रा करना ॥ ७६४ ॥

शुभाशुभ वाहन ।

आत्मनो जन्मनक्षत्राद्दिननक्षत्रमेव च ।
एकीकृत्य हरेद्भागं नन्दशेषे च वाहनम् ॥ ७६५ ॥

रासभोऽश्वो गजो मेषो जम्बुकः सिंहसंज्ञकः ॥
काकश्चैव मयूरश्च हंस इत्येव वाहनम् ॥ ७९८ ॥

फल ।

रासभे अर्थनाशश्च धनलाभश्च घोटके ।
लक्ष्मीप्राप्तिर्गजाख्ये हि मेषे च मरणं ध्रुवम् ॥ ७९९ ॥
जम्बुके स्वल्पलाभश्च सर्वसिद्धिश्च सिंहके ।
काके च निष्फलं कार्यं मयूरे च सुखावहम् ॥ ८०० ॥
हंसे तु सर्वसिद्धिः स्याद्वाहनानां फलं स्मृतम् ।

टीका—अपने जन्मनक्षत्र दिवस के नक्षत्र तक गिनकर नव का भाग दे, जो शेष बचे सो वाहन जानिये, १ रहे तो गर्दभ हो उसका फल अर्थ नाश, २ बचै तो घोड़ा धनलाभ हो ३ बचै तो हस्ती लक्ष्मी ४ बचै तो मेंढ़ा मरण, ५ बचै तो जंबुक स्वल्पलाभ, ६ बचे तो सिंह सर्वकार्यसिद्धि, ७ बचै तो काक निष्फल, ८ बचै तो मोर सुखप्राप्ति और ९ बचै तो हंस सर्वसिद्धि फल जानिये ॥ ७९८-८०० ॥

अंकमुहूर्त ।

तिथयः पक्षगुणिताः सप्तभिर्भाजिताश्च ताः ।
वाराः स्युर्वह्निगुणिता वसुभिश्चैव भाजिताः ।
चतुर्गुण्यानि भान्यङ्क(९)भाजितानि यथाक्रमम् ॥८०१॥

टीका—जिस तिथि में गमन करना चाहे उसे दो से गुणा करके सात का भाग दे और जो वार हो उसे तीन से गुणा करके आठका भाग दे जो शेष बचे उसका फल आगे कहेंगे ॥ ८०१ ॥

फल ।

पीडा स्यात्प्रथमे शून्ये मध्यशून्ये महद्भयम् ।
अन्तशून्ये तु मरणं त्र्यङ्के च विजयी भवेत् ॥ ८०२ ॥

टीका—प्रथमतिथि के भाग का शून्य बचे तो पीड़ा और वार के भाग में शून्य बचै तो बहुत भय हो और नक्षत्र के भाग में शून्य हो तो मरणय हो तीनों जगह अङ्क बचे तो विजय हो ॥ ८०२ ॥

भ्रमणाडल मुहूर्त ।

सूर्यभाद्गणयेच्चान्द्रं सप्तभिर्भागमाहरेत् ।
त्रिषट्के भ्रमणं चैव द्विःसप्ते महदाडलम् ॥ ८०३ ॥
प्रथमं पञ्च चत्वारि आडलो नास्ति नाश्वतम् ।
आडले ताडनं प्रोक्तं भ्रमणे कार्यनाशनम् ॥ ८०४ ॥

टीका—सूर्य के नक्षत्र से चन्द्रमाके नक्षत्र तक गिनकर सात का भागदे, ३।६ बचै तो भ्रमण और २।७ बचै तो महदाडल योग होता है उसका फल ताड़ना जानिये और १।४।५ बचे तोआडल नहीं होता यह गमन में उक्त है ॥ ८०३-८०४ ॥

हैवर मुहूर्त ।

सूर्यभाद्गणयेच्चान्द्रं पक्षादितिथिवारयुक् ।
नवभिस्तु हरेद्भागं सप्तशेषे तु हैवरम् ॥ ८०५ ॥

टीका—सूर्यके नक्षत्र से चन्द्रमा के नक्षत्र पर्य्यन्त गिन के उसमें परिवा से तिथि की संख्या जो हो वह और वार सबको एक में मिला के नवका भाग देने से ७ शेष बचै तो हैवर योग होता है वह यात्रामें शुभ है ॥ ८०५ ॥

घभाढ़ मुहूर्त ।

सूर्यभाद्गणयेच्चान्द्रं त्रिगुणं तिथिमिश्रितम् ।
नवभिस्तु हरेद्भाग त्रीणि शेषं घभाढकम् ॥ ८०६ ॥

टीका—सूर्य के नक्षत्र से चन्द्रमा के नक्षत्र तक गिन उसे तिगुना कर तिथि मिलाय नव का भाग दे जो तीन बचे तो घभाड़क मुहूर्त जानिये ॥ ८०६ ॥

टेलक मुहूर्त ।

सूर्यभाद्गणयेच्चान्द्रं तिथिवारं च मिश्रितम् ।
सप्ताभिस्तु हरेद्भागं नवशेषे तु टेलकम् ॥ ८०७ ॥

टीका—सूर्य के नक्षत्र से चन्द्रमा के नक्षत्र तक गिन कर उसमें तिथि और वार जोड़ देना जौर ६ का भाग देना ६ शेष बचे तो टेलक मुहूर्त होता है ॥ ८०७ ॥

गौरव मुहूर्त।

सूर्यभाद्गणयेच्चान्द्रं तिथिवारं च मिश्रितम्।
अर्कसंख्यैर्हरेद्भागं नवशेषे तु गौरवम् ॥ ८०८ ॥

टीका—सूर्य नक्षत्र से चन्द्रमा का नक्षत्र गिन कर उसमें तिथि और वार जोड़ देना और १२ का भाग देना जो ९ शेष बचे तो गौरव मुहूर्त होता है ॥ ८०८ ॥

इनका फल।

प्रवेशे गौरवं दद्यान्निर्गमे हैवरं तथा।
तस्करे टेलकं दद्या द्घभाढं सर्वकर्मसु ॥ ८०९ ॥

टीका-प्रवेश में गौरव मुहूर्त, यात्रा में हैवर मुहूर्त, तस्करमें टेलक मुहूर्त, तथा सब कार्यों में घभाड मुहूर्त देना ॥ ८०९ ॥

वार के अनुसार स्वर-शकुन।

गुरौ शनौ रवौ भौमे शुभो वै दक्षिणः स्वरः।
अन्यवारेषु वामस्तु स्वरश्चैव शुभः स्मृतः ॥ ८१० ॥
निर्गमे वामतः श्रेष्ठः प्रवेशे दक्षिणः शुभः।
यः स्वरः स च नासाग्रे योगिनां मतमीदृशम् ॥ ८११ ॥

टीका—गुरु, शनि, रवि और भौम इन चारों वारों में दक्षिणस्वर चले तो प्रवेश करने में शुभ हो और सोम, बुध और शुक्र इन वारों में वामस्वर चले तो गमन में श्रेष्ठ है ऐसा स्वरविचार योगियों के मत से कहा है ॥ ८१०—८११ ॥

वारानुसार छाया-शकुन।

अष्टौ पादा बुधे स्युर्नव धरणिसुते सप्त जीवे पदानि।
ज्ञेयं चैकादशार्के शनिशशिभृगुषु प्रोक्तमर्थं चतुष्कम् ॥
तस्मिन्काले मुहूर्ते सकलगुणयुते कार्यसिद्धिः शुभोक्ता।
नास्मिन् पञ्चाङ्गशुद्धिर्न खलु शशिबलं भाषितं गर्गमुख्यैः॥८१२॥

टीका—आठ पाद अपनी छाया हो तो बुधवार में गमन करै, नवपाद हो तो भौमवार को गमन करै, ७ होतो गुरु को, ११ होतो रविवार को गमन करै, शनि सोमऔर शुक्र में चारपाद हो तो सर्वगणयुक्तसिद्धि मुहूर्त होवे इस में चन्द्रबल, पंचाङ्गशुद्धि आदि न देखे यह गर्ग आदिमुनियों ने कहा है ॥ ८१२ ॥

काकशब्द शकुन ।

काकस्य वचनं श्रुत्वा पादच्छायां तु कारयेत् ।
त्रयोदशयुतां कृत्वा षड्भिर्भागं समाहरेत् ॥ ८१३ ॥

फल ।

लाभः खेदस्तथा सौख्यं भोजनं च तथागमः ।
अशुभं च क्रमेणैव गर्गस्य वचनं यथा ॥ ८१४ ॥

टीका—काक का शब्द सुन के अपने पैरों की छाया नाप के १३ और मिला के ६ का भाग दे जो शेष बचे उसका फल-१ में बचेतो लाभ २ में खेद ३ में सुख, ४ में भोजन, ५ में धनप्राप्ति और पूरा भाग लग जाय तो अशुभ हो यह गर्ग मुनि का वचन है ॥ ८१४ ॥

पिंगल शब्द शकुन ।

उल्लासः किल्किले चैव चिल्पिल्यां भोजनं तथा ।
बन्धनं खिट्टखिट्टौ भूयात्कुशब्दे तु महद्भयम् ॥ ८१५ ॥

टीका—जो कि किल्किल शब्द हो तो उल्लास होता है और चिल्पिल शब्द हो तो भोजनप्राप्ति होती है और खिट खिट शब्द हो तो बन्धन, और कुकुशब्द हो तो महाभय होता है ॥ ८१५ ॥

छिक्कानुसार पादच्छाया-शकुन ।

बुधश्छिक्कास्वरं श्रुत्वा पादच्छायां च कारयेत् ।
त्रयोदशयुतां कृत्वा चाष्टभिर्भागमाहरेत् ॥ ८१६ ॥

फल ।

लाभः सिद्धिर्हानिशोकौ भयं श्रीदुःखनिष्फले ।
क्रमेणैव फलं ज्ञेयं गर्गेण च यथोदितम् ॥ ८१७ ॥

टीका—छींक का शब्द सुन कर अपने पैर की छाया नापकर १३ मिलावे भागदे ८ का शेष का फल क्रम से यह है १ में लाभ, २ में सिद्धि, ३ में हानि, ४ में शोक, ५ में भय, ६ में लक्ष्मी, ७ में दुःख और ८ में निष्फल, ऐसे गर्गमुनि कहते हैं ॥ ८१६—८१७ ॥

छींक शकुन ।

छिक्काप्रश्नं प्रवक्ष्यामि पूर्वस्यामशुभं फलम् ।
आग्नेय्यां शोकदुःखं स्यादरिष्टं दक्षिणे तथा ॥ ८१८ ॥
नैर्ऋत्यां च शुभं प्रोक्तं पश्चिमे मिष्टभक्षणम् ।
वायव्ये धनलाभस्तु उत्तरे कलहस्तथा ॥ ८१९ ॥
ईशान्यां च शुभं क्षेममात्मछिक्का महद्भयम् ।
ऊर्ध्वं चैव शुभं ज्ञेयं मध्ये चैव महद्भयम् ॥ ८२० ॥
आसने शयने चैव दाने चैव तु भोजने ।
वामाङ्गे पृष्ठतश्चैव षट् छिक्काश्च शुभावहाः ॥ ८२१ ॥

टीका-दिशानुसार छींकका फल-पूर्व की छींक अशुभ, आग्नेय की शोक दुःख करे, दक्षिण, की अरिष्ट करे, नैर्ऋत्य की शुभ, पश्चिम की मिष्टभक्षण वायव्य की धन-दायक, उत्तर की कलहकारक ईशान्य की शुभ दायक और अपनी छींक बहुत भय दे. ऊपरकी छींक शुभ, मध्य की बड़ा भय होता है और आसन में, सोने में भोजन में बाईं ओर या पीछे हो तो ये ६ शुभ जानिये ॥ ८१८—८२१ ॥

खञ्जन दर्शन ।

वित्तं ब्रह्मणि कार्यसिद्धमतुलां शक्रे हुताशे भयं
याम्ये मित्रवधः क्षयश्च निर्ऋते लाभः समुद्रालये ।
वायव्यां वरमिष्टमन्नमशनं सौम्येऽर्थलाभस्तथा
ईशान्यां मरणं ध्रुवं निगदितं दिग्लक्षणं खञ्जने ॥ ८२२ ॥

टीका—आकाश में खञ्जरीट देखे तो धनप्राप्ति; पूर्व में कार्य सिद्धि हो. आग्नेय में अग्नि का भय हो दक्षिण में मित्र का वध हो नैर्ऋत्य में क्षय पश्चिम में दर्शन हो तो लाभ वायव्य में सुन्दर मीठा भोजन उत्तर में धनप्राप्ति ईशान में मरण ऐसा खञ्जरीट के दिशाओं में दर्शन का फल है ॥ ८२२ ॥

अन्यच्च ।

अब्जेषु गोषु गजवाजिमहोरगेषु
दराज्यप्रः कुशलदः शुचि शाद्वलेषु ।

भस्मास्थिकेशतुषचर्मनखेषु दृष्टः
दुःखं ददाति बहुशः खलु खञ्जरीटः ॥ ८२३ ॥

टीका—कमल के फूल पर, गौ पर, हाथी पर, घोड़ा पर, बड़े सर्प पर, बैठ खञ्जरीट देखै तो राज्य प्राप्ति। पवित्र भूमि में देखै तो कुशल। भस्म, हाड़, केश, तुष चर्म, नख इत्यादि पर देखै तो निश्चय बहुत दुःख मिलै। यह फल विशेष करके हस्तार्क में प्रथम दर्शन का है ॥ ८२३ ॥

पल्लीक पतन और सरट का आरोहण।

राज्यं तु शिरसि ज्ञेयं ललाटे बन्धुदर्शनम्।
भ्रूमध्ये राजसंमानमुत्तरोष्ठे धनक्षयम् ॥ ८२४ ॥
अधरोष्ठे धनैश्वर्यं नासान्ते व्याधिपीडनम्।
आयुष्यं दक्षिणे कर्णे बहुलाभस्तु वामके ॥ ८२५ ॥
अक्ष्णोस्तु बन्धनं ज्ञेयं भुजे भूपतितुल्यता।
राजक्षोभं तथा वामे कण्ठे शत्रुविनाशनम् ॥ ८२६ ॥
स्तनद्वये च दुर्भाग्यमुदरे मण्डनं शुभम्।
प्रजानाशः पृष्ठदेशे जानुजंघे शुभावहम् ॥ ८२७ ॥
करद्वये वस्त्रलाभः स्कन्धयोर्विजयी भवेत्।
नाभौ बहुधनं प्रोक्तमूर्वोश्चैव भयादिकम् ॥ ८२८ ॥
दक्षिणे मणिबन्धे च मनस्तापो धनक्षयः।
मणिबन्धे तथा वामे कीर्तिवृद्धिर्धनप्रदम् ॥ ८२९ ॥
नखेषु धनलाभं च वस्त्रे मिष्ठान्नभोजनम्।
गुल्फयोर्बन्धनं ज्ञेयं केशान्ते मरणं ध्रुवम् ॥ ८३० ॥
अध्वा तु दक्षिणे पादे वामे बन्धुविनाशनम्।
स्त्रीनाशः स्यात्पादमध्ये पादान्ते मरणं भवेत् ॥ ८३१ ॥

पल्ल्याः प्रपतने ज्ञेयं सरटस्याधिरोहणे ।
यात्रोद्यतमनुष्यस्यैतच्छुभाशुभसूचकम् ॥ ८३२ ॥
तिलमाषादिदानं च स्नात्वा देयं द्विजन्मने ।
पिनाकिनं नमस्कृत्य जपेन्मन्त्रं षडक्षरम् ॥ ८३३ ॥
शतं सहस्रमथवा सर्वदोषनिवर्हणम् ।
शिवालये प्रदद्याद्धि दीपं दोषोपशान्तये ॥ ८३४ ॥

टीका–मनुष्यों के गमन–समय में अंग पर पल्ली अर्थात् छिपकली गिरे अथवा गिरगिट चढ़े तो शुभाशुभ सूचक फल स्थानानुसार कहा है ॥ ८२४–८३४ ॥

| | |
|---|---|
| १ शिर पर राज्य प्राप्ति | १६ जानुओं पर शुभ |
| २ कपाल पर बन्धुदर्शन | १७ जंघाओं पर शुभ |
| ३ भृकुटी पर राजसंमान | १८ हाथों पर वस्त्रलाभ |
| ४ उत्तरोष्ठ पर धनक्षय | १९ काँधों पर विजय |
| ५ अधरोष्ठ पर धनैश्वर्य | २० नाभि पर बहुधन |
| ६ नासिका पर व्याधिपीड़ा | २१ ऊरू पर घोड़ावाहन |
| ७ दक्षिण कान पर आयुष्य | २२ दाहिना पहुँचा पर धनक्षय |
| ८ वायाँ कान पर बहुत लाभ | २३ वाम मणिबन्ध पर कीर्ति |
| ९ नेत्रों पर बन्धन | २४ नख पर धनलाभ |
| १० बांह पर राजासन | २५ मुख पर मिष्टान्न–भोजन |
| ११ वामबाहु पर राज्यभय | २६ टकनों पर बन्धन |
| १२ कण्ठ पर शत्रुनाश | २७ केशों पर मरण |
| १३ स्तनों पर दुर्भाग्य | २८ दाहिनो पाँव पर मार्ग चलना |
| १४ उदर पर शुभमण्डन | २९ वामपाँव पर बन्धुनाश |
| १५ पृष्ठ पर बुद्धिनाश | ३० पादमध्य पर स्त्रीनाश |

छिपकली अङ्गों पर गिरे अथवा गिरगिट चढ़े तो सचैल स्नान करके तिल और उड़द ब्राह्मण को दान दे और शिवको नमस्कार करके १०० अथवा १००० शिव मन्त्र जपे और शिवके मन्दिर में घृतका दीपक प्रज्वलित करे तो दोष निवृत्त हो ।

अङ्गस्फुरण–मनुः ।

ब्रूहि मे त्वं निमित्तानि अशुभानि शुभानि च ।

सर्वधर्मभृतां श्रेष्ठ त्वं हि सर्वं विबुध्यसे ॥ ८३५ ॥

टीका—मनुजी मत्स्य प्रति प्रश्न करते हैं कि हे धर्मधारियों में श्रेष्ठ! अँग-स्फुरण का शुभाशुभ फल वर्णन कीजिए ॥ ८३५ ॥

अङ्गस्य दक्षिणे भागे प्रशस्तं स्फुरणं भवेत् ।
अप्रशस्तं तथा वामे पृष्ठस्य हृदयस्य च ॥ ८३६ ॥

टीका—अङ्गस्फुरण दक्षिणभाग में शुभ और वामभाग वा पृष्ठभाग वा हृदय में अशुभ है ॥ ८३६ ॥

अङ्गानां स्पन्दनं चैव शुभाशुभविचेष्टितम् ।
तन्मे विस्तरतो ब्रूहि येन स्यात्तद्विधो भुवि ॥ ८३७ ॥

मत्स्य उवाच ।

पृथ्वीलाभः भवेन्मूर्ध्नि ललाटे रविनन्दन ।
स्थानवृद्धिं समायाति भ्रूनसोः प्रियसंगमः ॥ ८३८ ॥
भृत्यलब्धिश्चाक्षिदेशे दृगुपान्ते धनागमः ।
उत्कण्ठोऽपगमे मध्ये दृष्टं राजन्विचक्षणैः ॥ ८३९ ॥
दृग्वेधने संगरे च जयं शीघ्रमवाप्नुयात् ।
योषिल्लाभोऽपाङ्गदेशे श्रवणान्ते प्रियश्रुतिः ॥ ८४० ॥
नासिकायां प्रीतिसौख्यं प्रियाप्तिरधरोष्ठयोः ।
कण्ठे तु भाग्यलाभः स्याद्भोगवृद्धिरथांसयोः ॥ ८४१ ॥
सुहृच्छ्लेषश्च बाहुभ्यां हस्ते चैव धनागमः ।
पृष्ठे पराग्योत्सेधी स्याज जयो वक्षःस्थले भवेत् ॥ ८४२ ॥
कुक्षिभ्यां प्रीतिरुद्दिष्टा स्त्रिताः प्रजननं भगे ।
स्थानभ्रंशो नाभिदेशे अन्त्रे चैव धनागमः ॥ ८४३ ॥

जानुसन्धौ परैः सन्धिर्बलवद्भिर्भवेन्नृप ।
एकदेशे भवेत्स्वामी जङ्घाभ्यां रविनन्दन ॥ ८४४ ॥
उत्तमस्थानमाप्नोति पद्भ्यां प्रस्फुरणे नृप ॥
अलाभश्चाध्वगमनं भवेत्पादतले नृप ॥ ८४५ ॥

टीका—मनु प्रश्न करते हैं कि, अंगके स्थान के स्फुरण का शुभाशुभ फल विचार विस्तार-सहित वर्णन कीजिये ॥ ८३७–८४५ ॥

१ मस्तकस्फुरण से पृथ्वीलाभ हो ।
२ ललाटस्फुरण से स्थान की वृद्धि ।
३ भ्रुकुटी के मध्य में प्रियदर्शन ।
४ नेत्रों में भृत्यलाभ ।
५ नेत्रों की कोरों में धनप्राप्ति ।
६ कण्ठमध्य में राज्यप्राप्ति ।
७ दृग्बन्धन में युद्ध में जाने से जय ।
८ अपांगदेश में स्त्रीलाभ ।
९ कर्णान्त में प्रियमित्र की सुधि ।
१० नासिका में प्रीति सुख ।
११ अधरोष्ठ में प्रियवस्तु की प्राप्ति ।
१२ कण्ठ में ऐश्वर्यप्राप्ति ।
१३ कन्धों में भोगवृद्धिप्राप्ति ।
१४ दोनों बाहु में मित्र-मिलाप ।
१५ दोनों हाथों में धनप्राप्ति ।
१६ पृष्ठ में दूसरे से पराजय ।
१७ उरस्थल में धन प्राप्ति ।
१८ कुक्षिमें जयप्राप्ति ।
१९ शिश्न इन्द्रिय में स्त्रीप्राप्ति ।
२० नाभि में स्थानभ्रंश ।
२१ आंतों में धनप्राप्ति ।
२२ जानुसन्धी में बलवान् शत्रुओं से सन्धि ।
२३ जंघा में एकदेश का स्वामी हो ।

२४ पादों में उत्तम स्थान में मान्यता ।

२५ तलुओं में अलाभ और गमन ।

स्त्रियों का अङ्गस्फुरण ।

लाञ्छनं पीठकं चैव ज्ञेयं स्फुरणवत्तथा ।
विपर्ययेण विहितः सर्वस्त्रीणां विपर्ययः ॥ ८४६ ॥
दक्षिणेऽपि प्रशस्तेऽङ्गे प्रशस्तं स्याद्विशेषतः ।

टीका—स्त्रियों का अङ्गस्फुरण भ्रूमध्य और पृष्ठ में हो तो पुरुषों ही के समान है परन्तु और सब अङ्ग पुरुषों से विपरीत अर्थात् वाम अङ्ग स्त्रियों का शुभ कहा है ॥८४६॥

अन्यथासिद्धिरयत्नतोऽस्य फलस्य शस्तस्य च निन्दितस्य।
अनिष्टनिद्रोपगमे द्विजानां कार्यं सुवर्णेन तु तर्पणं स्यात्॥८४७॥

टीका—अनिष्ट फलों के निवारण हेतु ब्राह्मणों को तृप्त करावे, सुवर्ण दान करे तो अङ्गस्फुरण और दुःस्वप्न का दोष जाता रहे ॥ ८४७ ॥

नेत्रस्फुरण ।

नेत्रस्योर्ध्वं हरति सकलं मानसं दुःखजालं
नेत्रोपान्ते दिशति च धनं नासिकान्ते च मृत्युः ।
नेत्रस्याधः स्फुरणमसकृत्संगरे भङ्गहेतु-
र्वामे चैतत्फलमविकलं दक्षिणे वैपरीत्यात् ॥८४८ ॥

टीका—नेत्रोंके ऊर्ध्वप्रान्त के आदि स्थान में स्फुरण हो तो मनका दुःख जाय और धनकी प्राप्ति हो और नासिका के निकट स्फुरण हो तो मृत्यु और नेत्र के नीचेकी पलक में स्फुरण हो तो युद्ध में बरांबार पराजय हो ये सर्वफल वामनेत्र का स्त्रियों के और दक्षिण नेत्र का पुरुषों के विचार जानो (उसके विपरीत स्त्रियों के लिये जानना) ॥८४८॥

त्रिशूलयन्त्र ।

रोगिणश्च कुजाद्यर्क्षं दिनाद्यर्क्षं च युद्धतः ।
कृत्तिकागमने दद्यादन्यत्र रविदीयते ( ? ) ॥ ८४९ ॥

टीका—रोगों के प्रश्न का त्रिशूल मध्याग्र में जिस नक्षत्र में मंगल हो तिसको धरै और चंद्रमा जिस स्थान विषे यन्त्र में हो सो फल देवे इस प्रमाण से आगे फल जानो युद्ध में जाना हो तो दिवस नक्षत्र से सूर्यनक्षत्र तक गिने और गमन करना हो तो कृत्तिका से दिवस नक्षत्र तक गिने और दूसरे कर्मों में सूर्य नक्षत्र से चन्द्र नक्षत्र तक इस क्रमसे जानना ॥ ८४९ ॥




त्रिशूलाग्रे भवेन्मृत्युर्मध्यमं बहिरष्टके ।
लाभं क्षेमं जयारोग्यं चन्द्रगर्भेषु संमतम् ॥ ८५० ॥

टीका—त्रिशूल के अग्रभाग में दिवस नक्षत्र हो तो मृत्यु और बाहिरी अष्टक में हो तो मध्यम और मध्याष्टक में हो तो लाभ क्षेम जय आरोग्य ये सर्व संमत जानिये ॥ ८५० ॥

गमन की लग्न ।

चरलग्ने प्रयातव्यं द्विस्वभावे तथा नरैः ।
लग्ने स्थिरे न गन्तव्यं यात्रायां क्षेममीप्सुभिः ॥ ८५१ ॥

टीका—चरलग्न कहिये मेष कर्क तुला मकर ये चर और द्विस्वभाव मिथुन कन्या धन मीन ये चार, इन आठों में गमन करना शुभ फलदायक है और बाकी चार लग्न स्थिर हैं उनमें गमन न करै ॥ ८५१ ॥

दूसरा प्रकार।

लग्ने कार्मुकमेषतौलिगमने कार्यं विलम्बान्नृणां।
पञ्चत्वं मकरे तथैव च घटे तद्वत्फलं वृश्चिके॥
सिंहे कर्कटके वृषे परिगतः सर्वार्थसिद्धिं लभे-
त्कन्यामीनगतस्तथैव मिथुने सौख्यं शुभान्नं वसु॥८५२॥

टीका—धन मेष तुला इन तीनों लग्नों में गमन करे तो कार्य में विलम्ब हो और मकर कुम्भ वृश्चिक ये तीनों लग्न मृत्युकारक हैं सिंह कर्क वृष इन तीनों में कार्य सिद्धि हो कन्या मीन मिथुन ये लग्न शुभ अन्न और धन के दायक जानना॥८५२॥

द्वादश स्थानों के अनुसार गमनलग्न में ग्रहबल।

प्रथमस्थान।

जन्मस्थं चाष्टमं त्याज्यं लग्नं द्वादशमेव च।
ग्रहाणां च बलं वीक्ष्य गच्छेद्दिग्विजयं नृपः॥८५३॥

टीका—लग्न और अष्टम और द्वादश में पापग्रह छोड़ कर ग्रहबल देख कर गमन करै तो दिग्विजय और कार्यसिद्धि हो॥८५३॥

स्थाने यदा स्युर्गुरुसौम्यशुक्राः सिद्ध्यन्ति कार्याणि च पञ्चमेऽह्नि।
राज्ञः पदं वा सुखदेशलाभं मासस्य मध्ये ग्रहभावयुक्तम्॥८५४॥

टीका—लग्न में गुरु अथवा बुध शुक्र हों तो पांच दिवस में अथवा एक मास में राज्यपद सुख किंवा देशलाभ हो॥८५४॥

दूसरे स्थान के फल।

जीवो बुधो वा भृगुनन्दनो वा स्थाने द्वितीये गमनस्य काले।
सुवस्त्रलाभं च तुरङ्गलाभं मासस्य मध्ये न चतुर्दशेऽह्नि॥८५५॥

टीका—दूसरे स्थान में गुरु बुध अथवा शुक्र हों तो वस्त्र और तुरङ्ग लाभ एक मास के मध्य में (चौदहवें दिवस में नहीं) हो॥८५५॥

क्रूरा धनस्था रविराहुभौमाः सौरिश्च केतुस्त्रिभिरेव मासैः ।
वित्तस्य नाशं च ददाति मृत्युं सत्यं हि वाक्यं मुनयो वदन्ति ८५६

टीका–दूसरे स्थान में रवि अथवा राहु मङ्गल शनि केतु इनमें से कोई भी क्रूर ग्रह हो तो तीन मास में मृत्यु और वित्तनाश हो यह मुनीश्वरों ने सत्य वाक्य कहा है ॥ ८५६ ॥

तृतीय स्थान के फल ।

स्थान तृतीये गुरुभार्गवौ च सोमस्य सूनुश्च निशापतिश्च ।
करोति कार्यं सफलं च सर्वं पक्षद्वयेनापि दिनत्रयेण ॥८५७॥

टीका–तृतीय स्थान में गुरु शुक्र अथवा चन्द्र बुध हों तो दो पक्ष अथवा तीन दिन में कार्यसिद्धि हो ॥ ८५७ ॥

चतुर्थ स्थान ।

क्रूराश्चतुर्थे गमने यदा तु न स्युश्च शेषाः शुभदा हि कार्ये ।
तत्रापि देवेन भवेच्च सिद्धिर्मासत्रयेणापि दशाहमध्ये ॥ ८५८ ॥

टीका–क्रूर ग्रह जो कहे हैं उनमें से कोई ग्रह चतुर्थ स्थान में हो उसे छोड़ कर के शेष ग्रह हों वे शुभ परन्तु दैवयोग करके तीन मास वा दशवें दिवस के अन्त में कार्यसिद्धि हो ॥ ८५८ ॥

पञ्चम स्थान ।

गुरुर्भृगुश्चन्द्रबुधौ यदा स्याच्छुभे च लग्ने तु सुते च युक्ताः ।
कुर्वन्ति कार्यस्य च सिद्धिमिष्टां मासद्वयेनापि वदन्ति सत्यम् ॥८५९॥

टीका–गुरु शुक्र चन्द्र अथवा बुध चारों ग्रह पंचम स्थान में हों तो शुभ हो और दो मास में इष्टकार्य सिद्धि हो ॥ ८५९ ॥

षष्ठस्थान ।

जीवश्च शुक्रश्च बुधश्च षष्ठे करोति यात्रां सफलां विलग्नात् ।
पक्षद्वयेनापि वदन्ति सत्यं सौम्यर्क्षसंस्थः सबलश्च चन्द्रः ॥८६०॥

टीका—शुक्र गुरु अथवा बुध ये ग्रह षष्ठस्थान में हो तो यात्रा सफल और मृग नक्षत्र का चन्द्रमा उस स्थान में हो तो सकल कार्य एक मास में सिद्ध हो ॥ ८६० ॥

सप्तम स्थान ।

चेत्सप्तमस्था गुरुसोमसौम्याः कुर्वन्ति यात्राविजयं नृपाणाम् ।
सर्वे नृपास्तस्य भवन्ति वश्या मासद्वयेनापि च पञ्चभिर्दिनैः ॥ ८६१ ॥

टीका—सप्तम स्थान में गुरु अथवा सोम बुध हो तो यात्रा में विजय हो और सब राजा दो मास वा पांच दिवस में उस राजा के वशीभूत हों ॥ ८६१ ॥

अष्टमस्थान ।

क्रूराश्च सर्वे यदि लग्नकाले मृत्युस्थिता मृत्युकरा भवन्ति ।
सौम्यो गुरुर्वा भृगुनन्दनो वा दीर्घायुषं मृत्युकरश्च चन्द्रः ॥ ८६२ ॥

टीका-क्रूर कहिये शनि रवि भौम राहु केतु ये अष्टम स्थान मे हों तो मृत्यु-कारक और ये न हों सौम्यग्रह हों तो आयु की वृद्धि परन्तु चन्द्र हो तो मृत्यु-कारक जानना ॥ ८६२ ॥

नवमस्थान ।

धर्मस्थिता यदि भवन्ति हि पापखेटाः प्रयाणकाले च तथैव चन्द्रमाः ।
तदा जयं वै सबले च चन्द्रे मासत्रयेणापि दिनैश्चतुर्भिः ॥ ८६३ ॥

टीका-नवम स्थान में पापग्रह तथा चन्द्र हों और चन्द्र सबल हो तो नौ मास और चार दिवस में कार्यसिद्धि हो ॥ ८६३ ॥

धर्मस्थितौ वा यदि जीवशुक्रौ सोमस्य सूनुर्यदि लग्नकाले ।
लग्ने चरे वा यदि वा स्थिरे वा कार्यस्य सिद्धिश्च भवेच्च लाभः ॥ ८६४ ॥

टीका-धर्मस्थानमे शुक्र अथवा सोम बुध ये ग्रह चर अथवा स्थिर लग्न-स्थित हों तो कार्यसिद्धि और लाभ हो ॥ ८६४ ॥

कर्मस्थान ।

कर्मस्थिताः पापखगास्तु सौम्याः कुर्वन्ति कार्यं शनिवर्जिताश्च ।
लग्ने चरे वा यदि वा स्थिरे वा मासत्रयेणापि च चैकमासात्॥८६५॥

टीका—दशमस्थान में शनि आदिके पापग्रहों को छोड़ के सौम्य ग्रह चर अथवा स्थिर लग्न में हों तो उक्त तीन मास में अथवा एक मास में कार्यसिद्धि हो ॥ ८६५ ॥

लाभस्थान ।

लाभस्थितौ गुरुबुधौ भृगुनन्दनो वा क्रूराश्च सर्वे शशिनैव युक्ताः।
सद्यः फलाप्तिश्च भवेत्प्रयातुः पक्षैकमध्ये दिवसत्रये वा॥ ८६६ ॥

टीका—एकादश स्थान में रवि को आदि ले पापग्रह चन्द्र सहित अथवा गुरु आदि ले सौम्यग्रह हों तो एक पक्ष में वा तीन दिवस में कार्यसिद्धि हो ॥ ८६६ ॥

व्ययस्थान ।

सर्वे शुभा द्वादशसंस्थिताश्च यात्रा भवेत्तत्र विचित्रलाभः ।
पापाश्च सर्वे व्ययदा भवन्ति यात्राफलं गर्गमुनिप्रणीतम् ॥८६७॥

टीका—द्वादश स्थानों में सर्वग्रह शुभ हों तो विचित्र लाभ हो और पापग्रह हों तो व्ययकारक जानिये यह यात्राफल गर्गमुनि ने कहा है ॥ ८६७ ॥

प्रस्थान रखना ।

सुमुहूर्ते स्वयंगमनासंभवे प्रस्थानं कार्यम् ।

यज्ञोपवीतकं शस्त्रं मधु च स्थापयेत्फलम् ।
विप्रादिक्रमतःसर्वं स्वर्णधान्याम्बरादिकम् ॥ ८६८ ॥

टीका—मुहूर्त के समय जो किसी कार्य वश से आप न जा सके तो प्रस्थान करना योग्य है उसकी विधि ब्राह्मणादिक अनुसार कहते हैं, ब्राह्मण यज्ञोपवीत का और क्षत्रिय शस्त्र का, वैश्य मधु का और शूद्र फलका प्रस्थान करै इस क्रम से जानिये और सुवर्ण वस्त्रधान्य सबों को युक्त है ॥ ८६८ ॥

मत्स्ये कुलीरे मकरेऽधिकजलं तथैव चार्धं वृषकुम्भयोश्च ।
अलौ च तौलौ च जलाल्पतामताशेषाश्च सर्वेऽजलदाः प्रकीर्तिताः ॥ १००६ ॥

ईशान
३ नक्षत्र नवमस्थान
मध्यम जल

पूर्व
३ नक्षत्र द्वितीयस्थान
जलाभाव

आग्नेय
३ नक्षत्र तृतीयस्थान
मध्यम जल

उत्तर
३ नक्षत्र अष्टमस्थान
सजल

मध्य
रोहिणी ३ नक्षत्र प्रथमस्थान
शीघ्रजललाभ

दक्षिण
३ नक्षत्र चतुर्थस्थान
अजल

वायव्य
३ नक्षत्र सप्तमस्थान
बहुत खार जल

पश्चिम
३ नक्षत्र षष्ठस्थान
अमृत जल

नैर्ऋत्य
३ नक्षत्र पंचमस्थान
बहुत जल

टीका—नया कूप और वापी खोदनेका मुहूर्त्त रोहिणी से वर्त्तमान दिवस के नक्षत्र पर्यन्त का क्रम-मीन कर्क मकर इन तीन राशियोंका चन्द्रमा हो तो बहुत जल निकले वृष कुम्भ इनका चन्द्र होतो उसका आधाजल रहे वृश्चिक तुला इनका चन्द्रमा होतो अल्पजल रहे, शेष राशियों के चन्द्रमा में खोदे तो जल नहीं निकले यह बात सिद्ध है ॥ १००३-१००६ ॥

बाग लगाने का मुहूर्त—

गोसिंहालिगतेषु चान्तरगते भानौ बुधादित्रये
चन्द्रार्कौ च शुभा बुधैरभिहिताऽऽरामप्रतिष्ठाक्रिया ।

आश्लेषा भरणीद्वयं शतभिषक्त्यक्त्वा विशाखां कुहूं
रिक्तां पक्षतिमष्टमीं परिहरेत्षष्ठीमपि द्वादशीम् ॥ १००७ ॥

टीका-उत्तरायण में वृष सिंह अथवा वृश्चिक इन राशियों का सूर्य बुध और गुरु शुक्र चन्द्र रवि इनमें कोई वार हो ऐसा शुभ दिन देख कर नवीन बाग लगावे और आश्लेषा भरणी कृत्तिका शततारका विशाखा और अमावस्या रिक्ता तिथि प्रतिपत् अष्टमी षष्ठी और द्वादशी इनसबों को छोड़कर अन्य तिथियों में बाग लगावे ॥१००७॥

सिक्का ढालने का मुहूर्त्त ।

मृदुध्रुवक्षिप्रचरेषु भेषु योगे प्रशस्ते शनिचन्द्रवर्ज्ये ।
वारे तथा पूर्णजलाह्वये च मुद्रा प्रशस्ता शुभदा हि राज्ञाम् १००८

टीका-मृदु ध्रुव क्षिप्र चर इन नक्षत्रों में और शनि चन्द्र इन वारोंको वर्जित करके सिक्का अर्थात् रुपया ढालना शुभहै ॥ १००८ ॥

## अथ प्रश्नप्रकरणम्

तिथ्यादिप्रयुक्त प्रश्न ।

तिथिः प्रहरसंयुक्ता तारकावारमिश्रिता ।
अग्निभिस्तु हरेद्भागं शेषं सत्त्वं रजस्तमः ॥ १००९ ॥

फल ।

सिद्धिस्तात्कालिकी सत्त्वे रजसा तु विलम्बिता ।
तमसा निष्फलं कार्यं ज्ञातव्यं प्रश्नकोविदैः ॥ १०१० ॥

टीका-जिस तिथि वार नक्षत्र और प्रहर में प्रश्न करै उसका उत्तर नीचे लिखते हैं, उदाहरण-तिथि ५ वार ३ नक्षत्र ७ प्रहर २ इन सबको जोड़ा तो १७ हुए, इस में ३ का भाग दिया तो शेष २ बचै तो दूसरा रज हुआ, उसका फल कार्य में विलम्ब है, इस प्रकार से ३ बचै तो तम निष्फल और १ बचै तो सत्व कार्यसिद्धि हो ॥१००९-१०॥

अपनी छाया से प्रश्न ।

आत्मच्छाया त्रिगुणिता त्रयोदशसमन्विता ।
वसुभिश्च हरेद्भागं शेषं चैव शुभाशुभम् ॥ १०११॥

फल।

लाभश्चैके त्रिके सिद्धिर्वृद्धिः पञ्चमसप्तमे।
द्वये हानिश्चतुः शोकं षष्ठाष्टे मरणं ध्रुवम् ॥ १०१२ ॥

टीका—अपनी छाया को तिगुनी करके उसमें १३ मिलावै फिर आठ का भाग दे शेष बचै वह फल नीचे के चक्र से जानिये ॥ १०११-१२ ॥

| शेष १ | शेष २ | शेष ३ | शेष ४ | शेष ५ | शेष ६ | शेष ७ | शेष ८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| लाभ | हानि | सिद्धि | शोक | वृद्धि | मरण | वृद्धि | मरण |

अथ पन्थाप्रश्न।

तिथिः प्रहरसंयुक्ता तारका वारमिश्रिता।
सप्तभिश्च हरेद्भागं शेषं तु फलमादिशेत् ॥ १०१३ ॥
वर्तमानं च नक्षत्रं गणयेत् कृत्तिकादितः।
सप्तभिश्च हरेद्भागं शेषं प्रश्नस्य लक्षणम् ॥ १०१४ ॥
प्रश्नाक्षरं रुद्रयुक्तं सप्तभिर्भाजितं तथा।
फलमेवं क्रमाज्ज्ञेयं सर्वेषां हि शुभाशुभम् ॥ १०१५ ॥

टीका—तिथि प्रहर वार नक्षत्र इन सबको इकट्ठा करके सात का भाग दे जो शेष बचै वह फल जानिये। दूसरा प्रकार—कृत्तिका से वर्तमान नक्षत्र तक गिनके ७ का भाग दे। तीसरा प्रकार-प्रश्न के अक्षरों में ११ मिला के सात का भाग दे शेष बचे वह फल जानिये ॥ १०१३-१५ ॥

फल।

एकशेषे भवेत्स्थाने द्वितीये पथि वर्तते।
तृतीयेऽप्यर्द्धभागे तु चतुर्थे ग्राममादिशेत् ॥ १०१६ ॥

पञ्चमे पुनरावृत्तिः षष्ठे व्याधियुतं वदेत्।
शून्यं ज्ञेयं सप्तमे वै चैतत्प्रश्नस्य लक्षणम् ॥ १०१७ ॥

टीका-१ शेष रहे तो स्थान में जानिये, २ रहै तो मार्ग में ३ बचै तो अर्धमार्ग में, ४ बचै तो ग्राम में आया जानिये, ५ बचै तो मार्ग से लौट गया कहिये, ६ बचै तो रोगग्रस्त और ७ बचै तो शून्य अर्थात् मरण जानिये ॥ १०१६—१०१७ ॥

दूसरा प्रकार।

धनसहजगतौ सितामरेज्यौ कथयेदागमनं प्रवासिपुंसाम्।
तनुहिबुकगताविमौ च तद्वज्झटितिनृणांकुरुते गृहप्रवेशम्॥१०१८॥

टीका—द्वितीयस्थानीय शुक्र तृतीयस्थानीय गुरु अथवा प्रश्नलग्नमें शुक्र चतुर्थ-स्थानीय गुरु ऐसा योग हो तो परदेशी घर में शीघ्रही आया जानिये ॥ १०१८ ॥

अथ कार्यप्रश्न।

दिशा प्रहरसंयुक्ता तारकावारमिश्रिता।
अष्टभिस्तु हरेद्भागं शेषं प्रश्नस्य लक्षणम् ॥ १०११ ॥

फल।

पञ्चैके त्वरिता सिद्धिः षट्तुर्ये च दिनत्रयम्।
त्रिसप्तके विलम्बश्च द्वौ चाष्टौ न च सिद्धिदौ ॥ १०२० ॥

टीका-पृच्छक का मुख जिस दिशा को हो वह दिशा और प्रहर, वार तथा नक्षत्र इन सबों को एकत्र कर आठ का भाग दे जो शेष बचै उससे शुभाशुभ फल जानिये। १ अथवा ५ शेष बचै तो शीघ्र कार्यसिद्धि जानिये, ६। ४ बचै तो तीन दिन में कार्यसिद्धि, ३। ७ बचै तो विलम्ब, १। ८ बचै तो कार्य नहीं होगा ॥ १०१९-२० ॥

अङ्कप्रश्न।

अङ्कं द्विगुणितं कृत्वा फलनामाक्षरैर्युतम्।
त्रयोदशयुतं कृत्वा नवभिर्भागमाहरेत् ॥ १०२१ ॥

फल ।

एके हि धनवृद्धिश्च द्वितीये च धनक्षयः ।
तृतीये क्षेममारोग्यं चतुर्थे व्याधिरेव हि ॥ १०२२ ॥
स्त्रीलाभः पञ्चशेषे स्यात्षष्ठे बन्धुविनाशनम् ।
सप्तमे चेप्सिता सिद्धिरष्टमे मरणं ध्रुवम् ॥ १०२३ ॥
नवमे राज्यसम्प्राप्तिर्गर्गस्य वचनं यथा ।

टीका-जितने अङ्क का नाम ले उनको दूना करके फलके नाम के अक्षरोंको मिलावै फिर १३ जोड़ कर नव का भाग दे जो शेष बचै उसका फल-एक से धनवृद्धि, २ से धनक्षय, ३ से आरोग्य, ४ से व्याधि, ५ स्त्रीलाभ, ६ से बंधुनाश, ७ से कार्यसिद्धि ८ से मरण और ९ से राज्यप्राप्ति यह गर्गमुनि का वचन है ॥१०२१—१०२३॥

नवग्रहात्मकं यन्त्रं कृत्वा प्रश्नं निरीक्षयेत् ।
फलं पूर्वोक्तमेवात्र द्रष्टव्यं प्रश्नकोविदैः ॥१०२४॥

| | | |
|---|---|---|
| ४ | ३ | ८ |
| ९ | ५ | १ |
| २ | ७ | ६ |

टीका-नवग्रहात्मक यन्त्र बना के उसमें अवलोकन करे, जो अङ्क आवे उसका फल पूर्वोक्त प्रकार से जानिये ॥ १०२४ ॥

दूसरा ।

सप्तत्रयाङ्के कथयन्ति वार्तां नवैकपञ्च त्वरितं वदन्ति ।
अष्टौ द्वितीये न हि कार्यसिद्धिःरसाश्च वेदा घटिकात्रयंच१०२५

टीका-पूर्व जो अङ्क कहे हैं उनके प्रमाण से करे परन्तु फल भिन्न है, शेष ७ वा ३ रहै तो वार्त्ता करना जानिये और जो ९। १ ।५ बचै तो कार्य शीघ्र हो,तथा ८।२ बचे तो कार्य नहीं हो और ६।४ बचै तो तीन घड़ी में कार्य हो ॥ १०२५ ॥

वारनक्षत्रयुक्त पन्था-प्रश्न ।

बुधे चन्द्रे भवेन्मार्गे समीपे गुरुशुक्रयोः ।
रवौ भौमे तथा दूरे शनौ च परिपीड्यते ॥ १०२६ ॥

निर्जीवा सप्त ऋक्षाणि सजीवा द्वादश स्मृताः ।
व्याधिता नव ऋक्षाणि सूर्य्यधिष्ण्यात्तु चन्द्रभम् ॥१०२७॥

टीका—बुध अथवा सोमवार के प्रश्न करै तो मार्ग में चलता हुआ जानिये और गुरु तथा शुक्र के प्रश्न करै तो समीप आया जानिये, रवि तथा भौम के दूर जानिये और शनि के पीड़ायुक्त जानिये, सूर्यनक्षत्र से चन्द्रनक्षत्र पर्यन्त लिखनेका क्रम-प्रथम ७ नक्षत्र पर्यन्त चन्द्रमा आवै तो निर्जीव, द्वितीय १२ नक्षत्र तक चन्द्रमा आवै तो जीवित जानिये, तृतीय नव नक्षत्र पर्यन्त चन्द्रमा आवै तो रोग की उत्पत्ति जानिये इस प्रकार से पन्थाप्रश्न समझ लीजिये ॥ १०२६-१०२७ ॥

नष्टवस्तु-प्रश्न ।

तिथिवारं च नक्षत्रं लग्नवाह्निविमिश्रितम् ।
पञ्चभिस्तु हरेद्भागं शेषं तत्त्वं विनिर्दिशेत् ॥ १०२८ ॥

फल ।

पृथिव्यां तु स्थिरं ज्ञेयमप्सु व्योम्नि न लभ्यते ।
तेजसि राजसाज्ज्ञेयं वायौ शोकं विनिर्दिशेत् ॥१०२९॥

टीका-प्रश्न के तिथि वार,नक्षत्र और लग्न इनको तीन मिला के५ का भाग दे । जो शेष १ बचै तो पृथ्वी में, २ बचै जल में,परन्तु मिले नहीं,३ बचै तो आकाश में यह भी मिले नहीं, ४ बचै तो तेजमें वह राज्य में गई जानिये, और ५ बचै तो वायुमें इसमें शोक जानिये ॥१०२८-१०२९॥

गर्भिणीप्रश्न ।

तत्प्रश्नलग्ने रविजीवभौमे तृतीयसप्ते नवपञ्चमे च ।
गर्भः पुमान्वै ऋषिभिःप्रणीतश्चान्यग्रहे स्त्री विबुधैःप्रणीता॥१०३०॥

टीका-गर्भिणी जिस लग्न में प्रश्न करै, उस लग्न से प्रश्न फल कहै, लग्न तृतीय अथवा सप्तम नवम पञ्चम स्थानमें रवि भौम और गुरु ये ग्रह स्थित हों तो पुत्र हो और इन्हीं स्थाना में अन्य ग्रह पड़े हों तो कन्या हो ॥ १०३० ॥

मुष्टिप्रश्न ।

मेषे रक्तं वृषे पीतं मिथुने नीलवर्णकम् ।
कर्के च पाण्डुरं ज्ञेयं सिंहे धूम्रं प्रकीर्तितम् ॥ १०३१ ॥
कन्यायां नीलमिश्रं तु तुलाया पीतमिश्रितम् ।
वृश्चिके ताम्रमिश्रं च चापे पीतं विनिश्चितम् ॥ १०३२ ॥
नक्रे कुम्भे कृष्णवर्णं मीने पीतं वदेत्सुधीः ।

टीका—प्रश्नकर्त्ता की मुष्टि में किस रंग की वस्तु है उसके बताने की रीति—जो मेष लग्न हो तो लाल, वृष हो तो पीत, मिथुन हो तो नील, कर्क में पाण्ड, सिंह धूमिली, कन्या में नीलमिश्रित, वृश्चिक में ताम्रवर्ण में मिश्रित, मकर और कुम्भ में लोहमय अर्थात् काली, और मीन में पीतवर्ण की वस्तु मुष्टि में है॥ १०३१—१०३२॥

लग्न से मन—चिन्तित प्रश्न कहना ।

मेषे च द्विपदां चिन्ता वृषे चिन्ता चतुष्पदाम् ।
मिथुने गर्भचिन्ता च व्यवसायस्य कर्कटे ॥ १०३३ ॥
सिंहे च जीवचिन्ता स्यात्कन्यायां च स्त्रियास्तथा ।
तुलायां धनचिन्ता च व्याधिचिन्ता च वृश्चिके ॥१०३४॥
चापे च धनचिन्ता स्यान्मकरे शत्रुचिन्तनम् ।
कुम्भे स्थानस्य चिन्ता स्यान्मीने चिन्ता च दैवकी॥१०३५॥

टीका—लग्न से प्रश्नका उत्तर—मेषलग्न में प्रश्न करै तो मनुष्य की चिन्ता कहिये वृष में गाय भैंस की, मिथुन में गर्भ की, कर्क में व्यापार की, सिंह में जीव की, कन्या में स्त्री की, तुलामें धनकी, वृश्चिकमें रोगकी, धनमें धनकी, मकरमें शत्रु की, कुम्भ में स्थानकी और मीन में देव या भूत पिशाचादि बाहरी बाधा की चिन्ता रहै॥ १०३३—३५॥

संज्ञा के अनुसार लग्नों के नाम ।

धातुर्मूलं जीवश्चरास्थिरद्विस्वभावाश्च ।
मेषादयः क्रमेणैव ज्ञातव्याः प्रश्नकोविदैः ॥ १०३६ ॥

टीका—मेषादिक्रम से बारह लग्न हैं उनके नाम की दो दो संज्ञा कहते हैं, धातु चर ये मेष लग्न की संज्ञा, मूल स्थिर वृष की, जीव द्विस्वभाव मिथुन की, धातु चर कर्ककी, मूल स्थिर सिंह की, जीव द्विस्वभाव कन्या की, धातु चर तुला की, मूल स्थिर वृश्चिक की,जीव द्विस्वभाव धनकी,धातु चर मकर की,मूल स्थिर कुम्भ की और जीव द्विस्वभाव मीन की, इस प्रकार से बारह लग्नों की संज्ञा जानिये ॥१०३६॥

अङ्कप्रश्नः ।

अष्टोत्तरशताङ्केषु पृष्टा त्वेकं वदेल्लिखेत् ।
तस्मिन् द्वादशभिर्भक्ते शेषं चैव शुभाशुभम् ॥ १०३७ ॥

फल ।

एके दुर्गा सप्तके वै विलम्बश्चाङ्गे तुर्ये दिक्षु भूतेषु नाशः ।
रुद्रे सिद्धिर्युग्मके वृद्धिरुक्ता शीघ्रं कार्यं स्यात्त्रिषड्द्वादशेषु॥१०३८॥

टीका—पृच्छक से एक सौ आठ अंक्कों में से एक एक का नाम लिखावै अथवा कहवावै और उस में बारह का भाग दे शेष बचै उससे फल कहिये । १।६।७ बचै तो देर में काम हो, ८।४।१०।५ बचै तो नाश, ११ बचै तो सिद्धि, २ बचै तो वृद्धि और ३।६।१२ बचै तो शीघ्र प्रश्नकार्य हो, ऐसा जानिये ॥१०३७-१०३८॥

रोगप्रश्न ।

तिथिवारं च नक्षत्रं लग्नं प्रहरमेकतः ।
अष्टभिस्तु हरेद्भागं शेषं तु फलमादिशेत् ॥ १०३९ ॥

फल ।

हयाग्नौ देवताबाधा पैत्री वै नेत्रदन्तिषु ।
षट्चतुर्षु भूतबाधा नो बाधा ह्येकपञ्चके ॥ १०४० ॥

टीका—तिथि, वार, नक्षत्र प्रहर और लग्न इन सबको एकत्र कर ८ का भाग दे शेष बचै उससे फल कहिये ७ अथवा ३ बचै तो देवता की बचै की बाधा, २।८ और पितरों की ६।४ बचै तो भूत की, १।५ बचै तो बाधा नहीं है ऐसा जानिये ॥ १०४० ॥

केवल लग्न से प्रश्न ।

मेषे च देवीदोषः स्याद्वृषे दोषश्च पैत्रिकः ।
मिथुने शाकिनीदोषः कर्कटे भूतदोषकः ॥ १०४१ ॥
सिंहे सहोदराणां च कन्यायां कुलमातृजः ।
तुले दोषश्चण्डिकाया नाडीदोषो हि वृश्चिके ॥ १०४२ ॥
चापे च यक्षिणीपीडा मकरे ग्राम दैवतात् ।
अपुत्राद्दृष्टिजः कुम्भे मीने ह्याकाशगामिनः ॥ १०४३ ॥

टीका—जिस लग्नमें रोगी प्रश्न करै उसका उत्तर-मेष लग्नमें देवी का दोष, वृष में पितृदोष, मिथुनमें शाकिनी का, कर्कमें भूतका, सिंह में भाइयों का, कन्या में कुलदेवता का, तुला में चण्डिकाका, वृश्चिक में नाड़ोदोष, धनमें यक्षिणी, मकर में ग्रामदेवता, कुम्भ में अपुत्रास्त्रीकी दृष्टिका, और मीनमें आकाशगामियों का दोष बतावे॥१०४१-१०४३॥

मेघ का प्रश्न ।

आषाढस्यासिते पक्षे दशम्यादिदिनत्रये ।
रोहिणीकालमाख्याति सुखदुर्भिक्षलक्षणम् ॥ १०४४ ॥
रात्रावेव निरभ्रं स्यात्प्रभाते मेघ (?) डम्बरम् ।
मध्याह्ने जलबिन्दुः स्यात्तदा दुर्भिक्षकारणम् ॥ १०४५ ॥

टीका—आषाढ के कृष्णपक्षकी दशमी एकादशी और द्वादशी इन तीनों दिवसों में रोहिणी नक्षत्र आवे तो सुभिक्ष, मध्यम दुर्भिक्ष ये तीन फल तिथिक्रम से जानिये और रात्रि मेघरहित हो, प्रातःकाल मेघ गर्जे, मध्याह्न में बुन्द पड़े, ऐसे लक्षण जिस संवत्सर के हों उसमें महर्घता जानिये ॥ १०४४—१०४५ ॥

जललग्न ।

कुम्भकर्कवृषा मीनमकरौ वृश्चिकस्तुला ।
जललग्नानि चोक्तानि लग्नेष्वेतेषु सूर्यभम् ॥१०४६ ॥
लभत्येव सदा वृष्टिर्ज्ञातव्या गणकोत्तमैः ।

टीका—कुम्भ, कर्क, वृष, मीन, मकर, वृश्चिक और तुला ये ७ जललग्न हैं इनमें जो सूर्य नक्षत्र मिलै तो वर्षा जानिये ॥ १०४६ ॥

अश्विनीमृगपुष्येषु पूषाविष्णुमघासु च ।
स्वात्यां प्रविशते भानुर्वर्षते नात्र संशयः ॥ १०४७ ॥

टीका—अश्विनी, मृगशिर, पुष्य, रेवती, श्रवण, मघा, स्वाती इन नक्षत्रों में सूर्य प्रवेश करै तो वृष्टि अधिक हो ॥ १०४७ ॥

स्त्री–नपुंसक–पुरुष–नक्षत्र ।

आर्द्रादिदशकं स्त्रीणां विशाखात्रि नपुंसकम् ।
मूलाच्चतुर्दशं पुंसां नक्षत्राणि क्रमाद्बुधैः ॥ १०४८ ॥
वायुर्नपुंसके भे च स्त्रीणां भे चाभ्रदर्शनम् ।
स्त्रीणां पुरुषसंयोगे वृष्टिर्भवति निश्चितम् ॥ १०४९ ॥

टीका—आर्द्रासे स्वाती पर्यन्त १० नक्षत्र स्त्री संज्ञक हैं और विशाखासे ज्येष्ठातक ३ नपुंसक हैं और मूल से मृग पर्यन्त १४ पुरुष नक्षत्र हैं, नपुंसक नक्षत्रमें सूर्य चन्द्रमा हो तो वायु चले, और दोनों स्त्री नक्षत्रमें होतो मेघदर्शन हो, जो स्त्री और पुरुष नक्षत्र का योग हो तो निश्चय करके वर्षा हो ॥ १०४८—४९ ॥

सूर्य तथा चन्द्र नक्षत्र की संज्ञा ।

अश्विन्यादित्रयं चैव ह्यार्द्रादेः पञ्चकं तथा ।
पूर्वाषाढादिचत्वारि चोत्तरा रेवती द्वयम् ॥ १०५० ॥
उक्तानि शशिभान्यत्र प्रोच्यन्ते सूर्यभान्यथ ।
रोहिणी च मृगश्चैव पूर्वाफाल्गुनिका तथा ॥ १०५१ ॥
सूर्ये सूर्ये भवद्वायुश्चन्द्रे चन्द्रे न वर्षति ।
चन्द्रसूर्ये भवेद्योगस्तदा वर्षति मघराट् ॥ १५२ ॥

टीका—अश्विनी भरणी कृत्तिका आर्द्रा पुनर्वसु पुष्य आश्लेषा मघा पूर्वाषाढा उत्तराषाढा श्रवण धनिष्ठा उत्तरा रेवती ये चन्द्रनक्षत्र और शेष सूर्यनक्षत्र जानिये। फल—दिवस नक्षत्र और मघानक्षत्र ये दोनों जो सूर्यके होंतो वायु चलै और जो दोनों

चन्द्रमा के हों तो मेघ नहीं वर्षे, किन्तु जो चन्द्र और सूर्य नक्षत्र का योग होतो वर्षा अच्छी हो"॥ १०५०—१०५२ ॥

धान्यप्रश्न।

कापाये जयशर्मलाभकुगिरौ मित्राणि सर्वं शुभं
गौराये प्रियभुग्धनानिलपरे लाभारिनाशादिकम्।
रय्याङ्गे कलहः श्रियश्च बलगे स्थानानि मित्रागमो
रेरोरां विपदः परांगकलहः खालेयशोकावहः॥ १०५३॥

टीका—सत्तादस दाने धानके लेकर एक राशि करै, उसी राशि में से एक चुटकी भर निकाल कर रक्खे, ऐसे तीन राशि करै उसमें तीन२दाने जुदे जुदे करता जाय जो तीन राशियोंमें से एक २ बचै तो जय और लाभ हो १ का कहिये १ पा कहिये १ ये कहिये १ ऐसी तीन राशियों से पृथक् २ एक २ बचै उसका जय और लाभ॥

३ कु क० १ गी क० ३ रौ क० २ वित्तादिसर्वसिद्धि।
२ गौ क० ३ रा २ ये १ प्रियभोग धनप्राप्ति।
४ ल ३ प १ रे ३ लाभ और पुत्र का नाश।
५ र २ प १ ग ३ कलह हो।
६ ब ३ ल ३ ग ३ लक्ष्मी और मित्रलाभ।
७ रे २ रो २ रां २ विपत्तिप्राप्ति।
८ प १ रां २ ग ३ कलह।
९ खा २ ल ३ य १ शोकप्राप्ति—ऐसे ३ बार करने से बुरा भला फल जानिये और राशि की गणना के समय तीन २ दाने गिने॥ १०५३॥

पशु के विषय का प्रश्न।

द्युमणिभान्नवभेषु वने पशुस्तदनु षट्सु च कर्णपथे स्थितम्।
अचलभेषु गतं गृहमागतं द्वयगतं गतभेव मृतं त्रिषु॥१०५४॥

टीका—जो सूर्यनक्षत्र से वर्तमान नक्षत्र नवम हो तो पशु वन में जानिये, और जो ६ नक्षत्रान्त आवै तो मार्ग में जानिये, उसके आगे ७ नक्षत्रान्त आवै तो घर में आय जानिये, उसके पीछे २नक्षत्रान्त आवै तो आवन हार नहीं उसके आगे ७।३ नक्षत्रान्त आवै तो मृत्यु पावै, ऐसा जानिये॥ १०५५॥

राज्यादिभङ्ग योग ।

यदि भवति कदाचिच्चाश्विनी नष्टचन्द्रा
शशिरविकुजवारे स्वातिरायुष्ययोगे ।
गगनचरपशूनां जङ्गमस्थावराणां
नृपतिजनविनाशो राज्यभङ्गस्तथोक्तः ॥१०५५॥

टीका०-कदाचित् शनि, रवि और भौम इनमें किसी वार से युक्त अमावास्या को अश्विनी वा स्वाती नक्षत्र और आयुष्मान् योग हो जाय तो पक्षी, पशु, जङ्गम थावर, राजा और जन इनका नाश और राज्यभङ्ग होता है॥ १०५५॥

सूर्य तथा चन्द्र के परिवेषमण्डल का फल ।

रविशशिपरिवेषे पूर्वयामे च पीडा
रविशशिपरिवेषे मध्ययामे च वृष्टिः ।
रविशशिपरिवेषे धान्यनाशस्तृतीये
रविशशिपरिवेषे राज्यभङ्गश्चतुर्थे ॥१०५६॥

टीका-रवि का अथवा चन्द्र का मण्डल जो प्रथम प्रहर में हो तो जनोंको पीड़ा हो, दूसरे प्रहर में मेघ वर्षे, तीसरे प्रहर में धान्य का नाश हो और चौथे प्रहर में राज्यभङ्ग होता है॥ १०५६॥

उत्पातों का फल ।

रात्रौ धनुर्दिने ह्युल्का तारा चैव दिने तथा ।
रात्रौ तु धूमकेतुश्च भूकम्पश्च तथैव हि ॥१०५७॥
एतानि दुष्टचिह्नानि देशक्षयकराणि च ।

टीका-रात्रिमें धनुष, दिन में उल्का तथा नक्षत्रपात और रात्रि में धूमकेतु का उदय तथा भूमिकम्प ऐसे दुष्ट चिह्न लक्षित हों तो देश क्षयकारक जानिये॥ १०५७॥

अथ छायाबल यात्रा ।

शनौ सप्त पादाः कवौ षोडश स्यू रवौ भौमके रुद्रसंख्याविधेया ।
निशेशे बुधेऽष्टेशसंख्या विधेया गुरावग्निभूसंख्यछाया विधेया ॥

न लत्ता न पातं व्यतीपातघातं न भद्रा न संक्रान्तिशूलं तथा च।
नरो याति संशोध्य छायां यदा हि तदा कार्यसिद्धिस्त्ववश्यं भवेच्च॥
स्वच्छाया त्रिगुणा विश्वयुक्ता भाज्याऽष्टभिः फलम् ।
लाभाऽर्थहानी रुग्वृद्धिर्भयं सिद्धिर्मृतिः क्रमात् ॥१०६०॥

टीका-शनिवार को ७ पांव की छाया, शुक्रवार को १६ पांवकी छाया, रविवार तथा मङ्गल में ११ पांवकी छाया विधानकरी हैं-चन्द्रवार को ८ और बुधवारको ११ पांवकी छाया विधान करी है, गुरु को १३ पांवकी छाया विधान करी है-इस छायाबल में जो यात्रा करते हैं, उनको लत्ता, पात, व्यतीपात, भद्रा, घात, संक्रान्ति, और दिशाशूल फल नहीं देते। अपनी छाया के साधन करने में मनुष्य की कार्यसिद्धि अवश्य होती है—पुनः अपनी छाया को तीन गुणा कर फिर १३ युक्त कर जो ८ का भाग दे १ बचै तो लाभ, २ बचै तो लक्ष्मीप्राप्ति, ३ बचै तो हानि, ४ बचै तो रोग, ५ बचै वृद्धि, ६ बचै तो भय, ७ बचै तो सिद्धि, ८ बचै तो मृत्यु हो इस क्रम करने से यथावत् फल देती है सो यात्रा में विचार लेना चाहिये ॥ १०५८-१०६० ॥

### अथ वायुपरीक्षाकथन

आषाढमासस्य च पौर्णमास्यां सूर्यास्तकाले यदि वाति वातः ।
पूर्वस्तदा शस्ययुता च मेदिनी नन्दन्ति लोका जलदायिनो घनाः॥

टीका०-जो आषाढ़ मासमें पूर्णिमा के दिन सूर्यास्तकालमें पवन पूर्व दिशाका हो तो पृथ्वी धान्ययुक्त, लोक सुखी और मेघ की सुवृष्टि हो ऐसा फल जानना ॥ १०६१ ॥

कृशानुवाते मरणं प्रजानामन्नस्य नाशः खलु वृष्टिनाशः ।
याम्ये मही शस्यविवर्जिता स्यात्परस्परं यान्ति नृपा विनाशम्१०६२

टीका-अग्नि कोणकी वायु चले तो प्रजा का मरण, अन्न का नाश और वर्षा का नाश हो और दक्षिण दिशाका पवन हो तो पृथ्वी धान्य से वर्जित हो और परस्पर राजाओं में विग्रह हो यह फल दक्षिण दिशा का जानना ॥ १०६२ ॥

नैशाचरो वाति यदाऽत्र वातो न वारिदो वर्षति वारि भूर ।
तदा महीशस्यविवर्जिता स्यात्क्रन्दन्ति लोकाःक्षुधयाप्रपीडिताः १०६३

टीका-नैर्ऋत कोण का जो पवन हो तो थोड़ी वर्षा हो, पृथ्वी धान्य से वर्जित, क्षुधा से रोगी और पीड़ित लोग रोदन करें ॥ १०६३ ॥

आषाढमासे यदि पौर्णमास्यां सूर्यास्तकाले यदि वारुणोऽनिलः ।
प्रवाति नित्यं सुखिनो जनाःस्युर्जलान्नयुक्तावसुधातदास्यात् १०६४

टीका—आषाढ मास में पूर्णिमा के दिन जो सूर्य्यास्तकाल में पश्चिम दिशा की पवन हो तो प्रजा सुखी रहे और पृथ्वी जल अन्न से पूरित हो ऐसा पश्चिम दिशा का फल जानना ॥ १०६४ ॥

वायव्यवाते जलदागमः स्याद्धान्यस्य नाशः पवनोद्धताद्यैः।
सौम्येऽनिले धान्यजलाकुला धरा नन्दन्ति लोका भयदुःखवर्जिताः॥

टीका-जो वायव्य कोण का पवन हो तो जल का आगमन, अन्नका नाश और पृथ्वी प्रचण्ड वायु से युक्त और उत्तर दिशाका पवन हो तो श्रेष्ठ वर्षा और धन धान्य से पृथ्वी युक्त, लोक सुखी, भय दुःख से वर्जित हो ऐसा कहना चाहिए ॥ १०६५ ॥

ईशानवृद्धिबहुवारिपूरिता धरा च गावो बहुदुग्धसंयुताः।
भवन्ति वृक्षाः फलपुष्पदायिनो वातेऽभिनन्दन्ति नृपाः परस्परम्॥

टीका-जो ईशान कोण का पवन चले तो पृथ्वी जल से पूरित हो और गौ दुग्ध से और वृक्ष फल पुष्पों से युक्त और राजाओं की परस्पर मैत्री हो ऐसे जानना चाहिए ॥ १०६६ ॥

वर्ष निकालने का प्रकार—

गताब्दवृन्दैर्मुनिशून्यचन्द्रैर्निघ्ने नभोव्योमगजैः सुभक्ता।
त्रिधा फलं वारघटीपलानि स्वजन्मवारादियुतान्यभीष्टम्॥१०६७

टीका—वर्तमान संवत् में जन्म संवत् हीन करै तो गताब्द संज्ञा होगी। गताब्दोंके मुनि ७ शून्य० चन्द्र १ अर्थात् १०७ से गुणा करे। नभ ० व्योम ० गज ८ अर्थात् ८०० का भाग देकर ३ जगह स्थापन करे जो फल प्राप्त हो तो वार इष्ट होगा इसमें जन्म का वार इष्ट जोड़ दे और ऊर्ध्वाङ्क में ७ का भाग दे तो वर्ष का वार इष्ट सिद्ध होगा। उदाहरण—वर्तमान संवत् १९३६ जन्म संवत् १९३४ इन का अन्तर २ हुआ इसको १०७ से गुणा किया तो २१४ हुए और इसमें ८०० का भाग दिया तो २ प्राप्त हुए और शेष ४१४ रहे इनको ६० से गुणा तो २४८४० हुए फिर इनमें ८०० का भाग दिया तो ३१ मिले ऐसा करने पर २ वार ३१ घटी ३ पल सिद्ध हुए इनमें वारादि ६।४५।१२ जोड़े तो ८।७६।१५ अर्थात् ९।१६।१५ हुआ, इस उर्ध्वाङ्क ९ में ७ के भाग से शेषांकः २।१६।१५ यह वर्ष का इष्ट हुआ ॥१०६७॥

यहां मूल में "गताब्दवृन्दभुं विखाभ्रचन्द्रैः" इत्यादि था जिसके अनुसार गणित में अशुद्धता आ जाती है एवं व्याकरण से भी दोष होता है अतः हमने पाठ दूसरा बदल दिया, पाठक भी विचार कर देखले। निवेदक-श्री अनूपमिश्र मैथिल )

अथ तिथि बनाने का क्रम।

याताब्दवृन्दो गुणवेदरामैर्निघ्नः कुरामैर्विहृतो दिनाद्यम्।
घस्रैः सहोत्थैः सहितं खरामै र्भक्तं च शेषा तिथिरत्र वर्षे॥१०६८॥

टीका—गतवर्षों को ३४३ से गुणा करै पुनः ३१ का भाग दे जो अंक प्राप्त हो सो तिथि जानना। इसमें जन्म की तिथि युक्त करे फिर ३० का भाग देने से जो शेष रहे सो वर्ष की तिथि होगी परन्तु कहीं कहीं १ तिथि ऊनाधिक हो जाती है॥ १०६८॥

अथ नक्षत्र लानेका क्रम।

व्योमेन्दुभिः संगुणिता गताब्दाः
खशून्यवेदाश्विलवैर्विहीनाः।
जन्मर्क्षयोगैः सहिता ह्यवस्था
नक्षत्रयोगौ भवतो भतष्टौ॥ १०६९॥

टीका—गत वर्षों को १० से गुणा करै फिर दो जगह रक्खे और एक जगह में२४ का भाग दे जो लब्धि हो वह दूसरे में घटा दे। और जन्मर्क्ष या योग जोड़ दे, उस नक्षत्र में २७ का भाग देने से शेष नक्षत्र होगा॥ १०६९॥

अथ ग्रहचालन—कथन।

स्वेष्टकालो यदाऽग्रे स्यात्पंक्तिं संशोधयेद्धनम्।
पंक्तिरेव यदाग्रे स्यादिष्टं च शोधयेदृणम्॥ १०७०॥

टीका—इष्टकाल पञ्चाङ्गस्थ पंक्ति से आगे हो तो पंक्तिको कालमें शोधन करना तो धन चालन होता है। और जो पंक्ति इष्टकाल से आगे हो तो इष्ट को पंक्ति में शोधन करना तो ऋण चालन होता है॥१०७०॥

अथ ग्रहस्पष्टीकरण।

गतैष्यदिवसाद्येन गतिर्निघ्नी खषड्हृता।
लब्धमंशादिकं शोध्यं योज्यं स्पष्टो भवेद्ग्रहः॥ १०७१॥

टीका—गत दिन से अथवा आगामी दिन से सूर्यादि ग्रहों की गति को गुण देना और ६० से भाग देना ,लब्धि अंशादि जो आवे सो गत दिन का हो तो ग्रहमें ऋण करना और ऐष्य(आगामी)दिन का हो तो युक्त करना इससे ग्रहस्पष्ट होता है॥१०७१॥

अथ भयात और भभोग बनाने की रीति।

गतर्क्षनाड्यः खरसेषु शुद्धाः सूर्योदयादिष्टघटीषु युक्ताः।
भयातमेतच्च निजर्क्षनाडिकाःशुद्धाः सुयुक्तास्तु भभोगसंज्ञकाः॥

टीका—गत नक्षत्र की घटियों को ६० में शुद्ध करना और वर्ष में सूर्योदय से जो इष्ट घटी हो उसे युक्त करना तो भयात होता है। उसको ६० में शुद्ध कर उस में वर्तमान नक्षत्र की घटी युक्त करना तो भभोग होता है ॥ १०७२ ॥

अथ चन्द्रस्पष्ट—क्रम।

खषड्घ्नं भयातं भभागोद्धृतं तत्खतर्कघ्नधिष्ण्येषु युक्तं द्विनिघ्नम्।
नवाप्तं शशी भागपूर्वस्तु भुक्तिः खखाभ्राष्टवेदा भभोगेन भक्ताः॥

टीका—वीते हुये नक्षत्र का पिण्ड बांध के ६० से गुणे और भभोग का पिण्ड बांध के तीन वार भाग दे, गत नक्षत्र को ६० से गुणे और भभोग के भाग से प्राप्त हुआ जो भयात है उसे इनमें जोड़ दे फिर इसे दुगुना करै और ९ का भाग दे,तीन वार तो चन्द्रमा अंशपूर्वक होता है और अंशों में ३० के भाग देकर राशि बना ले और४८००० में भभोग का भाग दे दो वार तो चन्द्रमा की गति स्पष्ट हो जायगी ॥ १०७३ ॥

अथ लग्नसाधन।

समागणश्चन्द्रकृशानुनिघ्नः खचन्द्रभक्तो निजलग्नयुक्तः।
तष्टो दिनेशैः किल वर्षलग्नं सामान्यतो मान्यतरैर्निरुक्तम्॥

टीका—गताब्द को ३१ से गुणा कर १० से भाग लेना, उस में जन्मलग्न युक्त करना १२ से उसे तष्टिन करना जो शेष बचे वह सामान्यरीति से बना लग्न जानना चाहिये ॥ १०७४ ॥

अथ मुन्था।

सैका गताब्दा विहृता पतङ्गैस्तच्छेषभावे मुथहा जनुर्भात्।

टीका—गताब्द में १ युक्त कर १२ से भाग देना, जो शेष रहै सो जन्मलग्न से मुन्था का स्थान जानना चाहिये।

अथ पञ्चाधिकारी।

मुन्थेशो वर्षलग्नेशस्तत्त्रैराशिकनायकः।
दिवार्कराशिनाथश्च रात्रौ चन्द्रर्क्षनायकः ॥ १०७५ ॥
जन्मलग्नेश्वरश्चैव वर्षे पञ्चाधिकारिणः।

टीका—वर्ष में पञ्चाधिकारी बनाने का क्रम-मुन्थेश १ वर्षलग्नेश २ त्रिराशीश ३ दिन में वर्षप्रवेश हो तो सूर्यके राशिका स्वामी और रात्रि में वर्षप्रवेश हो तो चन्द्र के राशि का स्वामी ४ जन्मलग्नेश्वर ५ वर्ष में पंचाधिकारी शुभाशुभ फल के लिए ग्रह अधिकार देखना जिसके दो तीन अधिकार आवें उसे बलवान् जानना चाहिए॥१०७५॥

त्रिराशिपाः सूर्यसितार्किशुक्रा दिने निशीज्येन्दुबुधक्षमाजाः ।
मेषाच्चतुर्णां हरिभाद्विलोमं नित्यं परेष्वार्किकुजेज्यचन्द्राः १०७६

टीका–त्रिराशिपति का क्रम १२ लग्नों के अनुसार दिन रात्रि के विभाग से चक्र में लिखा है ॥ १०७६ ॥

| राशयः । | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दिवा स्वामिनः | सू. | शु. | श. | शु. | वृ. | चे. | बु. | मं. | श. | मं. | वृ. | चं. |
| रात्रौ स्वामिनः | वृ. | च. | बु. | मं. | सू. | शु. | श. | शु. | श. | मं. | वृ. | चं. |

दृष्टिक्रम ।

पादं त्रिरुद्रे सदलं स्वतुर्ये पादत्रयं स्यान्नवपञ्चमेऽपि ।
पश्यन्ति पूर्ण समसप्तके च ग्रहा न चान्यत्र विलोकयन्ति १०७७

स्पष्टार्थ चक्र ।

| १ | ४ | ०४ | भाव |
|---|---|---|---|
| ११ | १० | ० | — |
| १५ | ३० | ६० | कलावृष्टि |

लग्नस्थमुन्था प्रकरोति सौख्यं
नृपप्रसादं विजयं रिपूणाम् ।
हर्षोदयं बाहुबलप्रतापं
वृद्धिं विलासं धनलाभमुग्रम् ॥ १०७८ ॥

मुन्था धनस्थानगलाभमुग्रं करोति मिष्टान्नसमागमं च ।
सर्वार्थसिद्धिं निजबाहुवीर्यात्सुखोदयं मित्रसुतोदयं च ॥ १०७९ ॥

लोकाज्जयं निजजनाच्च सहोत्थसौख्यं
देहार्त्तिकीर्त्तिशुभकार्यसमृद्धिदात्री ।
सत्सगतिं च सकलां तनुते हि मैत्रीं
मुन्था पराक्रमगता नृपतिप्रसादम् ॥ १०८० ॥

वित्तक्षयं च रिपुना-(?) दयशश्च वृद्धिं

वैरोदयं स्वजनराजकुलेषु कुर्यात् ।
शुभार्त्तिकृद्धृदि रुजस्य विवृद्धिदात्री
तुर्ये न्थिहाविविधरोगभयानि पुंसाम् ॥ १०८१ ॥
प्रतापमहात्म्यसुरार्चनं च सुबुद्धिवृद्धिर्यशसः प्रवृद्धिः ।
वित्तप्रलाभो जनताप्रसादः पुत्राप्तिसौख्यं सुतगेन्थिहायाम्॥ १०८२॥
नृपाद्भयं चौरभयं कृशत्वं निरुद्यमत्वं रिपुजं भयं च ।
कार्यार्थहानिः कुमतोष्ट(?)वैरं षष्ठेथिहा दुष्टरुजं विदध्यात्॥ १०८३॥
सौख्यार्थनाशो वनितादिकष्टं चिन्तामनोमोहमनल्परोगम् ।
क्लेशोदयं स्वेष्टजनेषु वैरं यशोविनाशो नगगेन्थिहायाम्॥ १०८४॥
दुष्टाद्भयार्त्तिर्धनधान्यनाशो विपक्षभीतिर्व्यसनानि मोहाः ।
कान्ताविनाशं स्वजनेषु पीडां नृपाद्भयं चाष्टमगेन्थिहायाम्॥ १०८५॥
धर्मार्थलाभं स्वजनेषु मैत्री नृपोत्तमैः प्रीतियशःप्रवृद्धिः ।
प्रमोदभाग्योदयकार्यसिद्धिः पुण्योपगेन्था प्रकरोति सौख्यम्॥ १०८६॥
मनोरथाप्तिः स्वजनेषु सौख्यं निजेष्टमैत्री स्वजनोपकारः ।
भूपात्प्रसादो दशमेन्थिहायां पुण्योदयः स्यादतुलं यशश्च॥ १०८७॥
सुखार्थलाभं शुभबुद्धिवृद्धिं मनोरथाप्तिं नृपतिप्रसादम् ।
निजष्टसौख्यं मनसां प्रहर्षं करोति मुन्थाभवगे वशित्वम्॥ १०८८॥
निरुद्यमत्वं निजमित्रकष्टं दुष्टार्तिरुक्कृन्नृपतेर्भयं च ।
धर्मार्थनाशो रिपुचौरभीतिःस्वाभीष्टपीडा व्ययगेन्थिहायाम्॥ १०८९॥

अथ त्रिपताकिचक्र का प्रकार ।

रेखात्रयं तिर्यगधोर्ध्वसंस्थमन्यान्यविद्धाग्रकमीशकोणात् ।
स्मृतं बुधैस्तात्त्रिपताकिचक्रं प्राङ्मध्यरेखा ग्रहवर्षलग्नात् ॥ १०९० ॥

टीका—रेखा ३ टेढ़ी ३ सीधी करै और परस्पर ईशान कोण से रेखा का वेध करै इसको पंडित जन त्रिपताकी चक्र कहते हैं इसमें पूर्व से मध्य रेखा पर वर्षलग्न का न्यास करना ॥ १०९० ॥

### ग्रहन्यास ।

| | २ | १ | १२ | |
|---|---|---|---|---|
| ३ | | | | ११ |
| ४ | | | | १० |
| ५ | | | | ९ |
| | ६ | ७ | ८ | |

न्यसेद्ग्रहचक्रं किल तत्र सैका
याताऽब्दसंख्या विभजेन्नगेन ।
शेषेन्मिते जन्मगचन्द्रराशे-
स्तुल्ये च राशौ विलिखेच्छशाङ्कं ।
परे चतुर्भाजितशेषतुल्ये

स्थाने स्वराशेः खचरास्तु लेख्याः ॥ १०११ ॥

टीका—त्रिपताकी चक्र पर १२ राशि का न्यास करने । और ग्रहन्यास का प्रकार गत वर्ष में १ युक्त कर ८ का भाग देना जो शेष रहै सो जन्मकाल में चन्द्रराशि से शेष स्थान में चन्द्रमा लिखना और ग्रह को ४ से भाग देकर जो शेष बचै उसे वहाँ अपने स्थान से लिखना । राहु और केतु को अपने स्थान से पीछे लिखना तो त्रिपताकी चक्र स्पष्ट होता है ॥ १०९१ ॥

### वेधविचार ।

स्वर्भानुविद्धे हिमगौ त्वरिष्टं तापोऽर्कविद्धे रुगिनात्मविद्धे ।
महीजविद्धे तु शरीरपीडा शुभैश्च विद्धे जयसौख्यलाभाः ॥
शुभाशुभव्योमगवीर्यतोऽत्र फलं तु वेधस्य वदेत्सुधीमान् १०१२

टीका—त्रिपताकी चक्र में वेध देखने का प्रकार—सर्वग्रहों का वेध चंद्रमा से देखना और राहु से चन्द्र से वेध हो तो अरिष्ट जानना, सूर्य से वेध हो तो ताप जानना, शनि से बेध हो ते। रोग जानना, मङ्गल से वेध हो तो शरीर में पीड़ा जानना । और शुभ ग्रह से वेध हो तो जयप्राप्ति, सौख्यलाभ और शुभ ग्रह का वीर्य देख कर वेध का फल कहना ॥ १०९२ ॥

### मुद्दा-दशा ।

जन्मर्क्षसंख्या सहिता गताब्दैर्द्विघ्नानिता नन्दहृतावशेषात ।
आचंकुराजीशबुकेशुपूर्वा भवन्ति मुद्दादशिकाः क्रमेण १०१

टीका—जन्मनक्षत्र की जो संख्या हो उसमें गताब्द को संख्या मिलाना और दोनों की जो संख्या हो उसमें से दो कमती करना और ९ से भाग देना जो अंक रहै सो दशा जानना, १ शेष रहै तो सूर्य की दशा। २ शेष रहै तो चन्द्रमा की दशा। ३ शेष रहै तो मङ्गल की दशा। ४ शेष रहै तो राहु की दशा। ५ शेष रहै तो गुरु की दशा। ६ शेष रहै तो शनि की दशा। ७ शेष रहै तो बुध की दशा। ८ शेष रहै तो केतु की दशा। ९ शेष रहै तो शुक्र की दशा जानना। यह दशा का क्रम ज्योतिष-शास्त्र के आचार्यों ने कहा है॥ १०९३॥

| सू० | चं० | मं० | रा० | बृ० | श० | बु० | के० | शु० | ग्रह |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | १ | ० | १ | १ | १ | १ | ० | ० | मास |
| १८ | ० | २१ | २३ | १८ | ७ | २१ | २१ | ० | दिन |

मास बनाने का क्रम।

मासार्कस्य तदाऽऽसन्नपंक्त्यर्केण सहान्तरम्।
कलीकृत्यार्कगत्याप्तदिनाद्येन युतोनितम्॥ १०१४॥
तत्पंक्तिस्थं वारपूर्वं मासार्केऽधिकहीनके।
तद्वाराद्ये मासवेशो ह्युप्रवेशः कलासमः॥ १०१५॥

टीका—सूर्य मास का जो सूर्य सो वर्ष के सूर्य अंशो में निकट हो तो हीन वा अधिक हो तो उसका अन्तर करे राशिछोड़ फिर उसका पिण्ड बाँध कर सूर्य-पंक्ति के गति का पिण्ड बाँध के भाग दे तीन दफे तो उससे वार आदि प्राप्त होंगे। फिर जिसे पंक्ति के सूर्य का अन्तर किया है उसे उसी मिश्रमान में घटा दे अथवा जोड़ दे। यदि सूर्यवर्ष को पंक्ति के सूर्य से अधिक हो तो जोड़ दे। और हीन हो तो घटा दे तब मासवारादि स्पष्ट हो जायगे॥ १०१४-१०१५॥

अथ ग्रहचक्र-प्रकरण।

सूर्य।

ऋक्षसंक्रमणं यत्र द्वे वक्त्रे विनियोजयेत्।
चत्वारि दक्षिणे बाहौ त्रीणि त्रीणि च पादयोः॥१०१६

चत्वारि वामबाहौ च हृदये पञ्च निर्दिशेत्।
अक्ष्णोर्द्वयं द्वयं योज्यं मूर्ध्नि चैकैककं गुदे ॥ १०१७ ॥

फल।

रोगो लाभस्तथाऽध्वा च बन्धनं लाभ एव च।
ऐश्वर्यं राजपूजा च ह्यपमृत्युरिति क्रमात् ॥ १०१८ ॥

चन्द्र।

चन्द्रचक्रं प्रवक्ष्यामि नराकारं सुशोभनम्।
शीर्षे षट्कं मुखे त्वेकं त्रीणि दक्षिणहस्तके ॥ १०११ ॥
हृदि षट्कं प्रदातव्यं वामहस्ते त्रयं तथा।
कुक्ष्याः षट्कं च दातव्यं पादेकैकं विनिर्दिशेत् ॥ ११०० ॥

फल।

शीर्षे लाभकरं ज्ञेयं मुखे तु द्रव्यहारकम्।
हानिदं दक्षिणे हस्ते हृदये च सुखावहम् ॥ ११०१ ॥
वाहमस्ते तु रोगाश्च कुक्ष्योः शोकस्तथैव च।
पादयोर्हानिरोगौ च जन्मधिष्ण्यादिचन्द्रभम् ॥ ११०२ ॥

भौम।

भौमचक्रं प्रवक्ष्यामि जन्मधिष्ण्यादिभौमभम्।
शीर्षे षट्कं मुखे त्रीणि त्रीणि वै दक्षिणे करे ॥ ११०३ ॥
पादयोः षट् प्रदातव्या वामहस्ते त्रयं तथा।
गुह्ये चैकं नेत्रयोर्द्वे हृदये त्रयमेव च ॥ ११०४ ॥

फल।

विनयश्चैव रोगश्च लक्ष्मीः पन्था भयं तथा।
मृत्युर्लाभः सुखं चापि फलं ज्ञेयं विचक्षणैः ॥ ११०५ ॥

बुध।

बुधचक्रं प्रवक्ष्यामि जन्म-ऋक्षादिसौम्यभम्।
शिरसि त्रीणि राज्यं स्याद्वक्त्रकं धनधान्यदम् ॥ ११०६ ॥

| सूर्य | | | चन्द्र | | | मङ्गल | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य संक्रान्ति जिस नक्षत्र में हो उससे जन्मनक्षत्र पर्यन्त गिनने से जितने नक्षत्र आवे वे फल जानिये। | | | जन्मनक्षत्र से जिस नक्षत्र में चन्द्र हो उस नक्षत्र पर्यन्त गिने जितने नक्षत्र आवे वे फल जानिये। | | | जन्मनक्षत्र से जिस नक्षत्र में मङ्गल होय उसके गिनने से जितने नक्षत्र आवें वे फल जानिये | | |
| स्थान | नक्ष. | फल | स्थान | नक्ष. | फल | स्थान | नक्ष. | फल |
| मुख में | २ | रोगप्राप्ति | मस्तक में | ६ | लाभ | शिर पर | ६ | विजय |
| दाहिने हाथ | ४ | लाभ | मुख में | १ | द्रव्यहरण | मुख में | ३ | रोगप्राप्ति |
| पावों में | ६ | मार्ग चलना | दाहिने हाथ | ३ | हानिकर | दाहिना हाथ | ३ | लक्ष्मी प्राप्ति |
| बायाँ बाहु | ४ | बन्धन | हृदय में | ६ | सुखप्राप्ति | पांवों में | ६ | मार्गचलना |
| हृदय में | ५ | लाभ | बायें हाथ | ३ | रोगप्राप्ति | बायाँ हाथ | ३ | भय |
| नेत्रों में | ४ | लक्ष्मीप्राप्ति | कुक्षि में | ६ | शोक | गुदा में | १ | मृत्यु |
| मस्तक में | १ | राजा से पूजा | दाहिना पाँव | १ | हानि | नेत्रों में | २ | मृत्यु |
| गुदा में | १ | अपमृत्यु | बायां पाँव | १ | रोगप्राप्ति | हृदय में | ३ | |

नेत्रे द्वे प्रीतिलाभौ च नाभौ श्रीः पञ्चकं तथा।
पादयोः षट् प्रवासश्च वामे वेदा धनं तथा ॥ ११०७ ॥
चत्वारि दक्षिणे हस्ते धनलाभस्तथैव च।
गुह्यस्थाने भद्वयं च बन्धनं मरणं फलम् ॥ ११०८ ॥

गुरु।

गुरुचक्रं प्रवक्ष्यामि गुरुभाज्जन्म-ऋक्षकम्।
दद्याच्छिरसि चत्वारि करे चत्वारि दक्षिणे।
एकं कण्ठे मुखे पञ्च पादयोः षट् प्रदापयेत्।
करे वामे च चत्वारि त्रीणि दद्याच्च नेत्रयोः ॥ ११ १० ॥

फल।

राज्यं लक्ष्मीर्धनप्राप्तिः पीडा मृत्युस्तथैव च।
सुखं चैव क्रमेणैव फलं ज्ञेयं विचक्षणैः ॥ ११११ ॥

शुक्र ।

शुक्रचक्रं प्रवक्ष्यामि शुक्रधिष्ण्यात्तु जन्मभम् ।
मुखे त्रीणि महालाभः शीर्षे पञ्च शुभावहः ॥ ११११२ ॥
त्रिकन्तु दक्षिणे पादे क्लेशहानिकरं सदा ।
तथैव वामपादे च त्रीणि भानि तु योजयेत् ॥११११३॥
हृदये द्वे धनं सौख्यं भाष्टकं हस्तयोर्द्वयोः ।
मित्रसौख्यं धनप्राप्तिर्गुह्ये त्रीणि तथैव च ॥ ११११४ ॥
स्त्रीलाभश्च फलं प्रोक्तं भृगुपुत्रस्य सूरिभिः ।

| बुध | | | गुरु | | | शुक्र | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जन्मनक्षत्र से बुध जिस नक्षत्र में हो वहाँ तक गिनै जिस स्थान पर बुध पड़े उसका फल जानिये । | | | जिस नक्षत्र में गुरु होवे उससे जन्मनक्षत्र तक गिनने से गुरु जिस स्थान में पड़ा होय उसका फल जानिये । | | | शुक्र जिस नक्षत्र में हो उससे जन्मनक्षत्र पर्यन्त गिनने से जिस स्थान में पड़ा हो उस स्थान का फल जानिये । | | |
| स्थान | नक्ष. | फल | स्थान | नक्ष. | फल | स्थान | नक्ष. | फल |
| मस्तक में | ३ | राज्यप्राप्ति | मस्तक | ४ | राज्यप्राप्ति | मुख में | ३ | उत्तम लाभ |
| मुख में | १ | धन | दाहिने हाथ | ४ | लक्ष्मी | मस्तक में | ५ | शुभ |
| नेत्रों में | २ | प्रीतिलाभ | कण्ठ में | १ | धनलाभ | दाहिने पांव में | ३ | क्लेश हानि |
| नाभि में | ५ | लक्ष्मी | मुख में | ५ | पीडा | बायें पांव में | ३ | क्लेश हानि |
| पावों में | ६ | प्रवास | पावों में | ६ | मृत्यु | हृदय में | २ | धनसौख्य |
| बायें हाथ | ४ | धनलाभ | बायें हाथ | ४ | सुखप्राप्ति | हाथों में | ८ | मित्रसुख |
| दाहिने हाथ | ४ | धनलाभ | नेत्रों में | ३ | सुखप्राप्ति | गुदा में | ३ | स्त्रीलाभ |
| गुदा में | २ | बन्धनमरण | ० | ० | ० | ० | ० | ० |

शनि ।

सौरिचक्रं प्रवक्ष्यामि सौरिभाज्जन्म-ऋक्षकम् ।
मूर्ध्न्येकं च तथा वक्त्रे करे चत्वारि दक्षिणे ॥११११५॥
विन्यसेत्पादयुग्मे षड्वामबाहौ चतुष्टयम् ।

हृदये पञ्च ऋक्षाणि क्रमाच्चत्वारि नेत्रयोः ॥ १११६ ॥
हस्ते द्वयं गुदे चैकं मन्दस्य पुरुषाकृतेः ।

फल ।

मूर्द्धवक्त्रस्थभे रोगो लाभो दक्षिणे करे ।
स्यादध्वा चरणद्वन्द्वे बन्धो वामकरे नृणाम् ॥ १११७ ॥
हृदये पञ्च लाभो वै नेत्रे प्रीतिरुदाहृता ।
पूजा मूर्ध्नि परा नूनं गुदे मृत्युं विनिर्दिशेत् ॥ १११८ ॥

राहु ।

राहुचक्रं प्रवक्ष्यामि जन्मभाद्राहु—ऋक्षभम् ।
मूर्ध्नि त्रीणि तथा प्रोक्तं करे चत्वारि दक्षिणे ॥ १११९ ॥
पादयोः षट्ट च ऋक्षाणि वामहस्ते चतुष्टयम् ।
हृदये त्रीणि कण्ठेकं मुखे द्वे नेत्रयोर्द्वयम् ॥ ११२० ॥
गुह्ये द्वयं क्रमेणैव राहुचक्रं स्वभावतः ।

फल ।

राज्यं रिपुक्षयः पन्था मृत्युर्लाभोऽथ रोगकः ।
जयः सौख्यं तथा कष्टं क्रमाज्ज्ञेयं फलं बुधैः ॥ ११२१ ॥

केतु ।

केतुचक्रं प्रवक्ष्यामि जन्मभात्केतु·ऋक्षभम् ।
मूर्ध्नि पञ्च जयश्चैव मुखे पञ्च महद्भयम् ॥ ११२२ ॥
हस्तयोर्भानि चत्वारि विजयश्च जयस्तथा ।
पादयोः षट् च सौख्यं स्याद् हृदि द्वे शोककारके॥११२३॥
कण्ठे चत्वारि च व्याधिर्गुह्यैकं च महद्भयम् ।

| शनि | | | राहु | | | केतु | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| शनि जिस नक्षत्र में हो उससे जन्मनक्षत्र पर्यन्त गिनै जिस स्थल में नक्षत्र पड़ा हो वह फल जानिये । | | | जन्मनक्षत्र से राहुनक्षत्र पर्यन्त गिनै जहां नक्षत्र पड़ा हो वह फल जानिये । | | | जन्मनक्षत्र से केतु जिस नक्षत्र में हो वहां तक गिनै. जिसमें नक्षत्र पडे वह फल जानिये । | | |
| स्थान | नक्ष. | फल | स्नान | नक्ष. | फल | स्थान | नक्ष. | फल |
| मस्तक | १ | रोग | मस्तक | ३ | राज्यप्राप्ति | मस्तक | ५ | जय |
| दाहिनाहाथ | १ | रोग | दाहिनाहाथ | ४ | रिपुक्षय | मुख में | ५ | बडाभय |
| मुख में | ४ | लाभ | पावों में | ६ | मार्गचलना | हाथों में | ४ | विजय |
| पावों में | ६ | मार्गचलभा | वाये हाथ | ४ | मृत्यु | पायों पर | ६ | सुख |
| वायाँ हाथ | ४ | बंधन | हृदय में | ३ | लाभ | हृदय में | २ | शोक |
| हृदय में | ५ | लाभ | कण्ठ में | १ | रोग | कण्ठ में | ४ | व्याधि |
| नेत्रों में | ४ | प्रीतिलाभ | मुख में | २ | जय | गुह्य पर | १ | बड़ाभय |
| मस्तक में | १ | पूजा | नेत्रों में | २ | साख्य | ० | ० | ० |
| गुदामें | १ | मृत्यु | गुदामें | २ | कष्ट | ० | ० | ० |

जन्मनक्षत्र जहां पड़ा है तिसका फल ।

शीर्षे त्रीणि मुखे त्रयं च रविभादेकैककं स्कन्धयो-
रेकैकं भुजयोस्तथा करतले धिष्ण्यानि पञ्चोदरे ।
नाभौ गुह्यतले च जानुयुगले चैकैकमृक्षं क्षिपे-
ज्जन्तोःकेचिदिति ब्रुवन्ति गणकाः शेषाणि पादद्वये॥११२४॥
अल्पायुश्चरणस्थिते च गमनं देशान्तरं जानुभे
गुह्ये स्यात्परदारलम्भनमथो नाभौ च सौख्यप्रदम् ।
ऐश्वर्यं हृदि चौर्यमस्य करयोर्बाह्वोर्बलं व मुखे
मिष्टान्नं स लभेच्च मानवगणो राज्यं स्थिरं मूर्द्धनि॥११२५॥

टीका—केवल मनुष्य चक्रमें सूर्यनक्षत्रसे जन्मनक्षत्र तक देखनेका क्रम–प्रथम३नक्षत्र मस्तक पर फल राज्यप्राप्ति, मुख पर ३ नक्षत्र फल मिष्टान्न भोजन, कन्धों पर २ नक्षत्र फल बलवान्,भुजाओं पर २ नक्षत्र फल बल,हाथोंके तलवे पर २ नक्षत्र फल चोर,हृदय पर ५ नक्षत्र फल ऐश्वर्य, नाभी पर १ नक्षत्र फल सुख, गुह्य पर १ नक्षत्र फल परस्त्री से गमन, जानू पर १ नक्षत्र फल परदेशवास, पाद पर ७ नक्षत्र फल थोड़ी आयु, ऐसा जन्मनक्षत्र से स्थान का विचार करना ॥ ११२४—११२५ ॥

लग्नशुद्धि—पञ्चक देखना।

गततिथियुतलग्नं नन्दहृच्छेषकं च
वसुयमयुगषट्के क्षोणिसंख्या क्रमेण।
रुगनलनृपचौरं मृत्युदं पञ्चकं स्याद्-
व्रतगृहनृपमार्गोद्वाहके वर्जनीयम् ॥११२६॥

टीका—गततिथि को लेकर उसमें लग्न मिलावे और नवका भाग दे शेष जो बचै उसका फल जानिये, ८ बचैं तो रोगपञ्चक वह यज्ञोपवीत में वर्जित, २ बचे तो अग्निपञ्चक, यह गृहारंभ में वर्जित, ४ बचे तो राजपञ्चक यह और ६ बचैं तो चोरपञ्चक ये गमनलग्न में वर्जित हैं, १ बचे तो मृत्युपञ्चक यह विवाह में वर्जित है इससे अधिक जो शेषाङ्क वचै तो निष्पञ्चक जानें ये सर्वकार्य में उक्त है ॥११२६॥

वारों में पञ्चक वर्जित।

रवौ रोगं कुजे वह्निं सोमे तु नृपपञ्चकम्।
बुधे चौरं शनौ मृत्युं पञ्चकानि विवर्जयेत् ॥ ११२७ ॥

टीका—रविवारमें रोगपञ्चक, मङ्गलमें अग्निपञ्चक, सोमवार में राजपञ्चक बुधवार को चोरपञ्चक, शनिवार को मृत्युपञ्चक, ऐसे ये पञ्चक इन वारों में वर्जित जानिये ॥ ११२७ ॥

दिनमान रात्रिमान।

अयनादिकवासरराममहता गगनानलबाणशशाङ्कयुताः।
परिभाजितशून्यरसैर्घटिकाः कर्कादिनिशा मकरादिदिनम् ॥११२८॥

टीका—अयन कहिये कर्कसंक्रान्ति से मकरसंक्रान्ति तक ६ महीने, वैसेही मकर से कर्क तक ६ महीने, जिस दिवस का दिनमान जानना हो वहां तक कर्क संक्रान्ति से गिनके उसको ३ से गुणा करै, जो अङ्क आवैं उनमें १५३० मिलावे और ६० का भाग दे जो वचै वह रात्रिमान और जो मकर संक्रान्ति से गणना करै तो दिनमान आवै यह जानिये ॥ ११२८ ॥

दिन कितना चढ़ा है यह जानने की रीति।

पादप्रभा नगयुता रहिता च मेषात्षट्स्विन्दुना त्रियुगबाणशराब्धिरामैः
स्याद्भाजको दिनदलस्य नगाहतस्य पूर्वंगताःस्युरपरे दिनशेषनाड्यः॥

टीका—अपनी छाया को पांव से नापे जितने पांव होवं उनमें ७ मिलावे और मेष संक्रांति से कन्या संक्रांतिपर्यन्त इन्दु कहिये एक उसमें घटावें उसके आगे तुला से

मीनपर्यन्त जो संक्रांति हो उसके क्षेपक को घटा देवै ऐसे तुला ३ वृश्चिक ४ धनु ५ मकर कुम्भ ४मीन ३ इस प्रमाण से अङ्क घटावे और अलग लिखे उसके पीछे दिनदल कहिये १५ इनको ७ से गुणा किया तो हुए १०५ इनमें पीछे लिखे हुए अङ्क का भाग दे जो भागांक आवै उसे घटी जानिये परन्तु दिनके पूर्वार्ध में दिवस की घटी आवै और उत्तरार्द्ध में दिनशेष आवै यह जानिये ॥ ११२९ ॥

रात्रि कितनी है यह जानने की रीति ।

सूर्यभान्मध्यनक्षत्रं सप्तसङ्ख्याविशोधितम् ।
विंशतिघ्नं नवहृतं गता रात्रिः स्फुटा भवेत् ॥ ११३० ॥

टीका—रात्रि में जो नक्षत्र हो वहां तक सूर्यनक्षत्रसे गिनके ७ घटा दे जो शेष रहै उस को २० से गुणाकर और ९ का भाग दे जो अङ्क शेष रहै उतनाही रात्रिका प्रमाण कहिए ॥ ११३० ॥

अन्तरङ्ग बहिरङ्ग नक्षत्र ।

सूर्यभादुडुगणं पुनः पुनर्गण्यतामिति चतुष्टयत्रयम् ।
अन्तरङ्गबहिरङ्गसंज्ञकं तत्र कर्म विदधीत तादृशम् ॥११३१॥

टीका—सूर्यनक्षत्रसे चार नक्षत्र फिर तीन नक्षत्र इस प्रकार वर्तमान नक्षत्रतक बराबर गिनै तो वे क्रम से अन्तरङ्ग और बहिरङ्ग संज्ञक होते हैं इनमें लाना और लेजाना आदि कर्म करे ॥ ११३१ ॥

सूतिका—स्नान ।

करेन्द्रभाग्यानिलवासवान्त्यमैत्रेन्दवाश्विध्रुवभेऽह्नि पुंसाम् ।
तिथावरिक्ते शुभमामनन्ति प्रसूतिकास्नानविधिं मुनीन्द्राः॥११३२॥
शुभो मुहूर्त्तः शकुनः पुनः शुभश्चित्तोन्नतिः शोभनमङ्गलानि च ।
सर्वानुकूल्यं भवतीति निश्चयाद्राधाधवस्यैव पदाब्जसंस्मृतेः॥११३३॥

टीका—हस्त ज्येष्ठा पूर्वाफल्गुनी स्वाती धनिष्ठा रेवती अनुराधा मृग अश्विनी और ध्रुव नक्षत्र इनमें से कोई नक्षत्र जिस दिन हो उस दिन सूतिकास्नान शुभ कहा है, परन्तु रिक्तातिथि वर्जित है यह मुनीन्द्रों ने कहा है ॥११३२-११३३॥

काशीस्थकाशीनाथसंस्कृत पाठशालायाः प्रधानाध्यापकेन
'विद्यारत्न' पण्डित जगन्नाथव्यासात्मजमाधवप्रसादव्यासेन
संशोधितः सटीको बृहज्ज्यौतिषसारः समाप्तः ॥

बाबू कैलासनाथभार्गवद्वारा, भार्गव भूषण प्रेस, त्रिलोचन, काशी में मुद्रित ।

# वास्तुराजवल्लभः

वास्तु के विषय में भी नवीन प्राचीन ग्रन्थों के अनुसार पण्डितों का इतना मतभेद है कि गृह आदि बनाने वालों को शुद्ध मुहूर्त मिलना असम्भव सा हो गया है इस सुगमता के लिये 'श्रीमान् पं० रामयत्न ओझाजी' ने सूत्रधार-मण्डन-विरचित 'वास्तुराजवल्लभ' नामक एक प्राचीन ग्रन्थ पर सरल हिन्दी भाषाटीका लिखी है और उनकी आज्ञासे भार्गव पुस्तकालय ने प्रकाशित किया है जो हाथों हाथ बिक रही है इस पुस्तक से पण्डित लोग अवश्य लाभ उठावेंगे। मू० १)

# फलितसंग्रहः

संस्कृत को जाननेवाले विद्वान् पौराणिक तथा अन्यान्य शास्त्रवेत्ताओं को भी ज्योतिष शास्त्र से काम लेना पड़ता है विना ज्योतिषशास्त्र के गृह, कूप, तड़ाग, विवाह ग्रहादिकों के इष्टानिष्ट फल जानने में बड़ीही असुविधा होती है उनके उपयोग के लिये फलित संग्रह नामकऐसाउत्तम ग्रन्थ छपा है कि जिससे समर्घ, वास्तु आदि विवाह कर्मों का फल भली भाँति मालूम होता है, प्रत्येक मनुष्यों को उसकी एक प्रति अपने पास रखना आवश्यक है। मू० ॥)

# द्विरागमन-व्यवस्था

आज कल द्विरागमन और वधू प्रवेश में इतने झगड़े चले हैं कि जिनका निर्णय होना अत्यन्त कठिनसा हो गया है उसको ज्योतिषशास्त्र के सिद्धान्तोंके द्वारा काशी-विश्वविद्यालयके प्रधानज्योतिषशास्त्राध्यापक पं० रामयत्न ओझाजीने अति प्रयत्नसे निर्णय करके द्विरागमन-व्यवस्था नामकी एक पुस्तक काशी भार्गव पुस्तकालय से प्रकाशित कराया है यह ग्रन्थ ऐसा उत्तम है कि जिसकी विशेष प्रशंसा देखने से स्वयं लोग करते हैं। यह ग्रन्थ भी सर्व साधारण के देखने योग्य है। मू० ।=)

भार्गव पुस्तकालय बनारस

( सांगीत प्रकाश—प्रथम खण्ड )

अर्थात

# हारमोनियम मास्टर

(तृतीय-संस्करण )

वर्तमान् समय में सभी सज्जनगण जितना हारमोनियम वाद्य को पसन्द करते हैं उतना अन्य किसी वाद्यको नहीं। यही कारण है कि इतने अल्प समय में हमारे हारमोनियम मास्टर ने संगीत प्रेमियोंके दिलोंमें अपना ऊँचा स्थान बना लिया। यद्यपि अन्य स्थानों से भी इसके एकाध संस्करण प्रकाशित हुए हैं तथापि हमारे संस्करणकी समता वे नहीं कर सकते। इसमें लेखक ने हारमोनियमके अलावा तबले और मृदंगका भी विषय देकर पुस्तकको सर्वश्रेष्ठ बना दिया है। इस पुस्तकको पढ़कर आप हारमोनियम बजाना व मरम्मत करना तथा तबला आदि बाजोंके पूर्ण अनुभवी और ज्ञाता हो सकते हैं। पुस्तककी छपाई बड़ी सावधानी से हुई है। ऐन्टिक कागज़ पृष्ठ संख्या ४०० सुन्दर जिल्द बँधी पुस्तक का मूल्य फिर भी कम केवल १।।) मात्र रक्खा गया है।

पुस्तक मिलने का पता—

भार्गव पुस्तकालय बनारस सिटी